जा सकता है[१]। परमात्मा ने ब्राह्मणों को गायत्री के साथ उत्पन्न किया, राजन्य का त्रिष्टुप् के साथ, वैश्यों को जगती के साथ किन्तु शूद्र को किसी भी छन्द के साथ उत्पन्न नहीं किया[२] शूद्र असत्य है, शूद्र श्रम है, एक दीक्षित को शूद्र से भाषण नहीं करना चाहिए[३]।

इसीप्रकार के अनेक श्लोक, सूत्र आदि बना कर शूद्रों को यज्ञ तथा वेदाध्ययन आदि से वंचित कर दिया गया तथा यहां तक लिख दिया गया कि यदि शूद्र वेद सुनें, तो रांगा तथा लाखसे उसके कान भर दिये जायें तथा वेद मन्त्र बोलने पर जिह्वा काट ली जाए तथा वेद मन्त्र धारण करने पर शरीर चीर दिया जाये, बैठने, सोने, बोलने तथा मार्ग में बराबरी करने पर उसे दण्ड दिया जाये[४], मीमांसादर्शन के 'श्रवणाध्ययनार्थ-प्रतिषेधात् स्मृतेश्च (१. ३. ३८) सूत्र को शंकर रामानुज तथा माध्व आदि आचार्यों ने भी मान्यता प्रदान की है[५]।

किन्तु वर्ण व्यवस्था के विषय में जब हम गम्भीरता से विचार करते हैं तब हमें यह व्यवस्था न्याय पूर्ण प्रतीत नहीं होती, यह देख कर भी आश्चर्य होता है कि जो गौतम सत्य, क्रोध रहितता, तथा शौच (पवित्रता) को शूद्र का आचार मानता है[६]। एवं पाक यज्ञों से यजन का भी विधान करता है[७], तथा आपात्काल में ब्राह्मण को शूद्रवृत्ति अपनाने की सम्मति देता है[८] वह शूद्र के प्रति इतना कठोर कैसे बन गया। समझ में नहीं आता कि इसे उनका स्वयं का मत माना जाये अथवा प्रक्षेप। किन्तु कुछ भी हो उन को यह मान्यता उपयुक्त प्रतीत नहीं होती, क्योंकि वेद तथा अन्य वैदिक तथा लौकिक साहित्य में कही उच्च एवं कहीं उदार विचार शूद्र के प्रति मिलते हैं। वस्तुतः शूद्र की उपेक्षा समाज के पग की उपेक्षा है, उसके बिना समाज पंगु बनकर रह जाएगा। शूद्र को आर्यसमाज से बहिष्कृत करना अपने पैरों पर कुल्हाड़ी मारने के सदृश है।

---

१—(शूद्रो) अन्यस्यप्रेष्यः कामोत्थाप्यो यथाकामवध्यः।

२—ऐ० ब्रा० ५.१२ ऐत० ब्रा० ३५.३।

३—धर्मशास्त्र का इतिहास—अनु० चौबे, पृ० ११२।

४—अथ हास्य वेदमुपशृण्वतस्त्रपुजतुभ्यां श्रोत्रप्रतिपूरणमुदाहरणे जिह्वाच्छेदो धारणे शरीरभेदः। आसनशयन वाक्यथिषु समप्रेप्सुर्दण्ड्यः ॥ गौतम धर्मसूत्र २.३.४–५ ॥

५—द्र० कविरत्न अखिलानन्द शर्मा, वैदिक वर्ण व्यवस्था, पृ० १०

६—तस्यापि सत्यमक्रोधः शौचम् ॥ गौ० ध० सू० २.१.५२

७—पाकयज्ञैः स्वयंयजेत्येके ॥ वही २.१.६७

८—तदप्येके प्राणसंशये ॥ वही १.७.२३

## वेद और शूद्र—

वेद मानवों को दो श्रेणियों में विभक्त करता है—आर्य और दस्यु[1]। आर्यों में कार्य विभाजन की दृष्टि से चारों वर्ण आते हैं तथा दस्यु समाज के नियमों पर न चलने वाले, मानवोचित कार्य न करने वाले, अयज्ञिय तथा नास्तिक को बतलाया गया है,[2] मनु का कथन है कि चारों वर्णों से अतिरिक्त जो जातियां है—चाहे वे म्लेच्छ भाषा बोलती हों या आर्यभाषा—वे सब दस्यु हैं,[3] मनु के भी इस प्रमाण से स्पष्ट है कि शूद्र दस्यु नहीं हैं अपितु आर्य हैं, वेद में विश्व को आर्य बनाने का उपदेश किया है,[4] यदि शूद्र वेद को मान्य न होता तो उसके बनाने का उपदेश क्यों करता, यजुर्वेद में तप—द्वन्द्व सहन के लिए तथा शारीरिक श्रम के लिए शूद्र के बनाने की प्रार्थना मिलती है,[5]।

वेद की दृष्टि में मानवों में न कोई जेष्ठ है और न कनिष्ठ या मध्यम, सब अपनी महत्ता से वृद्धि करें,[6] मानवता की दृष्टि से बड़े, छोटे के भेदरहित ये सब भाई सौभाग्य तथा उत्तम धन की प्राप्ति के लिए बढ़ें[7] यहां सब मरुतों = मरणधर्मा मनुष्यों को भाई कहा गया है जिसका तात्पर्य यह है कि जैसे एक परिवार में भिन्न-भिन्न कार्य करते हुए भी सब भाई साथ रहते, साथ खाते-पीते तथा सुख-दुःख में परस्पर सहयोगी होते हैं, उसी प्रकार सब वर्ण भी परस्पर में एकता का भाव रखते हुए रहें। परमेश्वर सब मनुष्यों को उपदेश करते हैं कि तुम उत्तमविद्यादि गुणयुक्त, विद्वान् सज्ञान तथा धुरन्धर होकर विचरते हुए और परस्पर मिलकर धन-धान्य की वृद्धि करते हुए विरोधी वा पृथक्-पृथक् भाव मत रखो, एक दूसरे के लिए सत्य मधुर भाषण करते हुए, एक दूसरे को प्राप्त होवो, इसलिए समान लाभालाभ से परस्पर सहायक तथा तुम को समान मन वाला करता हूँ,[8] इस मन्त्र के अनुसार भी चारों वर्णों

---

१—विजानीह्यार्यान् ये च दस्यवः।

२—अन्यव्रतममानुषमयज्वानमदेवयुम। दस्यु... ऋ० ८-७०-११।

३—मुखबाहूरुपज्जानां या लोके जातयो बहिः।
म्लेच्छवाचश्चार्यवाचः सर्वे ते दस्यवः स्मृताः॥ मनु० १०-४५॥

४—कृण्वन्तो विश्वमार्यम्॥ ऋ० ९-६३-५॥

५—तपसे शूद्रम्। यजु. ३०.५

६—ते अज्येष्ठा अकनिष्ठास उद्भिदोऽमध्यमासो महसा वि वावृधुः॥ ऋ० ५-५९-६॥

७—अज्येष्ठासो अकनिष्ठास एते सं भ्रातरो वावृधुः सौभगाय॥ ऋ० ५-६०-५॥

८—ज्यायस्वन्तश्चित्तिनो मा वियौष्ट संराधयन्तः सधुराश्चरन्तः।
अन्यो अन्यस्मै वल्गु वदन्त एव सध्रीचीनान् वः संमनसस्कृणोमि॥
अथर्व०३-३०-५, द्र०—संस्कारविधि, गृहस्थाश्रम प्रकरण पृ०२०४ महर्षि दयानन्द।

के मनुष्यों में भेद न करके सबको हानि-लाभ में एक दूसरे के सहायक तथा समान विचार रखने का आदेश है।

इसी प्रकार अन्यत्र भी वेद में समानता, सहयोग तथा एकता की भावना का उल्लेख हुआ है[१]।

**शूद्र और वेदाध्ययन—**

यजुर्वेद में एक मन्त्र आया है जिसके अनुसार 'जैसे में ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य, शूद्र, स्त्री, सेवक आदि तथा उत्तमलक्षणयुक्त, प्राप्त हुए अन्त्यज के लिए भी इन उक्त, सब मनुष्यों के लिए इस संसार में इस प्रकट की हुई सुख देने वाली चारों वेदरूपवाणी का उपदेश करता हूं वैसे आप लोग भी अच्छी प्रकार उपदेश करें.[२] इस मन्त्र के भावार्थ में महर्षि दयानन्द लिखते हैं—

"परमात्मा सब मनुष्यों के प्रति इस उपदेश को करता है कि यह चारों वेदरूप कल्याण कारिणी वाणी सब मनुष्यों के हित के लिए मैंने उपदेश की है इसमें सभी को अधिकार है[३]।"

सत्यव्रत सामश्रमी ने इस मन्त्र के महर्षि दयानन्दकृत भाष्य को स्वीकार किया है[४] इन्दिरारमण ने भी मानवार्थ भाष्य में महर्षि दयानन्द द्वारा प्रदर्शित मन्त्र को उद्धृत किया है,[५]।

सत्यार्थ प्रकाश में "स्त्रीशूद्रौनाधीयाताम् का उत्तर देते हुए महर्षि दयानन्द ने इसी मन्त्र को उद्धृत किया है, वहां 'अरणाय' का अर्थ 'अतिशूद्र' किया है तथा शूद्रों के वेदाध्ययन के लिए निम्न तर्क प्रस्तुत किये हैं—

१—क्या परमेश्वर शूद्रों का भला करना नहीं चाहता ?

२—क्या ईश्वर पक्षपाती है कि वेदों के पढ़ने सुनने का शूद्रों के लिए निषेध और द्विजों के लिए विधि करें ?

३—जो परमेश्वर का अभिप्राय शूद्रादि के पढ़ाने सुनाने का न होता, तो इनके शरीर में वाक् और श्रोत्र इन्द्रिया क्यों रचता ?

---

१—ऋ० १०, १९१, २–४। अथर्व० ६, ६४, १, ३। तै. ब्रा. २-४-४-४॥

२—यथेमां वाचं कल्याणीमावदानि जनेभ्यः। ब्रह्मराजन्याभ्यां शूद्राय चार्याय च स्वाय चारणाय॥ यजु० २६-२ का महर्षिदयानन्द भाष्य।

३—य० भा० २६.२।

४—शूद्रस्य वेदाधिकारे साक्षात् वेदवचनमपि प्रदर्शित स्वामि दयानन्देन—यथेमां वाचम्'''। ऐतरेयालोचन पृ० १७।

५—वेदाधिकारे शूद्राणां वेदमन्त्रश्च दर्शितः।
स्वामिभिः श्रीदयानन्दैर्वेदेषु श्रमकृत्तमैः॥ पृ० ८३

४—जैसे परमात्मा ने पृथिवी, जल, अग्नि, वायु चन्द्र, सूर्य और अन्नादि पदार्थ सबके लिए बनाये हैं, वैसे ही वेद भी सबके लिये प्रकाशित किये हैं, और जहां कहीं निषेध किया है, उसका यह अभिप्राय है कि जिसको पढ़ने-पढ़ाने से कुछ भी न आवे, वह निर्बुद्धि और मूर्ख होने से 'शूद्र कहाता है, उसका पढ़ना-पढ़ाना व्यर्थ है,'[1]।

पूर्व मीमांसा का भी मत है कि 'कर्म फल प्राप्ति के लिए किया जाना है अतः सत्कर्म विधायक शास्त्र में सबका अधिकार है,'[2] महाभारत में कहा है कि 'ब्राह्मण को आगे करके चारों वर्णों को वेद का अध्ययन करावे, क्योंकि यह वेदाध्ययन महान् पुण्य का कार्य बतलाया गया है'[3] ब्रह्म द्वारा प्रदत्त वेदवाणी चारों वर्णों के लिए विहित है किन्तु लोग लोभवश अज्ञानता को प्राप्त हो गये,[4]।

भविष्य पुराण का मत है कि जो पवित्र ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र हैं उन्हें मन्त्र प्रदान करने चाहियें, संकीर्ण धर्म वालों को नहीं[5]। महाभारत का यह भी मत है कि सतयुग में चारों वर्णों के लोग अपने-अपने कर्म में रत थे, एक जैसा ही सबका आश्रय, एक जैसे आचार, समाज ज्ञान तथा समान ही कर्म थे, एक देव परमात्मा में आस्था रखने वाले, एक प्रकार के ही मन्त्रों से विधि तथा क्रिया करने वाले, एकमात्र वेद को मानने वाले तथा एक ही धर्म के अनुयायी थे, केवल वर्णों के धर्म ( कर्तव्य कर्म ) ही पृथक् थे[6]।

इन प्रमाणों से शूद्र का वेदाध्ययन सिद्ध ही है, यदि किसी स्मृति में इससे विपरीत पाया जाए

---

१—सत्यार्थ प्रकाश समु० ३. पृ ११०
२—फलार्थत्वात् कर्मणः शास्त्रं सर्वाधिकारं स्यात् ।। पू० मी० ६-१
३—श्रावयेच्चतुरो वर्णान् कृत्वा ब्रह्मणमग्रतः ।
वेदस्याध्ययनं हीदं तच्च पुण्यं महत् स्मृतम् ।। म०भा०शान्ति०३२७-४८-४९ ।।
४—इत्येते चतुरोवर्णा येषां ब्राह्मी सरस्वती ।
विहिता ब्रह्मणा पूर्वं लोभात्त्वज्ञानतां गताः ।। म० भा० शान्ति० १८८-१५ ।।
५—ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्याः शूद्रा ये शुचयोऽमलाः ।
तेषां मन्त्राः प्रदेया वै न तु सङ्कीर्णधर्मिणाम् ।। भ.पु. उत्तरपर्व ४ अ.१३.६२ ।।
६—ब्राह्मणाः क्षत्रिया वैश्याः शूद्राश्च कृतलक्षणाः ।
कृते युगे समभवन् स्वकर्म निरताः प्रजा ।।
समाश्रयं समाचारं समज्ञानं च केवलम् ।
तदा हि समकर्माणो वर्णाधर्ममवाप्नुवन् ।।
एकदेवसमायुक्ता एकमन्त्रविधिक्रियाः ।
पृथग्धर्मास्त्वेकवेदा धर्ममेकमनुव्रताः ।।

तो वह श्रुति विरुद्ध होने से प्रमाण कोटि में नहीं आती, क्योंकि श्रुति तथा स्मृति में विरोध होने पर श्रुति ही गरीयसी मानी जाती है[1] अतः भागवत का यह कथन कि 'स्त्री, शूद्र तथा वैश्य के कान में वेद न पड़ने चाहिए,[2] श्रुति-प्रमाण के आगे निरस्त हो जाता है, इन्दिरारमण का यह कथन युक्त ही है कि 'अनेक कार्यों में व्यस्त शूद्र को अध्ययन का अवकाश कम मिलता है किन्तु यदि उसकी वेद पाठ की इच्छा, प्रतिभा तथा अवकाश हो तो वह वेदाध्ययन कर सकता है, जन्म से शूद्र कवष आदि बहुत लोग वेदमन्त्रों के द्रष्टा भी हुए हैं,ऐतरेय ब्राह्मण का रचयिता दासी पुत्र नाम से विख्यात था किन्तु कर्म से ब्राह्मण बन गया था, वेदों पर सर्वाधिक परिश्रम करने वाले श्री दयानन्द स्वामी ने शूद्रों के वेदाधिकार में मन्त्र भी दिखला दिया हैं, उनका यह भी मत है कि शक्ति तथा अधिकार इन दोनों में से शक्ति के अभाव में तो वेदाध्ययन का निवारण हो सकता है किन्तु अधिकार के अभाव में नहीं, अतः वेदाध्ययन में सबका अधिकार है, मीमांसा का शूद्राधिकरण भी वेद से शूद्र का निवर्तक नहीं है, यज्ञ तथा वेद में शूद्रों के अधिकार प्रदर्शन में ही तात्पर्य प्रतीत होता है, बाद में अनार्षकालीन भाष्यकारों द्वारा शूद्र से विद्या के निषेध के लिए अपशूद्र की कल्पना की गई है[3]।

इस प्रकार यही निष्कर्ष निकलता है कि शूद्र भी वेदाध्ययन का उसी प्रकार अधिकारी है जैसे पिता की सम्पत्ति पर पुत्र का स्वतः अधिकार हो जाता है, किन्तु शूद्र से भी वेदानुमोदित कर्तव्य भावना तथा उत्तम खान पान आदि आर्योचित आचार की अपेक्षा है।

### शूद्र का यज्ञाधिकार—

कुछ विद्वान् शूद्र को यज्ञ का अधिकारी नहीं मानते। किन्तु वेद के गहन अध्ययन से प्रतीत होता है कि वह मानव मात्र को यज्ञ का अधिकार देता है, वेद में एक शब्द आता है 'पञ्चजनाः' निघण्टु ( २.३ ) में यह पद मनुष्य के नामों में आया हैं, निरुक्त में इसका अर्थ कुछ आचार्यों के अनुसार 'गन्धर्व, पितर, देव, असुर तथा राक्षस

---

१—अतएव च जाबालः—श्रुतिस्मृतिविरोधे तु श्रुतिरेव गरीयसी। अविरोधे सदा कार्यं स्मार्तं वैदिकवत्सता। भविष्य पुराणेऽप्युक्तम्—'श्रुत्या सह विरोधे तु बाध्यते विषयं विना। जैमिनिरप्याह(जै.१-३-३) विरोधे त्वनपेक्षंस्यादसति ह्यनुमानम्॥ ( धर्मं जिज्ञासमानानां प्रमाणं परमं श्रुतिः। मनु० २-१३ पर कुल्लूक।

२—स्त्रीशूद्रद्विजबन्धूना त्रयी न श्रुतिगोचरा॥ गा०१-४-२५॥

३—इन्दिरारमण, मानवार्थ भाष्यम्, उपक्रमः पृ० ८२-८३॥

है तथा औपमन्यु के अनुसार चारों वर्ण तथा पांचवां निषाद है, तीनों ही आचार्यों के अनुसार पंचजनाः, पद मानव मात्र के लिए प्रयुक्त हुआ हैं, वेद में अनेक स्थलों पर पञ्चजनों के द्वारा यज्ञ करने का उल्लेख मिलता है[1]।

महाभारत का मत है 'इन कर्मों से भिन्न हुए द्विज वर्णान्तर को प्राप्त हुए हैं किन्तु उनके लिए धर्म, यज्ञ तथा क्रिया का प्रतिषेध नहीं हैं[2]। इस यज्ञ को चारों वर्णों के लोग वहन करते हैं,[3] हारीत तथा गौतम शूद्रों के लिए पाकयज्ञ का विधान करते हैं,[4] श्रीमद्भागवत तथा ब्रह्मणोत्पत्तिमार्तण्ड में शूद्र को बिना मन्त्र बोले यज्ञ करने वाला कहा गया है[5] किन्तु शूद्र को भी वेद मन्त्रों के बोलने का अधिकार है, यह पूर्व बतला दिया है, अतः वह अमन्त्रक यज्ञ न करके समन्त्रक यज्ञ कर सकता है। विष्णु[6] तथा याज्ञवल्क्य[7] शूद्र के लिए पञ्च यज्ञों को विहित मानते हैं। उनके अनुसार वह नमस्कार से यज्ञ करे, मीमांसा दर्शन में वर्षा में रथकार के अग्न्याधान का तथा निषाद एवं मिस्त्री के याजन का उल्लेख मिलता है, (आधाने श्रूयते—वर्षासु रथकार आदधीत)। मीमांसा शाबर० ६, १, १२, ४४, एतया निषाद स्थपतिं याजयेत् ६, १, १३, ५१।

---

१—पञ्चजना मम होत्रं जुषध्वम्। ऋ० १०-५३-४॥
पञ्चजना मम होत्रं जुषन्ताम्। ऋ० १०-५३-५॥
अन्यच्च—ऋ० ३-५९-८, ६-११-४, ९-१४-२, १०-४५-६ तथा ३-२१-५॥

२—इत्येतैः कर्मभिर्व्यस्ता द्विजा वर्णान्तिर्गताः।
धर्मो यज्ञः क्रिया तेषां नित्यं न प्रतिषिध्यते॥ म० शान्ति० १८८.१४॥

३—चत्वारोवर्णा यज्ञमिमं वहन्ति॥ वही, वनपर्व १३४.११॥

४—(क) पाकयज्ञविधानेन यजेद् देवमतन्द्रितः॥ हा० स्मृति २.१२॥
(ख) गौतम धर्मसूत्र २.१-६७॥

५—श्रीम० ७-२४ तथा ब्रा० श्लोक ५०॥

६—पञ्चयज्ञविधानं तु शूद्रस्यापि विधीयते॥ वि० स्मृ० १.९॥

७—या० स्मृ० १.१२१॥

## शूद्रों से प्रेम और सहानुभूति—

वेद विश्वबन्धुत्व का पोषक है। वह सब प्राणियों को मित्रवत् प्रेम दृष्टि से देखने का उपदेश करता है[1]। सबको मिलकर रहने, प्रेमपूर्वक वार्तालाप करने, मन को ज्ञानवान् बनने तथा एक प्रभु का भक्त होने की सुन्दर शिक्षा देता है[2]। खाने पीने के स्थानों में भेदभाव वेद को स्वीकार नहीं है। आश्चर्य की बात है कि "समानी प्रपा सह वोऽन्नभाग:[3]" जैसे वेद के प्रमाण उपस्थित होने पर भी वेद को परम-प्रमाण मानने वाले लोगों ने अस्पृश्यता को धर्म में कैसे स्थान दे दिया क्या श्रुति के ये आदेश उनकी दृष्टि से ओझल रहे अथवा स्वार्थवश जानबूझ कर जनता में उनका प्रचार नहीं किया? वेद तो सहृदय तथा सांमनस्य का शिक्षक है, वह परस्पर इतनी प्रीति की शिक्षा देता है जितनी अपने सद्योजात बछड़े से गाय करती है[4]। अत: शूद्र जो कि आर्य-समाज का एक अंग है वह अन्य वर्णों के साथ उसे भी प्रेम में सहयोगी बनाता है। यजुर्वेद में प्रार्थना की गई है कि 'हमारे ब्राह्मण क्षत्रिय, वैश्य तथा शूद्रों में प्रीति तथा कान्ति भरो[5]। अथर्ववेद में भी कामना की गई है कि 'प्रभो' मुझे देवों-विद्वानों-ब्राह्मणों में प्रिय बनाओ क्षत्रियों में प्रियबनाओ सब देखने वालों को प्रियबनाओ तथा शूद्र और वैश्य वर्ग में भी प्रियबनाओ[6]। इसप्रकार हम देखते हैं कि वेद कल्याणमयी प्रार्थना के समय शूद्र को पृथक नहीं रखता, यह सब उसके प्रेम के ही कारण है। हमारा भी कर्तव्य है कि वेद शिक्षा पर आचरण करते हुए समाज के इस वर्ग की उपेक्षा न करें, अपने पगों की उपेक्षा करके पंगु बनना इसे रूचिकर होगा। इसीलिए वेद में चारों वर्णों से परस्पर प्रेम सहानुभूति तथा ऐक्य के दर्शन होते हैं। शूद्र के आने पर उसका आरोग्य पूछा जाता है[7]। आपत्काल में ब्राह्मण भी शूद्रवृत्ति अपना सकता है[8]।

---

१—मित्रस्याहं चक्षुशा सर्वाणि भूतानि समीक्षे ।। यजु० ३६.३८ ।।

२—द्र०-संगच्छध्वं सं वदध्वं सं वो मनांसि जानताम् ।
देवा भागं यथा पूर्वे संजानाना उपासते आदि । ऋ० १०.१९१.२-४ ।।

३—अथर्व० ३.३० ।

४—सहृदयं सांमनस्यमविद्वेषं कृणोमिद्वेव: ।
अन्यो अन्यमभिहर्यत वत्सं जातमिवाऽघ्न्या ।। अथर्व० ३.३०.१ ।।

५—रुचं नो धेहि ब्राह्मणेषु रुचं राजसु नस्कृधि ।
रुचं विश्येषु शूद्रेषु मयि धेहि रुचारुचम् ।। यजु० १८.४८ ।।

६—प्रियं मा देवकृणु वेषु प्रियं राजसु मा कृणु ।
प्रियं सर्वस्य पश्यत उत शूद्र उतार्ये ।। अथर्व १९.६२.१ ।।

७—आपस्तम्ब धर्मसूत्र १.१४.२६ तथा गौतम ध० सू० १.५.३८ ।

८—तदप्येके प्राणसंशये ।। वही (गौतम) १.७.२३ ।

इससे स्पष्ट है कि वैदिक धर्मानुसार चारों वर्ण एक ही शरीर के चार अवयव हैं तथा अपने अपने स्थान पर सभी का महत्त्व है, यदि व्यक्ति के मुख न हो तो उसका जीवन दूभर हो जायेगा तथा ज्ञान से वंचित रहने के कारण पशुवत् आचरण करेगा, जिससे समाज समज[1] बन कर रह जायेगा। बाहु रहित व्यक्ति न अपनी रक्षा कर सकेगा, न शोधन दुष्टताडन तथा कण्टक-निवारण आदि कार्य, फलस्वरूप समाज में मत्स्यन्याय की प्रवृत्ति होगी, बड़ा छोटों को खायेगा तथा सर्वत्र दुःख और अशान्ति का साम्राज्य होगा, उरु-भाग यदि न होगा तो समाज की उत्पत्ति, विकास और यथोचित वितरण का कार्य अवरुद्ध हो जायेगा तथा समाज अभावों से पीड़ित होकर दुःख और अशान्ति से कराह उठेगा इसीप्रकार यदि पग न हो तो समस्त शरीर का भार कौन वहन करेगा तथा क्या समस्त समाज पंगु बनकर न रह जायेगा।

अतः वेद का आदेश है कि समाज में चार वर्णों का अपने-अपने स्थान पर महत्त्व है, उनमें से एक के अभाव में भी समाज की गाड़ी आगे न बढ़ सकेगी। इसलिये सब प्रेमपूर्वक ऐसे मिलकर रहें जैसे एक परिवार में माता, पिता, बहिन, भाई मिलकर प्रेमपूर्वक रहते हैं वहां बड़े छोटों से प्रेम करते है तथा छोटे बड़ों का सम्मान करते हैं। यदि घर में छोटा न हो तो बड़ों को उनके होने की इच्छा बनी रहती है तथा बड़ों के न होने पर छोटे कुछ अभाव का अनुभव करते हैं। इसीप्रकार समाज में सब को परस्पर प्रेममय वातावरण बनकर रहना चाहिए।

शूद्र भी अपना भाई हैं। घृणा, अस्पृश्यता तथा अलगाव की नीति अधर्म है, पाप है तथा समाज के लिये कलंक है, इसे जितना शीघ्र समूलों नष्ट किया जाये उतना ही मानवता के लिए हितकर होगा। आर्य वीरोंको ज्ञान तथा कर्म की कुठार से इसका उन्मूलन करना ही होगा। समय आपकी ओर निहार रहा है।

---

१—पशुसमूह

* * *

# नेहरू विषयक संस्कृत वाङ्मय में नेहरू-चरित्र

—डा० मधुबाला

पं० नेहरू विषयक संस्कृत-वाङ्य में (प्रशस्ति मात्र साहित्य को छोड़ दें तो शेष सभी ग्रन्थों में) उनके जीवन-चरित्र एवं गुणों पर पर्याप्त प्रकाश पड़ता है। जिसकी जानकारी पाठकों के लिए रोचक होगी।

पं० नेहरू का जन्म कश्मीरी कौलवश के नेहरू घराने में प्रयाग नगर में १४ नवम्बर १८८९ को हुआ था। उस समय कर्क लग्न थी, और सूर्य, चन्द्र, मंगल, बुध, बृहस्पति, शुक्र, राहु और केतु क्रमशः पचम, प्रथम, तृतीय, चतुर्थ, षष्ठ, चतुर्थ, द्वितीय, द्वादश और षष्ठ भाव में थे। इनके पिता का नाम मोतीलाल नेहरू और धार्मिक प्रवृत्ति वाली माता का नाम स्वरूपरानी था। इनकी दो छोटी बहिनें—विजयलक्ष्मी एवं कृष्णा थीं। इनका शैशव राजप्रसाद सदृश आनन्द भवन में बीता। इन्हें पढ़ाने के लिए घर पर ही अनेकों अंग्रेज अध्यापक एवं अध्यापिकाएं आते थे। किन्तु इन पर सबसे अधिक प्रभाव आइरिश अध्यापक 'फर्डिनेण्ड टी० ब्रुक्स' का पड़ा। १९०५ में नेहरू जी अध्ययनार्थ इंग्लैण्ड चले गए वहां 'हेरो' स्कूल में स्कूली शिक्षा एवं केम्ब्रिज विश्व-विद्यालय' से स्नातक परीक्षा के उपरान्त वकील बनकर ये भारत लौट आए और यहां 'बैरिस्टर' के पद पर कार्य करने लगे।

१९१६ ई० में पिता की आज्ञानुसार इन्होंने कमला कौल नामक अति सुन्दर कन्या से विवाह किया। विवाहोपरान्त भ्रमणार्थ कश्मीर गए। इनकी एक पुत्री हुई—इन्दिरा प्रियदर्शिनी। १९२१ में नेहरू ने महात्मा गांधी द्वारा प्रदर्शित 'असहकार' आन्दोलन स्वीकार कर लिया। इसके बाद ये राजनीति में सक्रिय भाग लेने लगे।

'जवाहर-जीवनम् के अन्त में कवि ने 'ग्रन्थ-सार' में नेहरू जी के जीवन की प्रमुख घटनाओं का क्रमशः उल्लेख किया है। यह एक स्तुत्य कार्य है।

## नेहरू जी की रुचियां

नेहरू जी को व्यायाम बहुत प्रिय था उसमें भी विशेषतः शीर्षासन में इनकी विशेष रुचि थी। तैरना, घुड़सवारी एवं शिकार इन्हें बहुत प्रिय था। स्वाध्याय उनका विशेष शौक था। वे सौन्दर्योपासक थे। सभी तरह के खेल उन्हें बहुत रुचिकर थे। 'क्रीड़ासुसर्वभौमता' नेहरू जी की खादी ग्रामोद्योग में विशेष रुचि थी—'खादी-ग्रामोद्योगाभ्याम् अभिरुचिः' एवं वे पाटल प्रिय थे—'कुरवकरुचिर्मरतसूनुरमूल्यरत्नम्'।

## नेहरू जी का चरित्र-चित्रण

नेहरू विषयक इस वाङ्मय का उद्देश्य तो नेहरू के आदर्श चरित्रको चित्रित करना है

इस उद्देश्य में प्रायः कवि सफल भी हैं। इन कवियों के वर्णनानुसार कहीं कहीं तो यह अनुभूति भी होती है कि कवि नेहरू को इस पार्थिव जगत् से ऊंचा उठाकर देवत्व की श्रेणी में पहुंचाना चाहते हैं। नेहरू का चरित्र मानवीय दुर्बलताओं से दूर एक आदर्श एवं पूर्ण चरित्र लगता है। सभी गुणों ने उन्हें ही अपना आश्रय बनाया है। 'जहाहरतरंगिनी' एवं 'नेहरू यशः सौरभम्' में जवाहर एवं नेहरू शब्दों का निर्वचन भी नेहरू के गुणों को लेकर ही किया है, इनमें जवाहर नाम की सार्थकता भी बताई है। नेहरू शब्द की व्युत्पत्ति का अपना ही आकर्षण है--

व्यथितलोकहृदोऽस्त्वथ नेह रूः।
प्रबलतोऽप्यबलस्य च नेह रूः।
विविधलौकगणेष्वपि नेह रूः।
इति कृतः प्रभुणैष हि नेहरूः॥

नेहरूजो के 'शान्तिप्रिय', देशभक्त, जननेता, युगस्रष्टा, शरणदाता आदि गुणों का इन ग्रन्थों में इतना अधिक वर्णन हुआ कि ये गुण नेहरू के पर्याय ही प्रतीत होते हैं।

नेहरू जी की गम्भीरता, निर्भयता, व कपटुता कोमलता, सहृदयता एवं कर्मठता आदि का स्थान-स्थान पर वर्णन प्राप्त होता है। इनकी गम्भीरता का बहुत ही आलंकारिक वर्णन करता हुआ कवि कहता है कि सिन्धु में घोर बड़वानल एवं अनेकों नक्रों का वास होता है, नदी अपने तटों को ही निमग्न किए रहती है एवं नीचे की ओर जाने की उसकी प्रवृति है अतः व्याकुल हुई भयभीत गम्भीरता ने अभयवास सोचते हुए निर्भीक होकर तुम्हारे मानस में वास लिया—

सिन्धुः स घोरबड़वानल-नक्रवासः,
कूलंकषाश्च सरितश्चिरनिम्नगास्ताः।
इत्याकुला ह्यभयवासविचिन्तयाऽसौ,
गम्भीरता गतभया तव मानसेऽभूत ॥

जहां नेहरू में गम्भीरता है वहां उनमें बाल सुलभ चंचलता भी सहज ही देखी जा सकती है। उनकी वत्सलता इतनी प्रसिद्ध है कि बच्चे उन्हें 'चाचा नेहरू' ही कहने लगे। उनकी निःस्वार्थ वृत्ति, सत्वप्रधान वृत्ति धर्म में प्रवृत्ति, उदार-प्रवृत्ति आदि का भी इन ग्रन्थों में सुन्दर वर्णन है। उनका नियमित एवं सादा जीवन, उच्च-विचार, दान-दया, साहस, धैर्य, स्वावलम्बन की वृत्ति, दृढ़निश्चय एवं विनय आदि गुण तो विश्व के लिए उदाहरण ही बन गए है।

कुशल प्रशासक नेहरू को कवियों ने पूर्वापर संस्कृतियों का संगम माना है—

जातः सितासितपयोमययोः समीपे,
भागीरथोयमुनयोः शुभसङ्गमस्य।
पूर्वापर–द्विविधसंस्कृति – सङ्गमेन,
तत्त्वद्गतेन भवति स्फुटमेव नूनम् ॥

जहाँ नेहरू कुशल प्रशासक हैं वहाँ समाज-सुधारक, नारी सुधारक एवं जाति-पांति के भेद-भाव को मिटाने में भी उनका योगदान प्रशंसनीय

है। 'गीत जवाहरम्' में नेहरू को 'अजातशत्रु कहा गया है।

नेहाँ नेहरू में इतने गुणों का समावेश है वहां साहित्यकार का हृदय भी। समय का सदुपयोग करते हुए कारावास काल में रचित नेहरू के सभी ग्रन्थों का अध्ययन उपन्यास की भाँति सरस है। उनकी नौ कृतियां हैं—१-विश्व इतिहास की झलक २-हिन्दुस्तान की कहानी ३-लड़खड़ाती दुनियाँ ४-इतिहास के महापुरुष ५-राजनीति से दूर ६-राष्ट्रपिता ७-पिता के पत्र पुत्री के नाम ८-हिन्दुस्तान की समस्याएं ९-कुछ पुरानी चिट्ठियाँ।

महामानव जवाहर के विषय में विश्व कवि श्री रवीन्द्र नाथ ठाकुर ने कहा था—"श्री जवाहर लालेन राजनैतिक संघर्षक्षेत्रे-यत्र प्रायः छल-छदम्-कूट-कपट-आत्मप्रवंचनादिका दोषांश्चरित्रं दूषयन्ति शुद्धाचरणस्याप्रतिमः आदर्शः स्थापितः, सोऽति विकट संकट-संघट्ट-पूर्णादिपि सत्याद्विमुखोनाभवत्। विविध-सुविधा-सुख-विधायकेनाप्यसत्य-व्यवहारेण तन्मनो मेलनं न जातम्। तस्य प्रतिमा प्रभावशालिनी प्रज्ञा कूटनीतिकादसन्मार्गात्सर्वदावज्ञापूर्वकं, प्रतिनिवृत्ता, यत्र साफल्यमत्य-मूल्यं तुच्छं च भवति।

उस वीर नायक के चरित्र की प्रशंसा न केवल चाटुकारों ने अपितु प्राणों तक के शत्रु ब्रिटेन आदि देशों ने भी की है। नेहरूजी पर 'शूरो वैरिप्रशंसितः' यह उक्ति पूर्णतः चरितार्थ होती है।

# गुरुकुल-पत्रिका

सम्पादक : डा० निगम शर्मा
सह-सम्पादक : डा० भारतभूषण विद्यालंकार
प्रो० वेदप्रकाश शास्त्री
प्रकाशक : श्री धर्मपाल हीरा, कुलसचिव

# विषय-सूची

| | |
|---|---|
| श्रुतिसुधा | १ |
| सम्पादकीय टिप्पण्य | २ |
| काव्येषु नाटकं रम्यम् | ३ |
| काव्यप्रकाश टीकाकारः महोपाध्याय कमलाकर भट्ट | ८ |
| वयं भारतीयाः | ११ |
| वैदिक निपात | १२ |
| "इन्द्र" | १६ |
| वन्दे मातरम् | २३ |
| मातृका का स्वरूप | २५ |
| वेदों का महत्त्व | २८ |

—o—

ओ३म्

# गुरुकुल-पत्रिका

[ गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालयस्य मासिक-पत्रिका ]

माघ-फाल्गुन २०३८ — वर्ष : ३४, अंक : २

फरवरी १९८२ — पूर्णांक : ३३२

स्योना पृथिवि भवानृक्षरा निवेशनी।
यच्छा नः शर्म सप्रथः ॥
ऋ० १.२२.१५

हे विशाल-अन्तराल वाली माँ पृथ्वी ! आप अदैव मुझे आमोद-प्रमोद से संयुक्त करें, कहीं से किसी प्रकार का अमङ्गल कांटे के समान न चुभें। इस विस्तीर्ण जगत् में सदा हमारा कल्याण और शुभ होता रहे।

# सम्पादकीय टिप्पण्यः

## विधर्म-प्रचारः

भूयसः कालाद् ईसाई-मुसलमान प्रभृतयः ग्रामेषु पर्वतेषु काननेषु आदिवासिजनेषु तेषां दारिद्र्यजन्यं दुःखं निभाल्य विविधान् प्रकारान् आश्रित्य तान् स्वधर्मे आनयन्ति । क्वापि तत्रावश्यकतानुसारं विद्यालयं स्थापयन्ति । तस्मिंश्च पुत्रान् बालिकाश्च शनैः शनैः स्वधर्ममाहात्म्यं प्रदर्शयन्ति । आर्यधर्म-दोषान् प्रकटयन्ति । अथ च स्वजनबाहुल्यं प्रवर्तयन्ति तथा च संपाद्य हिंसादोषमपि स्वमतपोषाय प्रवर्धयन्ति । नागाप्रदेशे, छोटानागपुरप्रान्ते, मध्यप्रदेशे वस्तरक्षेत्रे हिमालयोपत्यकासु च विशेषतः ईसाईजनानां दृश्यते क्रूरो मधुरश्च प्रचारः । आर्याणां विशेषतश्चार्यसमाजानां प्रधानमेतत् कर्म यत् तत्र उपदेशकान् भजनोपदेशकान् अध्यापकान् स्वमतविशेषज्ञांश्च संप्रेष्य तत्रत्यान् अपि विदुषः सम्पाद्य विदितमतवैदिव्यान् कुर्युः । अन्यथा घुणसमूह इव कलुषव्यूह इव एते जातिवृक्षं जर्जरं करिष्यन्ति ।

## ईराण-ईराकदेशयोः कलहः

साम्प्रतं प्रतिवेशस्थितयोरपि एकमतावलम्बनदृढयोरपि ईराण – ईराकदेशयोः कलहः कष्टप्रदां स्थितिं तनुते समग्रस्य संसारस्य कृते । एको देशोऽन्यस्य देशस्य तैलसामग्रीं वायुशक्तिसम्पदां (गैस) कारुगृहाणि विनाशयति, विध्वंसयति, एतेन समग्राया भूमेः कष्टं प्रवर्धते । यद्यपि अन्येऽनुजीविनो देशाः स्वकीयान् प्रबुद्धान् पुरुषांस्तत्र प्रेषयन्ति, बोधयन्ति, सान्त्वयन्ति परं नानयोः कलहः शान्तिमेति । सम्प्रति तु ईश्वर एव प्रार्थ्यते भवेदनयोर्देशयोः शुभा मतिर्यथा जनानां पृथिव्याश्च कल्याणं दीप्तिमज्जायेत ।

## असम-समस्या

काले काले प्रबोध्यमानाऽपि अनुभूतक्लेशाऽपि प्राप्तसुखविश्लेषाऽपि अस्माकं राष्ट्रनीतिभ्रान्ता समग्रं राष्ट्रं कष्टव्याप्तं करोति । पाकिस्तानभंगे बंगदेशोद्धारप्रसङ्गे लक्षाधिकाः पाकसैनिकाः कारागारे निक्षिप्ताः । तस्मिन्नेव कालेऽस्माकं सिंहवाहिनी ततो जयिनीव परावृत्ता तत्र कंचित्कालमुषित्वा न सम्यक् शासनतंत्रे स्वमंत्रम् अमेलयत् । फलतः शनैः शनैः रात्रेरन्धकारसुखं लब्ध्वा समयमवसरं च दृष्ट्वा ततः दीनानां धूर्तानां तस्कराणाम् आगमनपरम्परा संजाता । अधुना निकटेषु प्रदेशेषु विशेषतश्च असमभागे तावन्तो जना परिपूर्णाः, ये तत्रत्यानपि जानान् अपबाधन्ते । समग्रं प्रदेशं तन्मुखेन च देशमपि त्रस्तं कर्तुं ते समीहन्ते । आशा क्रियते, अस्माकं नेतारः सम्यक् प्रकारेण अस्मिन् विषये जागरूकाः सावधानाश्च भविष्यन्ति ।

# काव्येषु नाटकं रम्यम्

निगम शर्मा

काव्य–प्रपञ्च–विवेचना–चतुराः समालोचकाः प्राचीनकालत एवार्चनीयाभी रचनाभिः काव्य-रहस्यं उदञ्चयन्ति । रसात्मकं वाक्यं वा काव्यं स्यात्, रमणीयार्थप्रतिपादकः शब्दो वा काव्यं, स्यात्, एतत्तु सुस्पष्टमेव यत् कवेः कर्म काव्यम् । कविरात्मरहस्यं श्रव्य काव्य द्वारा दृश्यकाव्यद्वारा वा प्रदर्शयति । श्रव्यकाव्यं नाम महाकाव्य–खण्ड-काव्य–गद्यकाव्य ( आख्यायिका, कथा )–चम्पू-काव्य–इत्यादि भेदेन संकीर्णं विस्तीर्णं च । दृश्य-काव्यं च नयन-रसायनभूतं आपामरहृदयाल्हाद-जननं रूपकम् । तदेव नाटकमित्युच्यते ।

नाटक काव्ययोरस्ति कोऽपि विशेषो येन काव्यम्, काव्यम्, नाटकं तु नाटकमेव । अयमेवाद्य अस्माकं चर्चाविषयः ।

मम मते नाटकमतीवानन्दजननम् । न तस्य समतायां काव्योपस्थितिरपि औचित्यमावहति ।

तत्र प्रथमं कारणम् – नाटकं नाम दृश्यते, श्रूयते चेतोन्द्रियद्वयग्राह्यं काव्यं च श्रूयत एव, न तत्र किमपि नयनरञ्जनयोग्यं प्रत्यक्षं वर्तते नाटके तु साधितवेशाः प्रसाधितकेशाः पुरुषा अबाधितगत्या प्रभामहत्या रंगमञ्चे सञ्चरन्ति यान् दर्शं दर्शं चेतो मकरन्दकेतोरातिथ्यं व्रजति । अत एव हेतोर्नाटकं रमणीयतरं काव्यात् ।

काव्यस्य बोधोऽनुमानबलाद् भवति । तत्र विमलविपुलबुद्धे विदग्धपुरुषस्यैव गतिः । तत्रा-परिचित शब्दरूपदृढ़ग्रन्थिग्रन्थानां शब्दसन्नि-हितगूढ़ार्थानां च पुरो गुरोर्नितरां अनिवार्यता, गुरुं बिना न यथार्थबोधो, न च तेन बिना प्रतिभा-सम्भृतचेतसोऽपि हृदि रसनिष्पत्तिः ।

काव्यात् खलु नाटकमितोऽपि भिद्यते । काव्य-कर्म न तथा काठिन्यमावहति यथा नाटकम् । समस्ते साहित्ये द्वित्रा एव कवयः सुकुमारवस्तुनि नाटके प्रसिद्धिमापुः । तत्रापि ज्योत्स्नापूरहृदयाया वीतबलाहकायाः शकुन्तलायाः सहृदयानां हृदि कौमु-दीव विराजते काचनानिर्वचनीया शोभा । उक्तञ्च–

> काव्येषु नाटकं रम्यं तत्र रम्या शकुन्तला ।
> तत्रापि च चतुर्थो कस्तत्र श्लोकचतुष्टयम् ।।

कस्तूरिका – तिलक – पूजिता भुवनतिल-कायमाना यदा नाटकनायिका अस्माकं मनोरथैः सह रंगमंचेऽवतरति तदा किमु वक्तव्या आनन्द-सीमा ! सैव यदा अस्माकं अश्रुभिः सह विपद्ग्रस्ता ध्वस्तमनोरथा पतति किमु वक्तव्या तत्र शोक-वेगानां इयत्ता !

अहो उत्पत्तिस्थानं शोकवेगानाम्, जर्जरीकरण-तुषारपातो हृदयपुण्डरीकस्य, परीक्षा-निकष-पट्टिका स्वर्ण-पात्राणाम्, अतुलायाससाध्यं कर्म नाटकस्थपतेः, प्रचुरधूमोद्वेलनं वेदनामयाश्रुप्रवाहस्य, पदन्यासो रागहेतूनाम्, विपद्भूमी रंगोपजीविनाम्, वडवानलः कीर्तिपीयूषसिन्धोः सागरतरणप्रयासः साहस पोत-भंगस्य, पाषाण वृष्टि गुणगण ग्रहण सु वर्ण–केसर–कृषीवलस्य, सामान्यहृदयमतिपातालं पेटिकायां क्षुभ्यद्-भाव-रिङ्गत्तरङ्गगंगाप्रवाहप्रवेशः, इति तु वक्तुं नोचितम् । तथा सत्यपि नाटकानि दृश्यन्ते, क्रियन्ते, प्रशस्यन्ते च ।

अतोऽस्त्यत्र काचन नवीनता विशेषता च। संसारे यानि वृत्तानि व्याकुलयन्ति तान्येव नाटके ब्रह्मानन्दं जनयन्ति। अत एव काव्यरसं ब्रह्मसहोदरं प्रतिपादयन्ति रसिकाः। जनाश्च रूप्यकाणि दत्त्वा कलासदनं प्रति प्रवर्तन्ते। करुणादृश्यदर्शनेन घनीभूता पीडा अश्रुप्रवाहेण सह निर्गच्छति। हृदयं लघु, सुखि, शीतलं शान्तं प्रसन्नं च जायते। अत एव ब्रह्मानन्दसहोदरता।

एतत्सर्वं अनुभूतिबलात् सर्वे खलु प्रेक्षासुखं अनुभवन्ति। नास्ति काचन गुरोरावश्यकता, भावनानुसन्धानबलात्, संस्कारवशात् नट-नटी पाटववशाच्च सर्वं यथावसरं सुखपूर्वकं दृश्यते, अनुभूयते च। नाटकाचार्येण भरतेन मुनिनाऽप्येतदेवं प्रतिपादितम्--

दुःखार्त्तानां श्रमार्त्तानां शोकार्त्तानां तपस्विनाम्
विश्रामजननं लोके नाट्यमेतद् भविष्यति॥

काव्यापेक्षया नाटकं प्रभावोत्पादकतया अतितरां राजते। वाल्मीके रामायणं रमणीयतायाः शेखरमणितां आपन्नम्। परं तदेव भवभूति निष्पादिते उत्तररामचरिते यदा अभिनीयते, तदा रामचरितस्य लोकोत्तरता सीमां लङ्घयति, कः खलु पुमान् सीता-विरह-कातर हृदयस्य लोकाभिरामस्य रामस्य समक्षे निवेदयन्तीं वासन्तीं दृष्ट्वा रङ्गमञ्चे भ्रान्त कान्त व्यापारां सीतां च समीक्ष्य आनन्दवेदनयोः वियोगसंयोगयोः, स्नेहधैर्ययोर्मध्यवर्त्तिनीं काञ्चन अभूतपूर्वां अपरिमितस्नेहस्यन्दिनीं प्राञ्जलप्रसन्नधारां हृदयतलेऽवतीर्णां हृदयविदीर्णकारिणीं अथापि मनोहारिणीं न पश्येत्? पद्यं च--

अस्मिन्नेव लता गृहे त्वमभवस्तन्मार्गदत्तेक्षणः
सा हंसैः कृतकौतुका चिरमभूद् गोदावरी सैकते
आयान्त्या परिदुर्मनायितमिव त्वां वीक्ष्य बद्धस्तया
कातर्यादरविन्दकुड्मलनिभो मुग्धः प्रणा-माञ्जलिः॥

इत्थमेव महाभारते पद्मपुराणे वा या दुष्यन्तकथा दृश्यते, तामेव रत्नपट्टिकामादाय कालिदासः शकुन्तलारूपां काचन दिव्यां भुवनानन्दजननीं रचनां ससर्ज। जना यां दर्शं दर्शं तथा रसनिमग्ना भवन्ति येन आत्मानमपि विस्मरन्ति, एतत् सूक्तिसहस्रात्मनः कवेर्महात्मनः सृष्टिः। शकुन्तला नाम्ना नाटकरत्नेन कविः कालिदासः पूतश्च विभूषितश्च।

तन्मयीकरणे नाटकं सर्वथैव विशिष्टम्। परस्य सुखदुःखादिकं स्वात्मभवमेव साधारणीकरणबलादवगम्यते। प्रेयसोगृहं प्रस्थितायाः शकुन्तलाया वसनं यदा रागाधिक्यात् प्रियमृग आकर्षति तदा--"वत्स! किं मां सहवासपरित्यागिनी मनुबध्नासि, ननु अचिरप्रसूतोपरतया जनन्या बिना यथा मया वर्धितोऽसि, तथा इदानीमपि मया विरहितं तातस्त्वां चिन्तयिष्यति, तन्निवर्त्तस्व।"

पश्यन्त्वत्र कियन्मनोहरं विरहस्य रहस्यं कविना निष्पादितं यद्विरहकातरः स्वामभिख्यां मृगशिशुरपि प्रकटयति। एवमेव माधवीलतारक्षणप्रसङ्गे शकुन्तलाकथयति---

"हला! एषा द्वयोरपि वां हस्ते निक्षेपः"
सख्यौ--अयं जन इदानीं कस्य हस्ते समर्पितः?
कण्वः--अनुसूये! प्रियम्वदे! अलं रुदितेन ननु भवतीभ्यामेव शकुन्तला स्थिरीकर्त्तव्या।

अग्रे लोकगुरुर्लौकिकज्ञ इव शकुन्तलामुपदिशति--

शुश्रूषस्व गुरून् कुरुसखीवृत्तिं सपत्नीजने---
भर्त्तुर्विप्रकृताऽपि रोषणतया मा स्म प्रतीपं गमः।
भूयिष्ठं भव दक्षिणा परिजने भोग्येष्वनुत्सेकिनी--
यान्त्येवं गृहिणीपदं युवतयो वामाः कुलस्याधयः।

एतत्सर्वं एवं विधम् अन्यच्चापि तथाविधं दृश्यते-दृश्यते तत् पुरत इव स्फुरति, सर्वाङ्गमिवालिङ्गति, अन्यत्सर्वं तिरोदधाति, अन्तः खलु प्रविशति, ब्रह्मास्वादमिवानुभावयति, लोकोत्तरतामेव गमयति।

इत्थमेव – उत्तररामचरिते – तृतीयेऽङ्के यदा रामः राजशासनतः क्षणं शुभलक्षणं हृदयकान्तं मेकान्तमाप्नोति, तदा रामावस्थां दर्शं दर्शं पाषाणपल्लविताल्यपि हृदयानि जर्जराणि जायन्ते का कथा अस्मद्विधानां रामः कथयति :--

दलति हृदयं शोकोद्वेगाद् द्विधा तु न भिद्यते,
वहति विकलः कायोमोहं न मुञ्चति चेतनाम्।
ज्वलयति तनूमन्तर्दाहः करोति न भस्मसात्--
प्रहरति विधिर्मर्मच्छेदी न कृन्तति जीवनम्॥

इमानि करुणामृदूनि वचनानि श्रावं श्रावं प्रतीयते अस्माकमपि हृदयानि जलीभूय अश्रुप्रवाहे परिणतानि भविष्यन्ति। इत्थं सौकुमार्यनिवेदनं सावधानतोद्बोधः, ऐकात्म्यस्थापनं च नाटक एव सम्भवं न च कथञ्चित्काव्यप्रपञ्चे।

अन्यच्च काव्यकरणे कवित्व प्रदर्शनं मुख्यम्। कविः प्रौढोक्तिनिष्पन्नशरीरो गम्भीरया गिराऽऽत्मानुभूतं निबध्नाति। अलंकारान् योजयति, गुणानानयति, रीतीः प्रवर्त्तयति, येन स्वात्मा प्रकटीकरणे सुशकः स्यात्। नाटककारो न तथा स्वतन्त्रः। संगीतकलावेदिन आचार्याः, वाद्य–ताल--लयज्ञाः, नृत्यविधि विधिज्ञाः, शिल्पसज्जानुरागिणः, काव्य-[illegible], नीतिविदः सर्व एव नाटके स्वस्वतत्त्वानि वाञ्छन्ति यथार्थं यथार्हं च निवेष्टुम्। अतो नाटकतत्त्वं तथा सुकुमारं अगाधं सरहस्यं च यत्र न सर्वेषां प्रतिभाजुषामपि कवीनां हृदयानि स्फुरन्ति। नाटकस्थपतिः काव्यतत्त्वविदोऽपि प्रमोदयति, ततो विदुष इतरानपि। उक्तं च भरतेन--

"न तज्ज्ञानं न तच्छिल्पं न सा विद्या न सा कला।
न तत्कर्म न योगोऽसौ नाटके यन्न दृश्यते॥"

इतोऽपि च नाटकं काव्याद् भेदमाप्नोति रम्यतोत्पादने। नाटक तत्त्ववेत्ता कविः सर्वासु कलासु प्राविण्यं वहति। अत्राधिकारिक प्रासंगिककथानां यथायोगं विनियोगः, पञ्चसन्धीनां समुचितसन्निवेशः, कथोपकथनस्य यथार्थतया निर्वाहः, चरितचित्रणस्य औचित्येन अवतार परिष्कारः, आलम्बनोद्दीपनरूपायाः प्रकृतेर्यथावदर्पणम् स्वीकृतरसप्रबन्धयोश्च आपरिसमाप्ते र्निर्वाहः, रसस्य विशेषतया शृङ्गारस्य (सुकुमारतरस्य) अप्रमादतया परिपोषः, बहूनां समवेतानां रसानां बहुत्वभागिनो रसस्य स्थायिपदलाभः, विरोधिनां रसानां उत्थापनं विलयनं च, रसादिविषयेणैव वाच्यवाचकयोजना, कृतात्म सस्काराणां गुणानां प्रधानं प्रति प्रतिपादनम्, परिपोषप्राप्तस्य रसस्य न च पौनः पुन्येन दीपनम्, इत्यादीनि कारणानि सन्ति यत्र नाटक कविः काव्यकवितः काठिन्यमुत्कृष्टतां च लभते। एकतो हृदयस्य अतीव सरसता, अन्यतश्च परिपूर्णपक्वबुद्धेर्वैदग्ध्यम्।

एवम् अनल्पगुणसम्भृतकलेवरमपि नाटकं लघुकलेवरं भवति। अत एव रुचिकर प्रेमास्पदञ्च। गहन वस्तु यदा रोचकतया कुशलैः कुशीलवैरभिनीयते तदा सर्वथैव मन आल्हादितं भवतिप्रभावितं च।

ये जनाः द्राक्षामाक्षिकरसोद्भूत कादम्बरी सौहार्दसाक्षिकं नाटकं तुलयन्ति तेऽपि जानन्ति तस्या विशृंखलपदगतिम्, बहुगुणयुतामपि समास-संक्षिप्तकलेवराम्, दिव्याम्बरसन्धामपि डम्बरब-न्धाम् प्रियालपनसारामपि प्रियाल– पनससाराम्, शोभितरंगामपि विचलत्तरङ्गाम्, नवसुधःहारिणी-मपि न वसुधाहारिणीम् जनितजनानन्दामप्यजनित-जनानन्दाम् ।

एवमेवान्यान्यपि काव्यानि दीर्घसमासयुक्तानि डम्बरबन्धानि गुरुप्रयत्नसाध्यानि । नाटकस्य भाषा तु सदुक्तिसुधासारा व्यवहारोपयोगिनी यत्र सूक्तीनां प्राञ्जलप्रयोगः । अत एव नाटकदर्शने असंख्याकाः पुरुषा रणरणकमातन्वन्ति कादम्बरीरसज्ञाने तु द्वित्रा एव ।

नाटकद्वारा अनायासेनैव सहजतया सुकुमार-तीनां विनेयानां कृते समाज–धर्म–राजनीति–अर्थनीति–अध्यात्मसम्बन्धिनो नियमा मधुमिश्रित-कटुकभेषजवद् दीयन्ते प्रवेश्यन्ते च आहृदयम् । दुरापं तावत्काव्यद्वारा इयत्या सरलतया ।

अन्तर्द्वन्द्वप्रचुराणां मिश्रप्रवृत्तीनां सङ्गमो नि-र्वाहश्च सम्यङ् नाटके एव दृश्यते, कर्त्तव्यस्नेहयोः, आनन्दवेदनयोः, घृणानुरागयोः, प्रेमामर्षयोः, आवे-गजडतयोः, धैर्यौत्सुक्ययोः, शोकधैर्ययोः इत्येतेषां सङ्गमेन पानकरसन्यायेन यद् अद्भुत अमृत निष्पा-द्यते तत्तु नाटके एव । न खलु काव्ये ।

मनोरञ्जनं नाम नाटकस्य लक्ष्यम् । परं श्रोतृणां मध्ये भावभूयिष्ठा परिषद् भवति, केचन संगीत-माकर्ण्य कथयन्ति 'अहो गीतमहो ध्वनिः, केचिन् नृत्यमाकलय्य वदन्ति 'धन्यः खल्वारोहावरोहक्रमः,ताललयसम्वादिता च' केऽपि वाद्यध्वनिं दन्ध्वन्यमानं ध्यानागतचेतसाभिध्यायन्ति, अपरे साजसज्जां प्रत्येव म्रियन्ते, इतरे शृङ्गारचेष्टां प्रति प्राणगतहृदया भवन्ति, अन्ये काव्यरसायनानि कर्णामृतभेषजानि मन्वाना हृदयं तर्पयन्ति, केचिच्च यथाभिलषित आदाय आत्मानम् अनुरञ्जयन्ति । किमु वक्तव्यं एकस्मान् नाटकादेव आबालवृद्धम्, आमूर्खपण्डि-तम्, आराजप्रजम्, सर्वेषां मनोरञ्जनम्, सर्वेषां हितसाधनम्, सर्वेषामुपदेशश्च जायते ।

अत एव हास्यरसावतारमपि कविः सप्रसङ्गं करोति । दुष्यन्त कामबाणप्रपीडितं वीक्ष्य तस्य सखा दण्डमुद्यम्य कामबाणान् हन्तुमुद्यतः । मुग्धः खलु ब्राह्मणः 'शकुन्तला–शकुन्तले' ति अहर्निशं जपतो वयस्यस्य विरहरहस्यं न जानाति । तस्मै तु मोदको मिष्ठान्नं वा प्रियं वस्तु । एतादृशं जिव्हा-रसायनं विहाय कथमसौ विजानीयात् ततोऽपि रम-णीयं मृदुलं च 'प्रेम' इति किमपि वस्तु ! हृदया-न्तराले प्रेम कल्पवल्लीसेचनविद्यां नासौ जानाति ।

वयं पश्यामः । आरम्भत एव हास्यरसस्य यथावत्सन्निवेशः परिषोषश्च । कण्वाश्रमेप्राप्तयौ-वनानां सखीनां मधुरालापाः निसर्गसुन्दराणि चेष्टि-तानि, विदूषक वाक्यानि चारम्भत एव परिहास-पेशलानि, अत एव गहनान्यपि वाक्यानि सहजत-यैव हृदये आरोपितानि भवन्ति । अनुकरणात्मकं भावाभिनयात्मकं च नाटकम् । पात्रैर्यत् किञ्चि-दपि अभिनीयते तत्सर्वं मनोमोदजननमेव जायते । प्रस्तावना, मंगलपाठः, विष्कम्भकः, सम्वादाः, स्व-गतभाषणानि सर्वाणि किल नाटकस्य चारुतां वर्ध-यन्ति । इतरेषु च काव्येषु सर्वथैव एतेषां अभावः ।

कविः काव्येषु स्वतंत्रतया प्रस्तुतं प्रकृति-चित्रणं करोति । प्रकृतोपयोगित्वे वा विस्तारतयैव

चिकीर्षति कर्त्तुम् । यथा वयं दशरथस्य मृगया-विहारम्, हिमालय वर्णनम्, रतेर्विलापम्, अजस्य विलापम्, दिलीपस्य गोसेवाम्, माघकवेः, भारवेः श्रीहर्षस्य विल्हणस्य वा प्रकृति चित्रणे पश्यामः । नाटके तु प्रकृति चित्रणं रसपरिपोषतयोचितसन्निवेशतया च सावधानतया क्रियते । नाटककारस्य प्रधानं लक्ष्यं चरितचित्रणं तत्र यावदुपयोगि तावदेव प्रकृतिचित्रणं क्रियते न न्यूनं नाप्यतिरिक्तम् । अतः प्रधानकथाप्रसङ्गपरस्परायां न काचन क्षतिराविर्भवति ।

नाटके यथार्थस्य आदर्शस्य च औचित्येन यद्योजनं तदपि लोकरञ्जनत्वे साधीयो हेतु । अत एव नाटके एकतो विभिन्नरसानां व्यञ्जना, शब्दार्थानां प्रचुरः सरसश्च प्रयोगः रुचिरकार्यकलापानां अभिनयः, प्रणयपराक्रमयोर्योगः कथावस्तुवैचित्र्यसंयोगः, संवादनैपुण्यम्, एतानि सर्वाणि अन्यानि चाप्येवं विधानि नाटकस्य रम्यतरतामाविष्कुर्वन्ति, उत्कृष्टतरतां चोल्लासयन्ति । अतएव दशरूपके धनञ्जय आह---

आनन्दनिष्यन्दिषु रूपकेषु व्युत्पत्तिमात्रं फलमल्पबुद्धिः ।

योऽपीतिहासादिवदाह साधुस्तस्मै नमः स्वादु-पराङ्मुखाय ।।

नेदं नाटकं इतिहासादिवद् व्युत्पत्ति लभ्यं बुद्धि---व्यायाममात्रम्, अपितु कलाकलापकमनीयाया आनन्दैकहृदयाया रते निकेतनम्, अत एव आनन्दातिरेकस्य विशुद्धाभिव्यक्तिजननम् । तत एव च यथार्थं वेयमुक्तिः---

"काव्येषु नाटकं रम्यम्" इति ।

आचारात्विच्युतो विप्रो न वेदफलमश्नुते ।
आचारेण तु संयुक्तः सम्पूर्ण फल भाग्भवेत् ।।१-१०१

मनु भगवान कहते हैं कि—आचार-भ्रष्ट व्यक्ति चाहे कितना ही कुशल हो वेद-फल को (आनन्द को) प्राप्त नहीं कर सकता परन्तु जो विद्या-रसिक आचारवान है वही विनयवान और नम्रवान् भी माना जायेगा और समस्त सुख तथा आनन्द को प्राप्त करेगा।

--०--

# काव्यप्रकाश टीकाकारः
# महामहोपाध्याय कमलाकरभट्टः

महेन्द्रराम त्रिपाठी

महामहोपाध्याय कमलाकरभट्टः महान् धर्मशास्त्रज्ञो, मीमांसको, वैयाकरणः किं बहुना सर्वेषु शास्त्रेषु कृतबहुश्रमः प्रावीण्यं चाधिगतः 'निर्णयसिन्धु' नामकस्य धर्मशास्त्रग्रन्थस्य मतमतान्तराकारायमाणस्य प्रणेता आसीत् । न केवलं धर्मशास्त्र एव अपितु काव्यप्रकाशाख्य ग्रन्थस्य टीकाकाराणां मत-मतान्तराणि सम्यगालोड्य तत्र सयुक्तिभिः खण्डयित्वा स्वकीयं निर्दुष्टं मतं सहृदयैकसम्वेद्यं सामाजिकानां शास्त्रैकचक्षुषां, विद्वत्तल्लजानां समक्षं समुपस्थापयामास । एतद् ग्रन्थप्रणेतुः कमलाकरभट्टस्य इतिवृत्तमित्थं श्रूयते—

पूर्वं प्रतिष्ठान (पैठन) पत्तने महाविद्वान् सदाचारसम्पन्नश्चाश्वलायनशाखीयो गोविन्दभट्टाख्यो देशस्थ ब्राह्मण आसीत् । तस्य महापण्डितः सदाचारशमदमादि सम्पत् सम्पन्नः पित्रधिकगुणो रामेश्वरभट्टनामा पुत्रो वभूव । स चानवद्य विद्याविलासेन लोकेष्वभ्यर्हितोऽपि चिरकालपर्यन्तमनपत्यत्वेन दूयमानान्तःकरणो निर्दिष्टहेतुनैवोद्भूतनिर्वेदः सन् यात्रामिषेण श्रीविश्वेश्वर--मन्दाकिनीविद्वद्वरमण्डितं काशी क्षेत्रं जगाम । तत्राहर्दिवं श्रीविश्वेश्वरदर्शनेन गङ्गोदकामृतावगाहपानादिना विद्वन्मण्डलसान्निध्येन च सञ्जाताभिनवानन्दसन्दोहभरेण निर्भररञ्जितान्तःकरणश्श्रीरामचन्द्रचरणपरिचरणाचरणस्तत्रैव बहुदिनगणमवात्सीत् । तत्र निवसतो यातेषु कतिपयाहर्गणेषु श्रीरामचन्द्रस्य करुणामृत पूर्णदृशा प्रारब्ध दशासु विपाकेन च जरठावस्थायामप्यनवद्यगुणगणालङ्कृतो विद्वन्मौलिनिधृष्ट चरणकमलोऽतीव ब्रह्मवर्चस्वी नारायणभट्टाख्यः पुत्रो बभूव । नारायणभट्टविषयिणी श्रूयते तदानीतनैरित्थमभिनवा किम्बदन्ती 'कदाचित्, आर्यधर्मध्वंसाय बद्धपरिकरैर्दुर्यवनैरेकीभूय 'काश्यां सर्वैं प्रेयातिशयेन रात्रिदिवं श्रीविश्वेश्वर एव भजनार्चनादिना सेव्यते, अतोऽस्य वैगुण्ये सम्पादिते तद्धर्महानिः सुलभतरा स्यात्' इति विचार्य श्रीविश्वेश्वर मन्दिरमुत्सन्नमकारि । तद्दुष्कर्मालोच्य सर्वेऽपि यवनराज प्रतीकारासमर्थाः केवलं दुःखार्णवेऽमा ङ्क्षुः । तदानीमेव तत्रेश्वरक्षोभाद्दुर्भिक्षनिदानं महदवर्षणमभवत् । एतदन्तरा यवनैर्नारायणभट्टस्य ब्रह्मवर्चसतेजो विशेषं लोकमुखोद्गीर्णमाकर्ण्य तत्परीक्षार्थमेव तं प्रति गत्वा 'कथमिदं दुःसहमवर्षणमभवत् ? सम्प्रति भवन्तो वृष्टौ समर्थाः सन्ति न वा ।' इति पृष्टम । तच्छ्रुत्वा किञ्चित् कालं विचार्य तैरुत्तरितम् भवत्कृतमन्दिरोच्छेदक्षुब्धेश्वरेच्छापरिणाम एवायम् अवर्षणरूपेण लोकान्सन्तापयननुभवतीति । अतस्तन्मन्दिरं पूर्ववदुपक्लृप्तं चेदीशकृपया, सुवृष्टिः स्यात् । यदि पुनः कल्पितेऽपि प्रासादेवृष्टिर्न स्याच्चेदहं स्वधर्मं हित्वा भवाद्दिष्टमेव 'यवनधर्मं स्वीकरोमि' इति । यवनैरित्थं निःशंकं निर्बन्धवचः श्रुत्वा भवत्प्रभावेणाद्यैव यदि वृष्टिः स्यान्मन्दिरं पूर्ववत् साधयिष्यामस्तत्तूर्णं प्रयतितव्यम् इति प्रार्थितः समनन्तरमेव उक्तमिति भगवन्तं हृदिकृत्य तपस्यार्थं भट्टे प्रायोपविष्टे तदहरेवेशकृपया सुवृष्टिरभवत् । तदा चकितैर्यवनै विश्वेश्वर मन्दिरं पूर्ववत्कल्पितं तदेवैतावन्तं कालं काश्यां वरीवर्ति । एतदतिमानु-

षाद्भुततपः सम्पादितं कर्मालोच्य जनतया नारायणभट्टाय जगद्गुरुरिति जगत् पूज्यइति संज्ञा सर्वत्राग्रपूजा सम्मानश्च दत्तः। तयोर्मध्ये जगद्गुरुपदवी नारायणभट्टमभि व्याप्यैवासीत् । अग्रपूजा सम्मानस्त्वद्यावधि श्रीकाशीक्षेत्रे तद् वंशीयानामुत्तरोत्तरं विद्वत्तमत्वेनानवरतमखण्डदण्डायमानं प्रचलतीति तत्रत्य विप्रमुखाज्ज्ञायते । अस्य जन्मनिधनकालौ यथावन्न ज्ञायेते परन्तु वैक्रमीये षोडशतमे शतकेऽस्य जीवनसमय आसीदित्यनुमीयते । अनेन प्रणीतेषु ग्रन्थेषु प्रयोगरत्नं (नारायणभट्टी) त्रिस्थलीसेतुश्चेति ग्रन्थद्वयं सर्वत्रविराजते । याज्ञिकाश्च द्विजातसंस्कारान्प्रायः प्रयोगरत्नाधारेणैवाचरन्ति । अस्य महापण्डिताः सदाचारसम्पन्नाः च रामकृष्णभट्टः शंकरभट्टगोविन्दश्च इति त्रयआत्मजा आसन् । तत्र ज्येष्ठेन रामकृष्णभट्टेन बहवो ग्रन्थाः प्रणीतास्तेषु द्वौ तन्त्रवार्तिकोपरि व्याख्या जीवत्पितृकनिर्णयश्च प्रसिद्धौ स्तः । शंकरभट्टेन च द्वैतनिर्णयाख्यो महान्निबन्धो व्यरचि ।

रामकृष्णभट्टस्य दिनकरभट्टः कमलाकरभट्टः लक्ष्मणभट्ट इति पुत्रत्रयमासीत् । तत्र ज्येष्ठेन दिनकरभट्टाख्य विदुषा मीमांसायां भाट्ट दिनकराख्यो ग्रन्थः उद्योतः धर्मशास्त्रे शान्तिसाराख्यश्च ग्रन्थः कृतोऽस्ति । अयमेव क्वचिद्दिवाकर नाम्ना व्यवह्रियते । अस्मादेव विश्वेश्वरभट्टाख्यो महापण्डित आत्मजः समजनि । अयमेव कायस्थधर्मदीपप्रणेता गागाभट्ट नाम्ना प्रसिद्धिमगात् । तथाचानेन भाट्टचिन्तामण्यादयोऽनेकेग्रन्थाःप्रणीताः सन्ति । अनेनैव चतुरशीत्युत्तरषोडशशत १६८४ तमे खूीस्ताब्दे रायगढ़ोपरि श्रीशिवच्छत्रपतेराज्याभिषेकः समकारीति निश्चीयते ।

रामकृष्णभट्टस्य कनीयसा लक्ष्मणभट्टाख्यपुत्रेणाचाररत्नादि ग्रन्थाः प्रणीताः सन्ति ।

रामकृष्णभट्टस्य द्वैतीयीकः पुत्रः कमलाकरभट्टाख्य आसीत् । अयमेव प्रकृतनिर्णयसिन्धु ग्रन्थप्रणेता । अग्रेऽप्ययमेव वंशस्थापकः समभवत् । अनेनैव धर्मशास्त्रेऽन्येऽपि पूर्तकमलाकरः शान्तिकमलाकरः कमलाकराह्निकं, शूद्रकमलाकरश्चेति ग्रन्थाः प्रणीताः । व्यवहारे विवादताण्डवं (विवादकमलाकरो) नाम ग्रन्थः कृतः प्रसिद्धोऽस्ति । साहित्यशास्त्रे काव्यप्रकाशस्योपरि व्याख्या कृतास्ति सा चैतदीयान्यानेक टीकाभ्यः श्रैष्ठ्येन चकास्ति । आस्तामति प्रशस्तप्रशंसनया । आमूलाद् विद्वन्द्वंश्येनापादितनिजवंशकृत्येन श्रीरामकृष्णभट्टात्मजेन दुर्निर्णयेदुरूह धर्मशास्त्रीय बिषयाणां यथावन्निर्णयं कृत्वाऽगाधाब्धिसदृशं ग्रन्थं निर्माय निर्णयसिन्धुरिति (एतद्ग्रन्थदर्शनमात्रेण स्वाभिधानस्य शीघ्रोपस्थित्यै निर्णयकमलाकर इति च) तन्नाम प्रतिष्ठापितम् । स चासेतोराहिमाचलं स्वकार्यं प्रथयन् वर्वर्तीत्यलमधिकपल्लवितेनेति सर्वमनवद्यम् । कमलाकरभट्टः वाराणसीस्थ भट्टकुलस्य प्रसिद्धभट्टेषु परिगण्यते । भट्टवंशकाव्यम् नामक ग्रन्थस्याध्ययनेनेदं प्रतीयते यत् षोडश्यां सप्तदश (१६–१७) शताब्द्यां भट्टवंशोऽयं स्वकीय वैदुष्यस्यकृते सम्पूर्णे भारतवर्षेविख्यात आसीत् । कुलेऽस्मिन् सञ्जातानां विदुषां प्रणीताः प्रायः पञ्चशत संख्याकाः ग्रन्थाः सन्ति ये अद्यापि दर्शन कर्मकाण्डसाहित्यमीमांसादि शाखानां धुरी सदृशाः परिगणिताः सन्ति ।

डा० गंगानाथझा मतानुसारं कमलाकरभट्टस्य उत्तराधिकारिणः वंशजाः वाराणस्यां भोंसला एवं दुर्गाघट्ट समीपेस्थित रतनफाटकाख्यस्य स्थानस्य समीपे निवसन्ति स्म । एतद भट्टवंशपूर्वजाः पैठणख्य स्थानात् समागत्य काशीमध्युषुः । एतद् पूर्वजो रामेश्वरभट्टः मीमांसादर्शनस्य एवं व्याकरणस्य

पारंगतः पण्डितः आसीत् । श्रीकृष्णरायस्य शासनकाले सः विजयनगरमागच्छत् तथा ततः तीर्थयात्रासम्पादनार्थं ततोऽचलत् । द्वारिकां प्रतिगमनकाले मध्ये मार्गे एकः पुत्रो बभूव यो नारायणभट्टनाम्ना प्रसिद्धिमगमत् । चतुर्वर्षाणि यावत् द्वारिकामध्युष्य पुनः पैठणं समागच्छत् । ततः चतुर्वर्षान्तरं काशीमाजग्मुः न्यवात्सुश्च । रामेश्वरभट्टस्य त्रयः पुत्राः बभूवुः येषु नारायणभट्टः जगद्गुरुरित्युपाधिना विभूषित् आसीत् । नारायणभट्टस्य त्रयः सूनवः आसन् । रामकृष्णः शंकरः, गोविन्दश्च । रामकृष्णभट्टस्यापि त्रयः पुत्राः दिनकर, दिवाकरभट्टो वा, कमलाकरभट्टः तृतीयश्च लक्ष्मणाख्यऽऽसीत् ।

अतएव एतन्निश्चीयते यत् कमलाकरभट्टस्य खलु माता उमा, पिता श्रीरामकृष्णभट्टः ज्येष्ठो भ्राता दिवाकरभट्टः पुत्र अनन्तभट्टश्चासन् । रामकृष्णभट्टस्य पिता नारायणभट्टः तत्पिता रामेश्वरभट्टः, तत्पिता गोविन्दभट्टः, तत्पिता अगदेवभट्टः तत्पिता च श्रीनागनाथ भट्टः इति पितृपरम्परा आसीत् । अस्मिन् प्रसंगे अधोलिखिताः कतिपयाः श्लोकाः द्रष्टव्याः ---

तस्य द्वितीयसूनुः कमलाकरभट्टनायकः ख्यातः[1]
तत्वान निर्णयसिन्धुं नागाङ्गाङ्भूमिते चाब्दे ।।

काव्यप्रकाशटीकां वरबन्धं प्रवरदर्पणन्नाम ।
रचयामास च टीकां शास्त्रदीपिकानिबन्धस्य ।।

संस्कारशूद्रदानशान्त्यादीन् कमलाकरोत्तरांश्च ।
शतचंड्यादिविधानप्रभृतीन् ग्रन्थानवातारीत् ।।

लघुत्रिस्थलीसेतुं चक्रे तुलादानपद्धतिं विमलाम् ।
अथ च विवादताण्डवं विप्रोऽयं हिताय लोकस्य ।।

निखिले भारतवर्षे मान्यतमैरेभिरेव च निबन्धैः ।
अद्यापि धर्मरक्षा पक्षानालम्बिभिः क्रियते ।।

किं बहुना कथनेनानेनग्रन्था विनिर्मिता एव ।
प्रथयन्ति पण्डितत्वं तत्त्वज्ञानक्षमत् त्वञ्च ।।

अस्य हुताशप्रमिता अमितार्थताः समाः
समज्ञाकाः ।

पुत्रास्त्रिवर्गरूपा भूपाप्तार्था व्यराजन्त[1]

श्रीकमलाकरभट्टस्य वैदुष्यं कुलपरम्परया प्राप्तम् आसीत् । काश्यां त्रैपुरुषीविद्यापरम्परा प्राप्तेषु कतिचित् कुलेषु कमलाकरभट्टस्य कुलं मूर्धन्यतमं विख्यातमासीत् अधुनापि अस्य वंशजाः वाराणस्यां निवसन्ति ।

---

१. भट्टवंशकाव्यम् – सर्ग ५
( श्लोक १७ तः २३ पर्यन्तम् )

★ ★ ★

# वयं भारतीयाः

--डा० रामपरसन तिवारी

वयं भारतीया न शंका विधेया,
सदाचारयुक्ते विशाले स्वराष्ट्रे-
समेषां विचारे न भेदोऽस्ति कश्चिद्-
भवत्येकनीडं जगत्पूज्यमेतत् ।।१।।

विभेदो न लोष्टे न काष्ठे न हेम्नि
सुसभ्याः सभामेकरूपां विधाय ।
सुनिश्चित्य मार्गं वयं धर्मबुद्ध्या-
समस्तं जनं बोधयेमालपेम ।।२।।

वयं सभ्यताहेतवे सञ्चरामो-
विवाहस्य मूले नदीकूलतूले ।
वने चत्वरे विश्वविद्यालये वा
वयं सद्विवेकां कलामेषयामः ।।३।।

इयं संस्कृति र्भाविगम्या च नम्या
भवे सौख्यदात्री सदा लोक धात्री ।
ददात्वत्र शान्तिं मनोज्ञां च कान्तिं
वयं भारते सावधानाः सदैव ।।४।।

इदं धूम्रपानं तथा चायपानं
चलान् कुन्तलान् कूर्चकेशान् दृढान् वा
स्वसौन्दर्यसम्पर्कतर्कान् वितर्कान्
वयं कर्कशान् धारयामः स्वबुद्ध्या ।।५।।

नवीने वयं सभ्यताया विकासे
प्रचारे प्रसारे तथा सम्प्रयोगे ।
वयं दत्तचित्ताः सदासिद्धिकामाः-
वयं भारतीया न शंका विधेया ।।६।।

०———०

# वैदिक निपात

—डा० राकेश शास्त्री

भारतीय संस्कृति के इतिहास में वेदों का स्थान नितान्त गौरवपूर्ण है। अपने प्रातिभचक्षु का अवलम्ब लेकर साक्षात् कृतधर्मा ऋषियों द्वारा अनुभूत आध्यात्मशास्त्र के तत्त्वों की विशाल विमल राशि का नाम ही वेद है। प्राचीन भारतीय परम्परा के अनुसार—वेदों की सर्वप्रथम ऋषियों के हृदयाकाश में अवतारणा हुई। स्वयं वेदों से भी उनकी परमात्मा की वाणी होने की पुष्टि होती है[1]। अथर्ववेद के एक मंत्र में परमात्मा के लोम, साम को और मुख अथर्व को बताया है[2]। उपनिषद् में वेद परमात्मा के निःश्वास बताए गये हैं। जिस प्रकार मनुष्य के निःश्वास अनायास आते जाते रहते हैं, उसी प्रकार ये वेद भी परमात्मा से निकलते रहते हैं और उसीमें विलीन भी होते रहते हैं। इस मत का आचार्य सायण भी अपने ऋग्भाष्य के प्रारम्भ में प्रतिपादन करते हैं[3]।

सम्भवतः इसी कारण विद्वानों की मान्यता रही है कि वेद ज्ञानराशि के अगाध भण्डार हैं। संसार में ऐसा कोई ज्ञान नहीं है जो वेदों में उपलब्ध न हो। इस प्रक र सम्पूर्ण ज्ञान का आदि स्रोत परमेश्वर ही है। पं० दामोदर सातवलेकर की भी वेदों के सम्बन्ध में यही सम्मति है कि—यदिहाऽस्ति तदन्यत्र यन्नेहास्ति न कुत्रचित्[4]।' वेदों के संबन्ध में वैदिक परम्परा में भी बड़ा महत्त्व है। क्योंकि वेदोऽखिलो धर्ममूलम् (मनुस्मृति) इत्यादि वचनों के अनुसार सब धर्मों का आधार वेद ही है

वस्तुतः भारतीयों की दृष्टि में वेद विज्ञान और धर्म के मूल माने जाते हैं। प्रायः सभी भारतीय शास्त्रकारों ने वेद को स्वतः प्रमाण माना है। इसका कारण सम्भवतः उन्हें ईश्वरीय स्वरूप के ही रूप में मानना रहा है। ईश्वर सर्वज्ञ है। ज्ञानमय है। उसी ईश्वरीय ज्ञान की उद्भूति ऋषियों के माध्यम से हुई। अतः ईश्वरीय ज्ञान में किसी संदेह अथवा भ्रम की आशंका नहीं हो सकती।

इसके अतिरिक्त दूसरी मान्यता विद्वानों में है कि वेदों की ऋषियों ने रचना की। उन्हें किसी प्रकार की ईश्वरीय प्रेरणा नहीं मिली इन दोनों ही दृष्टियों को यदि हम लेकर चलें तो वेद ज्ञान के आगार हैं इस मान्यता में तो सम्भवतः किसी को कोई विप्रतिपत्ति नहीं होगी। उस वैदिक साहित्य में भी ऋग्वेद सम्पूर्ण विश्व साहित्य में आद्यग्रन्थ के रूप में प्रायः सभी विद्वानों के द्वारा स्वीकार किया गया है। प्राचीनतम भाषा का रूप मुख्यतः ऋग्वेद में ही सुरक्षित है इस विषय में विश्व के भाषाविद् प्रायः एक मत हैं क्योंकि वैदिक भाषा के अध्ययन ने ही १९वीं सदी में भाषा विज्ञान को सुदृढ़ भित्ति पर प्रतिष्ठित किया है। इसके पूर्व यूरोपीय भाषा-

---

१. तस्माद्यज्ञात् सर्वहुतः ऋचः सामानि जज्ञिरे।
छन्दांसि जज्ञिरे तस्माद्यजुस्तस्मादजायत ॥
यजु. ३१।७

२. सामानि यस्य लोमानि अथर्वांगिरसो मुखम्।
अथर्व० १०।७।२०।

३. यस्य निःश्वासितं वेदायो वेदेभ्योऽखिलंजगत्।
निर्ममे तमहं वंदे विद्यातीर्थमहेश्वरम् ॥
(ऋ.सा.भा. उपोद्घात प्रकरण)।

४. ऋग्वेद का सुबोध भाष्य — सातवलेकर
भूमिका—पारडी, सन् १९६७।

विदों में मूल:भाषा के विषय में पर्याप्त मतभेद था। कोई ग्रीक भाषा को सम्पूर्ण भाषाओं की जननी मानता था तो कोई लैटिन भाषा को तथा कोई हिब्रू को। इस प्रकार भाषाविदों के तुमुलवाक् कोलाहल के काल में वैदिक साहित्य के गम्भीर आलोडन करने पर ही इस कोलाहल का अन्त हुआ और वैदिक भाषा प्राचीन भाषा तथा ऋग्वेद की भाषा प्राचीनतम भाषा सिद्ध हुई।

ऋग्वेद का अध्ययन करने पर ज्ञात होता है कि इसमें निपातों की महत्त्वपूर्ण स्थिति अथवा भूमिका रही है। या यों कहें कि वेदों के मन्त्रार्थ को व्यक्त करने में निपातों का महत्त्वपूर्ण योगदान रहा है। एक मन्त्र में एकाधिक निपातों का प्रयोग यहां प्रायः सर्वत्र सुलभ है। इतना ही नहीं अपितु कुछ स्थलों पर तो मन्त्रार्थ ही निपात पर केन्द्रित सा प्रतीत होता है क्योंकि प्रयुक्त निपात कि वा निपातों का अर्थ परिवर्तित करने पर मन्त्रार्थ पूर्णतया परिवर्तित हो जाता है ऐसे स्थल भी हमें ऋग्वेद में देखने को मिलते हैं। यही स्थिति सम्पूर्ण वैदिक साहित्य यानि ऋग्वेदेतर संहिताओं ब्राह्मण-ग्रन्थों, आरण्यकों तथा उपनिषदों तक भी मिलती है।

इस पर भी वैदिक साहित्य के भाष्यकारों द्वारा निपातों के अर्थ के विषय में अर्थभिन्नता, अथवा उपेक्षा करना निपातों की वास्तविक स्थिति के ज्ञान के लिए प्रेरित करता है। इस सन्दर्भ में सर्वप्रथम निपात पद पर विचार करना अनुचित न होगा। इस सम्बन्ध में प्राचीन आचार्यों के ग्रन्थों में चिन्तन उपलब्ध होता है उन्होंने प्रायः निपातों को विविध अर्थों में प्रयुक्त होने के कारण संभवतः निपात कहा जाता है ऐसी सम्मति प्रस्तुत की[५]। तो कुछ विद्वानों ने इन्हें मात्र पदपूर्ति के लिए ही प्रयुक्त होते हैं ऐसी धारणा व्यक्त की[६]। किन्तु जब हम इस विषय पर गहनता से विचार करते हैं तो कुछ तथ्य प्रकट होते हैं जो वर्तमान भाषा विदों के लिए चिन्तनीय हैं। निरुक्तकार आचार्य यास्क ने पदों का चार श्रेणियों में विभाजन किया है—नाम, आख्यात, उपसर्ग और निपात[७]। यद्यपि प्रायः सभी आचार्यों ने पदों की गणना करते समय निपातों की गणना चतुर्थ वर्ग में की है[८] तथापि इससे निपातों के महत्त्व में किसी प्रकार की कमी नहीं आती है। कुछ भाषा वैज्ञानिक तो भाषा की उत्पत्ति एवं विकास का ही आधार निपातों को मानते हैं उनके विचार में—अति प्राचीनकाल में जब मानव के पास परिष्कृत वाणी का अभाव रहा होगा तो वह मूल धातुओं एवं निपात जैसे सूक्ष्म पदों के द्वारा ही अपने भावों का व्यक्तीकरण करता होगा।

ऋग्वेद में निपातों की महत्त्वपूर्ण स्थिति है। निपातों के प्रयोग की दृष्टि से ऋग्वेद के भाष्यकारों के भाष्यों का तुलनात्मक अध्ययन करने पर हम

---

५. उच्चावचेष्वर्थेषु निपतन्ति इति निपाताः निरुक्त १।१

६. निपातः पादपूरणः—ऋ. प्राति. १२।८।७०७

७. चत्वारि पदजातानि नामाख्याते चोपसर्ग निपाताश्च – निरुक्त १।१।८।

८. ऋक्प्रातिशाख्य – १२।१७। वाजसनेयी प्रातिशाख्य – १।१।

महाभाष्य—१।१।१। वा०प्राति० उव्वटभाष्य ३।२। निरुक्त—१३।९, कौटिल्यअर्थशास्त्र २।१०।२८। व्यक्तिविवेक—महिमभट्ट।

देखते हैं कि निपातों के अर्थ के सम्बन्ध में भाष्यकारों में ऐकमत्य नहीं है। कुछ निपातों को तो आ. सायण जैसे विद्वान् भाष्यकार भी पदपूरणार्थक[9] अथवा अनर्थक ही मानते हैं[10]। आश्चर्य का विषय तो यह है कि वे स्वयं जिस निपात को समान पदों के सह प्रयोग एवं समान विषय के वर्णन में अर्थ विशेष मे प्रयुक्त मानते हैं[11], उसी निपात को दूसरे स्थल पर उसी प्रकार के समान पदों तथा समान प्रकरण में वे उसे पदपूरणार्थक अथवा 'अनर्थक' कह देते हैं[12]। स्कन्दस्वामी ने तो भाष्य करते हुए निपातों को अधिकांश स्थलों पर 'पदपूरण' कहकर उनका कोई अर्थ ही नहीं किया है[13]। मुद्गल ने प्रायः सर्वत्र ही आचार्य सायण का ही अनुगमन किया है। वेंकटमाधव का ऋग्वेद-भाष्य अतिसंक्षिप्त है, अतः उसमें भी निपातों के अर्थ की ओर उन्होंने विशेष ध्यान नहीं दिया है। यही स्थिति ऋग्वेद के आंग्लभाष्यकारों ग्रिफिथ तथा विल्सन आदि की रही है। इस विषय में एक बात ध्यान देने योग्य है कि विश्व ख्याति प्राप्त महर्षि स्वामी दयानन्द सरस्वती ने अपने ऋग्वेद-भाष्य में निपात के महत्त्व को स्वीकार करते हुए उनके अर्थ की ओर विशेष रूप से सचेष्टता प्रदर्शित की है[14]।

इस प्रकार यह कहा जा सकता है कि ऋग्वेद में मन्त्रों का भाष्य करते समय उसमें प्रयुक्त निपातों के अर्थ के प्रति ऋग्वेद के भाष्यकारों का दृष्टिकोण उपेक्षापूर्ण-सा रहा है। यही प्रवृत्ति प्रतिशाख्यकारों की भी रही है क्योंकि वे तो निपातों की परिभाषा ही 'निपातः पदपूरणः' करते हैं[15]। निरुक्तकार आचार्य यास्क भी निपातों का विभाजन करते हुए एकवर्ग पदपूरणार्थक मानते हैं[16]।

किन्तु इतना होते हुए भी यह बात उचित प्रतीत नहीं होती कि निपात जैसे महत्त्वपूर्ण पद को मन्त्रों जैसे स्थल पर उनके अर्थान्वेषण की उपेक्षा करके मात्र 'पदपूरण' कह दिया जाए। इससे हम मन्त्र के मूलभाव किंवा कथ्य से भी हट सकते हैं, क्योंकि यदि हम वेदों को ऋषि-द्रष्ट (ऋषयो मन्त्रद्रष्टारः) मानते हैं अथवा ऋषि-प्रणीत दोनों ही दृष्टियों में किंवा स्थितियों में ज्ञान के आगार मन्त्रों में मात्र पदपूर्ति अथवा छन्दो-पूर्ति के लिए

---

९. १।१४।१२, १०५।१८, २।३५।५, ३।१।१३, ६।११।३, १३।२, ७।१८।२, १५०।१, ४।२।४, ६।१०।२, ७।२०।२, १०।१६।४, १८२।३,

१०. घ इत्यनर्थकः ऋग्वेद सायणभाष्य—१।१६१।८

११. स मन्दस्वा ह्यंधसो राधसे तन्वामहे—ऋ० ३।४१।६, हिः अत्र समुच्चयार्थः—ऋ. सा. भा. ३।४१।६।

१२. स मन्दस्वा ह्यंधसो राधसे तन्वामहे।
ऋ. ६।४५।२७।
हि पूरणः ऋ. सा. भा. ६।४५।२७।

१३. १।६।७, ८।६, ३८।२, ८७।४।

१४. (अस्मै) सभाध्यक्षाय (इत्) एव (उ) वितर्के (प्र) प्रकृष्टे—ऋ. द. भा. १।६१।१।

१५. निपातः पादपूरणः—ऋक् प्राति. १२।८।७०७
निपातस्तु अर्थविशेषाभावात् पादपूरणः वा.
वा. प्रा. अनन्तभाष्य ८।५०।

१६. अथ ये प्रवृत्तेऽर्थेमिताक्षरेषु ग्रन्थेषु वाक्यपूरणा आगच्छन्ति।
पदपूरणास्ते मिताक्षरेष्वनर्थकाः कमीमिद्विति।। निरुक्त १।९।३।

एक भी अक्षर का प्रयोग हुआ है यह मानने का औचित्य प्रतीत नहीं होता फिर निपात तो भाषा का महत्त्वपूर्ण अंग है। अतः मन्त्रों में प्रयुक्त कोई भी निपात अनर्थक, निरर्थक अथवा मात्र पदपूरण नहीं हो सकता। वह अवश्य ही तत्तत् स्थल पर किसी न किसी अर्थ को लक्ष्य करके प्रयुक्त किया गया है। ऋग्वेद की इतनी सुसमृद्धि भाषा शैली और उच्च भाव युक्त कल्पना को देखकर यह मानना तर्क संगत प्रतीत नहीं होता कि---क्रान्त-दर्शी ऋषियों के शब्दकोश में दारिद्र्य था जिस कारण उन्होंने मन्त्रों में मात्र अक्षरपूर्ति के लिए निरर्थक पदों का प्रयोग किया। अपितु मन्त्रों में प्रत्येक पद साभिप्राय ही प्रयुक्त किया गया होगा। यदि हम उस अभिप्राय को नहीं जान सकें हैं तो यह ऋषि अथवा मन्त्र का दोष नहीं कहा जा सकता, उसके वास्तविक अर्थ को जानने के लिए उचित प्रयास किया जाना चाहिए, तभी मन्त्र की आत्मा तक पहुंचना सम्भव है।

ऋग्वेद के भाष्यकारों को 'अभिज्ञ' अथवा 'बहुज्ञ'कहा जा सकता है किन्तु सर्वज्ञ तो वे भी नहीं थे। सम्भव है तात्कालिक परिस्थिति में उनकी भी कुछ सीमाएं रही हों। अपने-अपने बुद्धि विवेक के अनुसार उन्होंने मन्त्रों की व्याख्यायें की हैं किन्तु अन्तिमता का दावा तो न किसी ने किया है और न ही सम्भाव है। अतः निपातों को मात्र 'पदपूरण' कहकर उनके अर्थ की उपेक्षा करना उचित नहीं है। मेरे इस अभिप्राय की पुष्टि माधवभट्ट के कथ्य से भी होती है क्योंकि वे ऋग्वेदानुक्रमणी में पदपूरण में भी किसी सूक्ष्म अर्थ की उपस्थिति स्वीकार करते हैं[17]।

निपातों को अनर्थक कहने का कारण सम्भवतः यह प्रतीत होता है कि कतिपय निपात कुछ स्थलों पर किसी विशिष्ट अर्थ को स्पष्ट रूप से प्रकट करते प्रतीत नहीं होते किन्तु यदि उन स्थलों का सूक्ष्म दृष्टि से अध्ययन किया जाए तो वे ही निपात पूर्णतया सार्थक प्रतीत होते हैं। ऋग्वेद विश्व-साहित्य का आदि ग्रन्थ है ही भावों तथा भाषा की दृष्टि से भी सुसम्पन्न है, इस तथ्य को प्रायः सभी विद्वान् स्वीकार करते हैं। पुनरपि उसी ऋग्वेद के मन्त्रों में प्रयुक्त निपातों को मात्र 'पदपूरण' कहकर उनकी उपेक्षा करना युक्तियुक्त प्रतीत नहीं होता क्योंकि ऐसी स्थिति में जबकि मन्त्रों के पदों का व्यतिक्रम भी स्वीकार न किया जा सके, एक ही मन्त्र में प्रयुक्त चार पांच अथवा इससे अधिक निपात अनर्थक या मात्र पद पूर्ति के लिए प्रयुक्त हों, यह बात युक्तियुक्त प्रतीत नहीं होती।

वस्तुतः वेदमन्त्रों की व्याख्या का क्षेत्र विशाल है। वैदिक पदों की व्याख्या अनेक प्रकार से उपलब्ध होती है। विभिन्न व्याख्याकार एक ही पद की विविध प्रकार से व्याख्या करते हैं। एक भाष्यकार एक स्थल पर किसी निपात की व्याख्या में उसे अनर्थक अथवा पदपूरण मानता है[18] तो वही भाष्यकार अन्य स्थलों पर उसीको सार्थक

१७. स्फुटत्वोद्ग्रहणादिश्च क्वचित् सूक्ष्मः क्वचित् स्फुटः। यत्र स्फुटस्तदा सार्थाः सूक्ष्मे स्युः पूरणा इति॥ ऋग्वेदानुक्रमणी-माधवभट्ट ३।१।१८।

१८. हि पूरणः ऋग्वेद सायण भाष्य ४।३३।६। हि ष्मे चित् त्रयः पूरणाः सा.भा.४।३।१०।

१९. हिरवधारणे ऋ.सा.भा. १।१०५।१८। हि शब्दश्चार्थे ऋ.सा.भा. ६।४८।१७।

एवं वैकल्पिक अर्थों में[20] प्रयुक्त मानता है।

आचार्य सायण ने ऋग्वेद भाष्य में अनेकों स्थलों पर निपात को अनर्थक अथवा पदपूरण मानते हुए विकल्प में उसे विशिष्ट अर्थों में भी प्रयुक्त माना है[21]। इसके अलावा कुछ स्थल ऐसे भी उनके भाष्य में आये हैं जहां पर वे निपात को अर्थविशेष में प्रयुक्त मानते हुए भी विकल्प में उसे पदपूरण मानते हैं[22]। अतः इस प्रकार उनके निपातों के अर्थ के विषय में अनिश्चयात्मक दृष्टिकोण की ही पुष्टि होती है। ऐसी स्थिति में निपातों को अनर्थक अथवा मात्र पदपूरण कहकर उनकी उपेक्षा करना तर्कसंगत प्रतीत नहीं होता। आचार्य यास्क भी निपातों की परिभाषा करते हुए उसके सूक्ष्म अध्ययन की आवश्यकता पर बल देते हैं[23]। माधवभट्ट ने भी ऋग्वेदानुक्रमणी के निपातानुक्रमणी प्रकरण में निपातों पर विस्तार से विचार करते हुए निपातों से सम्बद्ध अनेक प्रश्नों पर निर्देशात्मक संकेतमात्र देकर उनके समुचित निरीक्षण एवं परीक्षण की आवश्यकता बतायी है[24]। उनके मत में निपातोंके प्रयोगों को जानने में कुशल व्यक्ति निपातों के विविध अर्थों की कभी उपेक्षा नहीं करते[25]।

निपात सार्थक हैं मात्र पदपूरण कह कर उनकी उपेक्षा कर देना युक्तियुक्त नहीं है इस कथ्य की पुष्टि में एक अन्य प्रमाण यह भी दिया जा सकता है कि--प्राचीन आचार्यों ने अर्थवान् अक्षर समूह को पद संज्ञा दी है[26], और निपात को एक पद-विभाग के रूप में अधिकांश विद्वान् स्वीकार करते हैं[27]। अतः निपातों की सार्थकता इस दृष्टि से भी सिद्ध होती है। यदि निपात को हम अनर्थक मानते हैं तो उसे चार प्रकार के पद समूह से पृथक करना होगा, जो कि प्राचीन आचार्यों को स्वीकार नहीं है।

उक्त विवेचन से स्पष्ट है कि वैदिक अध्ययन एवं वेदमन्त्रों के अर्थौचित्य की दृष्टि से विविध निपातों के विविध अर्थों के विषय में सूक्ष्म विवेचन एवं सर्वांगीण अध्ययन की महती आवश्यकता है उन्हें प्राचीन आचार्यों अथवा भाष्यकारों के कथन के आधार पर उपेक्षित कर देना उचित नहीं है।

---

२०. घ इत्यनर्थकः प्रसिद्धयर्थो वा, ऋ.सा.भा. १।१६१।८।
ह शब्दः पूरणः प्रसिद्धौ वा ऋ.सा.भा. ४।४१।२।

२१. ऋ.सा.भा..१।१६१।८, ४।४१।२।

२२. १।१२४।५, ८।१५।४, १०।१२६।३।

२३. एवमुच्चावचेष्वर्थेषु निपतन्ति त उपेक्षितव्याः निरु० १।३।११।

२४. उच्चावचेषु निपततामर्थेष्वेषु यथायथम्।
हानोपादानवान्विप्रो न मन्त्रार्थेषु मुह्यति ॥
ऋ.मा.भट्ट ३।१।२७।

२५. निपातानां प्रयोगस्य स्थानं ज्ञात्वा न मुह्यति।
अतो लोकानुसारेण निपातार्थं प्रदर्शयेत् ॥
वही--३।३।२१

२६. अर्थः पदमैन्द्राणामिति -- निरुक्त दुर्गवृत्ति-- १।१।८
अर्थः पदमाहुरेन्द्राः--सुषेणविद्याभूषण कलापचन्द्र संधि २० अर्थाभिधायि पदम्, पद्यते गम्यते ज्ञायतेऽर्थोऽनेनेति पदम् ॥वा०प्रा० उ०भा० ३।२

२७. निरुक्त १।१।८, वही-दुर्गटीका,
ऋ.प्राति. १२।१७
वा०प्राति०--१।१, महाभाष्य, १।१।१,
कौटिल्यअर्थ० २।१०।२८।

* * *

# "इन्द्र"

—अनुराग चतुर्वेदी

भारतीय वैदिक काल से ही 'इन्द्र' की श्रेष्ठतम देवता के रूप में पूजा व उपासना आदि करते आए हैं। इनको जो भी विशेषण आदि प्रदान किए गए हैं उन्हीं के अनुसार इनकी ख्याति तथा गुण कीर्तन आदि का प्रदर्शन भी मिलता है। इनके महत्त्व का संकेत इस बात से भी मिल जाता है कि वेदों में प्रायः २५० सूक्तों में इन्हीं की महत्ता तथा प्रख्याति का वर्णन मिलता है। अधिक सोम रस में लिप्त और तृप्त रहने के कारण इन्हें 'सोमपा' वृत्रघाती होने से 'वृत्रहा' मरुत्गण के साथ युद्ध का संचालन करते रहने से 'मरुत्वान्,' निरन्तर दान करते रहने से 'मघवा' अत्यन्त धनवान् होने से 'वासव' समस्त क्रियाओं पर सावधानी से दृष्टि रखने और उन्हें सहस्रों प्रकार से परीक्षण करते रहने से 'सहस्राक्ष' कहा गया है। इस युग के महान् राजनीतिज्ञ चाणक्य ने कहा है – 'इन्द्रस्य सभायाम् ऋषीणां सहस्रम्, स तैश्चक्षुष्मान्। स द्विनेत्रोऽपि सहस्राक्ष इत्युच्यते।' इस सन्दर्भ से पता चलता है कि इन्द्र स्वाभाविक रूप से भी करणीय कार्यों पर सहस्रों प्रकार से विचार रखते हैं। इसी बात का संकेत ऋग्वेद से भी मिलता है – 'विद्युर्मे अस्य देवा इन्द्रो विद्यात् सह ऋषिभिः।'

इन्द्र निरन्तर युद्ध के देव हैं। स्वराज की रक्षा, निर्माण तथा स्वराज्य के परिपूजन में इन्द्र ही एक अग्रगामी नेता व देवता हैं। इस कारण इन्द्रको युद्ध का देवता माना गया है। यह मुख्यतया आकाशीय गर्जन के देवता हैं। अवर्षण अथवा अन्धकार के दैत्यों पर विजय तथा उसके फलस्वरूप जल की मुक्ति अथवा प्रकाश का विस्तारण इनके पुराकथाशास्त्र के सारतत्त्व का निर्माण करता है। दूसरे स्तर पर ऐतिहासिक मत से इन्द्र युद्ध के देवता हैं जो कि असुर जातियों पर विजय प्राप्त करने में विजेता आर्यों की सहायता करते हैं।

इन्द्र का आविर्भाव एक ऐसे रथ पर हुआ है जो स्वर्ण-मण्डित है और विचार से भी वेगवान् है। 'रथेष्ठा' उपाधि एकमात्र इन्द्र के लिए ही उपयुक्त मानी गयी है। इन्द्र स्तुति द्वारा सन्नद्ध होते हैं जिसका निःसन्देह यह अर्थ है कि स्तवन द्वारा ही इन्द्र यज्ञ तक आते हैं। इन्द्रकी उत्पत्ति के सम्बन्ध में विभिन्न विवरण उपलब्ध हैं। संभवतः मेघों के किनारों से विद्युत की चमक के प्रकट होने की धारणा से की यह विचार प्रतीत होता है। जन्म लेने पर ये आकाश को प्रदीप्त कर देते हैं। जन्म लेते ही यह सूर्य रूपी चक्र को गतिशील कर देते हैं। जन्म लेते ही यह एक योद्धा बन गए और जन्म से ही दुर्जेय हैं। अथर्ववेद के अनुसार इन्द्र की माता प्रजापति की पुत्री 'एकाष्टका' है और इनके पिता 'द्यौस' ऋषि हैं। दैत्यों के विनाशक के रूप में इन्हें देवों द्वारा उत्पन्न किया गया बताया गया है। पुरुष सूक्त में यह कहा गया है कि इन्द्र व अग्नि विश्वपुरुष के मुख से निकले। शतपथ ब्राह्मण के अनुसार इन्द्र और साथ ही साथ अग्नि तथा परमेष्ठिन् का प्रजापति से सृजन हुआ। तैत्तिरीय ब्राह्मण यह व्यक्त करता है कि देवों में अन्तिम इन्द्र की रचना प्रजापति ने की। इन्द्र की माता का नाम अदिति भी कहा गया है।

इन्द्र के अर्थ की मीमांसा करते समय हमें 'इन्द्र' शब्द के भीतर निहित इन्द्रत्व की भावना

का भी विश्लेषण करना चाहिये। 'इदि परमैश्वर्ये' धातु से इन्द्र शब्द निष्पन्न होता है। अर्थात् वासव, वसुमान्, मघवा आदि अर्थों को अभिव्यक्त करने के लिए ऐश्वर्याधायक 'इदि' धातु का धातुज-अर्थ इसी ओर संकेत करता है। पुराने ऋषियों ने इन्द्रार्थ की विवेचना करते हुए यह परामर्श दिया है कि इन्द्र के इन्द्रत्व को प्रकट रूप में अभिव्यक्त करने के लिए हमें उन समस्त आख्यानों तथा पुरावृत्त पर दृष्टि रखनी ही चाहिए। अतः इन्द्रः कस्मात् इरां दधातीति वा, इरां दृणातीति वा इरां ददातीति वा। अर्थात् इरा (––जल संघात जो कि मेघ रूप में दिखायी देता है) को धारण करने अथवा विदारण करने अथवा दान करने से इन्द्र को इन्द्रत्व का विशेषण मिला है।

व्याकरण के आचार्य हमें परामर्श देते हैं कि इन्द्रिय इन्द्र का ही प्रतीक है क्योंकि चक्षु आदि इन्द्रियों के सहारे हम इन्द्र (आत्मा) को जानने का अभ्यास करते हैं। वामदेव आदि ऋषियों का कहना है कि इन्द्र ही परम ब्रह्म है। इसको मैंने देखा (इदम् अहम् अदर्शम्–इदं द्रम् सन्तम् इन्द्र इति) इसको 'इदन्द्र' कहते-कहते इन्द्र कहने लगे।

समस्त शास्त्रों का आदि प्रणेता तथा प्रचारक इन्द्र ही माना जाता है। आयुर्वेद, गन्धर्ववेद, व्याकरण, ज्योतिष, काव्य आदि सम्प्रदाय में इन्द्र का आदि नाम गर्व से लिया जाता है। सैन्य सञ्चालन, नासीर (सेना का अग्रभाग) में युद्ध करना और विजय श्री को लाना इन्द्र का ही काम है अतः युद्ध के भी नेता तथा देवता इन्द्र ही माने गए हैं।

कृषि तथा कृषकों के भी आदि देव इन्द्र ही हैं। इन्द्र ही उष्णता का सम्पादन करके बीज में अंकुराधान करते हैं। इरां दृणाति का यह भी अर्थ है कि इन्द्र को ही बीजांकुरों के स्फुरण कराने में कारण समझा जाय। वृष्टि के देवता इन्द्र ही माने जाते हैं, अतः उन्हें 'वृषा' कहा गया है। इन्द्र को अत्यन्त पवित्र माना गया है। ऋषि नोधा तो इन्हें ऋचाओं–सा पवित्र (ऋचीषमः) कहते हैं।

इन्द्र का वज्र अत्यन्त भयावह तथा अमोघ–शक्ति वाला है। इसका कोई प्रहार व्यर्थ नहीं जाता। इस वज्र में सुन्दर शंकु लगे हैं और इसे बड़ी सावधानी से त्वष्टा ने बनाया है। द्युलोक, पृथ्वीलोक तथा अन्तरिक्ष में इन्द्र अपनी माया तथा महत्ता से परिव्याप्त कहे जाते हैं। इन्द्र स्वराट् हैं तथा समस्त सिन्धुओं को (–नदियों को) स्यन्दनशील बनाते हैं। पर्वतों के पीछे ऊंचाई पर हिमानी रूप में छिपे हुए जल-संघात को अशनि-पात द्वारा चलायमान करते हैं।

अन्धकार में बिखरे हुए, अन्धकार को दूर करने के लिए इन्द्र ही सूर्य में ओज भर कर उसे ऊपर उठाते हैं। इन्द्र का ही समस्त काम प्रशंसनीय और पूजनीय है, इसी अभिप्राय को अभिव्यक्त करने के लिए इन्द्र को 'सुदंसाः' कहा गया है। शीतल गाय में उष्ण दुग्ध इन्द्र ही स्थापित करते हैं। कृष्णा गाय में श्वेत दुग्ध रखना इन्द्र का ही काम है। इन्हीं आश्चर्यचकित कार्यों के कारण ऋषियों ने इन्द्र को कहा कि वही द्युमान् है और वही क्रतुमान् भी है। इन्द्र ही लोगों को पथभ्रष्ट होने से बचाते हैं अतः इन्हें सुनीथ–सुन्दर नयन वाला कहा जाना सर्वथा उपयुक्त है। इन्द्र मननशील पुरुष को बुद्धि-धन से तृप्त करते हैं। इन्द्र के भयावह अशनिपात से बड़े-बड़े पहाड़ भी फट जाते हैं। उनके समस्त रत्न फटी घाटी से जगमगाने

लगते हैं । इन्द्र के सम्बल में रहने वाला स्तोता भी अभय और निश्चिन्त हो जाता है ।

समस्त मनुष्यों में तथा समस्त देवों में इन्द्र ही एक ऐसा महान् देवता है जिसे तपोधन या सुतपाः कहा जा सकता है । इन्द्र शूर और मन्दिष्ठ हैं । इन्द्र को ही राग-द्वेष विवर्जित होने से एक मात्र शुचि कहा जा सकता है । इन्द्र का धनकोश कभी रिक्त नहीं होता । वे सदा 'रेवान्' ही बने रहते हैं । सतत सन्नद्ध तथा अश्वों से तत्पर रहने के कारण इन्द्र को 'हरिवः' अथवा 'हरिवान्' कहा गया है ।

जो लोग केवल मुख से इन्द्र की प्रशंसा का उद्गान करते हैं पर आचरण-विरोधी हैं, इन्द्र उनके स्तवन अथवा गान को स्वीकार नहीं करते । इन्द्र की शक्तियां अपार हैं अतः वे अपनी उन अनेकों प्रकार की शक्तियों से सशक्त रहते हुए कार्य तथा उपदेश करते रहते हैं (शिक्षा शचीवः शचीभिः) । इन्द्र स्वप्नशील अथवा प्रमादी के लिए कभी भी स्पृहा नहीं करते । वे स्वयं सदा सावधान युवक हैं । उनकी पत्नी भी नित्य तरुणी है अतः उनको 'युवजानिः' –युवतिर्जाया यस्य कहा गया है । इन्द्र सदा ऋषियों से युक्त रहते हैं । (ऋषीवः) । मुख, नासिका, हनु (–जबड़ा) शिर आदि सभी इन्द्र के सम तथा सुन्दर हैं । इन्द्र सदैव युद्ध के लिए तत्पर रहते हैं इसी कारण इन्हें खजकृत् तथा शत्रुओं की नगरियों का विदारण करते हैं अतः इन्हें पुरन्दर कहा गया है । इन्द्र महान् मनस्वान् और मनीषी हैं । दीन-दक्ष सभी को सक्षम बनाते हैं । इन्द्र ही विजयोल्लास को देने वाले हैं और समस्त विश्व के वही एक प्रतिमान हैं ।

इन्द्र को अन्य अनेक देवताओं से सम्बद्ध किया गया है । इनके प्रमुख मित्र तथा सहायक मरुद्गण हैं जिनका असंख्य स्थलों पर इन्द्र के युद्ध–अभियानों में इनकी सहायता करने वालों के रूप में उल्लेख है । इन देवों (मरुतों) से इन्द्र का इतना घनिष्ठ सम्बन्ध है कि मरुत्वान् उपाधि जो यद्यपि कभी-कभी कुछ अन्य देवों के लिए भी प्रयुक्त हुई है, इन्द्र की ही विशेषता है और इसका तथा साथ ही 'मरुद्गण' का प्रयोग मात्र ही इन्द्र का बोध कराने केलिए पर्याप्त है । 'अग्नि' के साथ इन्द्र को एक युगल देव के रूप में किसी भी अन्यदेव की अपेक्षा कहीं अधिक बार संयुक्त किया गया है । यह भी कहा गया है कि इन्द्र ने दो पत्थरों के बीच से अग्नि को उत्पन्न किया अथवा अग्नि को जल में छिपा हुआ पाया । इन्द्र को कभी कभी वरुण और वायु के साथ, और अपेक्षाकृत कुछ कम बार सोम, वृहस्पति, पूषन्, और विष्णु के साथ भी सम्बद्ध किया गया है । इन देवों में से विष्णु, इन्द्र के विश्वास-पात्र मित्र हैं और कभी-कभी दैत्यों के साथ युद्ध में इन्द्र की सहायता भी करते हैं ।

इन्द्र की विशालता और शक्ति की अत्यन्त उन्मुक्त रूप से प्रशंसा की गई है । जन्म ले चुके अथवा जन्म लेने वालों में से कोई भी इनके समान नहीं है । किसी भी ऐसे व्यक्ति ने न तो जन्म लिया और न जन्म लेगा जो इनके बराबर हो । न तो देव, न मनुष्य और न जल ही इनके पराक्रम तक पहुंच सके हैं । यह देवों में भी अतिश्रेष्ठ हैं । शक्ति व पराक्रम में सभी देव इनसे कम हैं । कहा गया है कि युद्ध द्वारा इन्होंने देवों के लिए पर्याप्त स्थान अर्जित किया । यह सभी जंगम व जीवित प्राणियों के अधिपति हैं । इन्हें अनेक बार सार्वभौमिक सम्राट् और सर्वसत्ता सम्पन्न राजा कहा गया है । अभिव्यक्ति शक्ति के भी अनेक चारित्रिक गुणों से इन्द्र को सम्पन्न बताया गया है । ऋग्वेद में

ग्यारह बार आने वाली 'शचीपति' (पराक्रम के अधिपति) उपाधि केवल इन्द्र के लिए ही प्रयुक्त हुई है। इन्द्रका 'पराक्रमके अधिपति(शचीपतेशचीनाम्) के रूपमें एक शब्द अनेक बार प्रयुक्त हुआ है। यह उपाधि वैदिकोत्तर साहित्य में भी प्रचलित है जहां यह 'शची के पति' के रूप में इन्द्र की द्योतकता है। 'शतक्रतु' (शत शक्तियों से युक्त) का बहु प्रचलित गुण केवल इन्द्र के लिए ही प्रयोग किया जाता है। अधिकांश दशाओं में इन्द्र के लिए 'सत्पति' (शक्तिशाली अधिपति) का व्यवहार हुआ है। यह शक्तिशाली (तवस्), क्षिप्र (नृतु) विजयी (तुर), वीर (शूर) असीम शक्ति वाले और अविजेय पराक्रम वाले हैं। इसी कारण इन्हें परमैश्वर्यवान् की उपाधि दी गई है। 'वज्र' नामक हथियार को धारण करने के कारण इन्हें 'वज्रबाहु' की उपाधि भी दी गयी है।

एक प्राचीन कथा के अनुसार ये सोमपान करने के पश्चात् उल्लसित होकर यह अवर्षण के उस प्रमुख दैत्य पर आक्रमण करते हैं जिसे बहुधा अवरोधक 'वृत्र' और अक्सर अहि 'सर्प' भी कहा गया है। इनका यह युद्ध अत्यन्त भयकर है। इन्द्र अपने वज्र से वृत्र को छिन्न-भिन्न कर देते हैं। इन्होंने अपने वज्र से जल को रोक रखने वाले वृत्र को मारा। अर्थात् इन्होंने जल में छिपे तथा जल और आकाश को अवरुद्ध करने वाले दैत्य का वध किया और जल को आवृत्त कर रखने वाले 'वृत्र' पर वज्र से उसी प्रकार प्रहार किया जिस प्रकार एक वृक्ष पर प्रहार किया जाता है। इसी कारण 'अप्सुजित्' एकमात्र इन्हीं का गुण कहा गया है। इन्होंने 'वृत्र' द्वारा रोक रखे गए जल को प्रवाहित किया इस बात से यह भी तात्पर्य सिद्ध होता है कि यह उन जल धाराओं को पर्वतों 'दानवों' से मुक्त करते हैं जो बन्दी गायों के समान हैं। 'मेघ' इन्द्र की प्राचीन कथाओं में अधिकतर 'पर्वत' 'गिरि के ही रूप में आते हैं अथवा 'मेघ' एक चट्टान 'अद्रि' है जो गायों को आवृत्त करता है और जिसे इन्द्र अपने स्थान से हटाते हैं। इसी 'वृत्र पुराकथा' के महत्त्व के कारण ही इन्द्र की प्रमुख व विशिष्ट उपाधि 'वृत्रहन्' है।

इन्द्र ही सूर्य, तथा साथ ही उषा को उत्पन्न करते हैं। यह भी कहा गया है कि इन्द्र ने कम्पित होने वाले पर्वतों तथा भूमियों को स्थिर किया। एक बाद के ग्रन्थ में यह भी कहा गया है कि इन्द्र ने उन (मेघों) के पंखों को काट दिया जो पहले जहां कहीं चाहते थे उतर जाते थे और इस प्रकार पृथ्वी को अस्थिर बना रखा था। इसी प्रकार यह भी कहा गया है कि इन्होंने उस आकाश व पृथ्वी को प्राप्त किया जो छिपे हुए थे। अथवा प्रकाश व जल के साथ-साथ इन दोनों को भी जीता।

वज्र धारण करने वाले इन्द्र का, जो युद्ध में सभी अन्तरिक्षीय दैत्यों को विनष्ट करते हैं योद्धाओं द्वारा नित्य ही आवाहन किया जाता है। इन्होंने दस्युओं को आर्यों के अधीनस्थ किया और आर्यों को भूमि प्रदान की। अधिक सामान्य रूप से इन्द्र को एक सहानुभूतिपूर्ण सहायक अपने स्तोताओं का मुक्तिदाता और समर्थक उनकी शक्ति और सुरक्षा की प्राचीर आदि के रूप में व्यक्त किया गया है। उदारता इन्द्र के चरित्र की इतनी अधिक विशिष्टता मानी गयी है कि 'मघवन्' होने का बहुप्रयुक्त गुण ऋग्वेद में केवल इनके लिए ही प्रयुक्त हुआ है और वैदिकोत्तर साहित्य में भी यह एकमात्र इन्हीं की उपाधि है।

'वसुपति' (धन के अधिपति) उपाधि भी प्रमुखतः इन्द्र के लिए ही व्यवहृत हुई है।

विजय के उल्लेखों में अक्सर 'दासों' अथवा दस्युओं पर इन्द्र के विजय के खण्डशः सन्दर्भ भी मिलते हैं। यह लोग प्रमुखतः मानव-शत्रु हैं जो गुण रहित हैं तथा यज्ञादि नहीं करते। यद्यपि अलग-अलग 'दासों' पर इन्द्र की विजय के वर्णनों में निःसन्देह पर्याप्त मात्रा में पुराकथा के शास्त्रीय तत्त्व सम्मिलित हैं तथापि इन पुराकथाओं का आधार सर्वथा पार्थिव और मानवीय प्रतीत होता है। क्योंकि जहां 'वृत्र' का वध मानव मात्र के कल्याण के लिए किया गया है वहीं अलग-अलग उन मनुष्यों का भी उल्लेख है जिनके लिए इन्द्र ने दास अथवा 'दासों' को विजित किया।

सम्पूर्ण रूप से देखने पर इन्द्र के गुणों में प्रमुखतः भौतिक संसार पर प्रभुत्व और प्राकृतिक श्रेष्ठता का भाव ही देखने को मिलता है। इन्द्र एक सार्वभौमिक सम्राट् हैं जो एक नैतिक नियम पालक शासक के रूप में, एक ऐसे योद्धा के रूप में हैं जो सदा विजय प्राप्त करता है और जो मानवों की भलाई केलिए ही हमेशा अपने कार्यों को करता है, और जो महान् सोम-यज्ञों में आनन्द का अनुभव करते हैं। स्तुतियों को सम्पन्न करने वाले पुरोहित वर्ग पर समृद्धि की वर्षा करते हैं। सामान्य रूप से इनका वर्णन वरुण की भांति नैतिक उच्चता और वैभव से सम्पन्न होने के रूप में नहीं किया गया है फिर भी अनेक ऐसे स्थल हैं जो विशिष्टतः वरुण जैसे कृत्यों से इन्द्र को भी युक्त बताते हैं। ऋग्वेद में एक स्थान पर यह भी कहा गया है कि इन्होंने तपस्या द्वारा द्युलोक की प्राप्ति की।

अन्त में इसे 'मिस्र' 'तुर्क' तथा फारस के प्राचीन देवता की उपाधि से भी विभूषित किया जा सकता है। अवेस्ता में इन्द्र का नाम कई बार आता है। परन्तु 'अवेस्ता' में इसे एक 'देवता' न मान कर एक 'असुर' के रूप में माना गया है इसी कारण वहां इसका चरित्र भी असंदिग्ध है। इन्द्र के लिए प्रयुक्त विशिष्ट वैदिक उपाधि 'वृत्रहन्' भी अवेस्ता में 'वेरेथ्रघ्न' के रूप में आती है। फिर भी यहां यह केवल विजय के देवता का ही द्योतक है। अतः यह भी संभव है कि भारतीय ईरानी काल में भी वैदिक 'वृत्रहन् इन्द्र' के समकक्ष किसी देवता का अस्तित्व रहा हो। यह भी संभव है कि प्रचुर भोजन तथा पान करने वाले एक ऐसे गर्जन देवता की धारणा रही हो जो अपने विद्युत रूपी वज्र से दैत्य का वध करता है।

इस प्रकरण के अन्त में इन्द्र के विषय की एक कथा जो कि 'अहल्या की कथा' के नाम से जानी जाती है वह भी बतानी आवश्यक प्रतीत होती है क्योंकि इसके बिना इन्द्र की एक विशेषता दर्शित होने से वंचित रह जाती है। उस कथा के अनुसार इन्द्र गौतम की पत्नी अहल्या के जार के रूप में प्रदर्शित हैं परन्तु 'अहल्या' (दिन जिसमें लीन हो जाता है अर्थात् रात्रि) है और उसका पति गौतम (किरणों को धारण करने वाला अर्थात्) चन्द्रमा है और उस रात्रि–को (जार) जीर्ण, विदीर्ण करने के कारण यह सूर्य ही इन्द्र की इस कथा का नायक है इस प्रकार इस एक कथा के माध्यम से राकेश अर्थात् (राका का पति) चन्द्रमा की अनुपस्थिति में इन्द्र अर्थात् सूर्य उस

रात्रि को समाप्त कर देता है इस प्राकृतिक सत्य का उद्घाटन किया गया है ।

उपरोक्त प्रमाणों पर दृष्टिपात करने से यह सर्वथा स्पष्ट हो जाता है कि इन्द्र वस्तुतः सूर्य है न कि दासों (आदिवासियों या काले आदमियों) से द्वेष रखने वाला कोई अप्राकृतिक देवता । इस रूप में आर्यों व दासों की कल्पना पर खड़ा हुआ ऐतिहासिक मत स्वतः ध्वस्त हो जाता है । वह केवल आदर्शों का; ऊर्जा का, प्रकाश का, उन्नति का प्रतीक हो जाता है जो हम मानवों के ध्वजों को व वंशों को भी प्रभावित करता है ।

आपो नारा इति प्रोक्ता आपो वै नरसूनवः ।

ता यदस्यायनं पूर्वं तेन नारायणः स्मृतः ॥१-९

यह श्लोक मनुस्मृति से लिया गया है । भगवान् मनु के विचार से आपः (जल) के लिए 'नारा' शब्द की प्रसिद्धि है क्योंकि 'नर' नामक परमात्मा ही सन्तति होने से इन्हें (आप = जलानि) आपः = नारा कहा गया है । यदि ऐसा है तो अपत्य — अर्थ में नर से नार ( अण् प्रत्यय होने पर ) और स्त्रीलिंग में ङीप होकर नारी बनेगा । समाधान यह है कि वेद में सारी विधियों का विकल्प प्राप्त है अतः ङीष् न होने की स्थिति में 'नारा' रूप बना । यह नारा रूप जलायन ही भगवान् के ऐश्वर्य का आश्रम है । अतः भगवान् को नारायण कहने की प्रथा है ।

—००—

# वन्दे मातरम्

—कु० वन्दना त्रिपाठी

जबकि बच्चा घर से निकले,
'वन्दे मातरम्' दे सिखा,
ताकि पहली बार निकले
मुख से बन्दे मातरम् ।।

हर सांस में मृदु मन्त्र ले
वन्दे मातरम् को रमा ।।
प्यार से भर-भर रे वन्दे
मन में वन्दे मातरम् ।।

जब कि अरथी जग से निकले
वन्दे मातरम् मुख से बोल ।
ताकि अन्तिम बोल निकले
मन्त्र वन्दे मातरम् ।।

'वन्दे मातरम् राष्ट्रीय जागरण की नवचेतना का महामन्त्र है – इस बात की ओर ध्यान जाते ही उन सहस्रों लाखों बलिदानी महावीरों की ओर श्रद्धा के सुमन उमड़ पड़ते हैं जिन्होंने अपनी मातृभूमि के लिए अपना अमर बलिदान कर दिया जिन्होंने प्यार भरे आंसुओं की ओर दुधमुहे बच्चों की ओर अपनी अनेक इच्छाओं की ओर ध्यान न देकर भारत माता की तड़पाती हुई आहों की ओर ध्यान दिया। आज उन्हीं के बलिदानों का प्रताप और गरिमा है कि आज हमारा देश स्वातन्त्र्य सुख का अनुभव कर रहा है और विश्व के समक्ष अपना मस्तक गर्व के ऊंचा किये हुए है ।

कौन सी आशा की किरण इस वन्दे मातरम् में जगमगा उठी ? कौन सा आनन्द इसमें थिरक उठा जिसे पाने के लिये सारा भारत लालायित हो उठा ? १८५७ में भी कुछ लोगों ने शंका व्यक्त की थी । उस समय भी नवचेतना के अग्रदूत इस गान के प्रति अनेक प्रश्न उठे थे । यह भारत माता हमारी मिट्टी ही तो है इसे वन्दना का आधार कैसे बनाया जा सकता है? पर 'आनन्द मठ' के रचयिता श्रद्धेय स्वनामधन्य 'श्री बंकिमचन्द चटर्जी' ने घोषणा की थी कि यह भारत माता मृण्मयी केवल नहीं है यह चिन्मयी है, चेतना की देवी है, मिट्टी की पुतली मात्र नहीं है ।

यह वह भारत माता है जिसके माथे पर कश्मीर की हिम-शिखा किरीट अर्पण कर रही हो, गंगा-यमुना यज्ञोपवीत बन कर जिसके कण्ठ का हार बन रही हो और शर्मदा नर्मदा जिसके लिये आन्दातिरेक में थिरक रही हों, सागर जिसके चरणों का प्रक्षालन कर रहा हो । किं बहुना ? तीस करोड़ मनुष्यों के साठ करोड़ हाथों में जहां बिजलियों–सी–तलवारें जगमगा रही हों––

कै बोले मां तुमि अबिले ।
बहुबल धारिणीं नमामि तारिणीं
रिपु-दल-वारिणीं मातरम् वन्दे ।।

इसी मृदुल मधुर गान के सहारे हमारे अगणित देशभक्तों ने अनेकों प्रकार के कष्ट सहे, यातनायें झेलीं, कारागार के भीतर नाना प्रकार की विपत्तियां झेलीं, और भारत मां को बन्धन से मुक्त कराया ।

देश को स्वतन्त्रता मिली, देश उभरा और साथ ही देश की समस्यायें भी उभर कर हमारे सामने आयीं । हमारे निष्ठा पूर्ण नेताओं ने देश को उज्ज्वल नेतृत्व दिया और सभी क्षेत्र में देश आगे

बढ़ा। अरब के देशों को अपने तेल पर गर्व था तो हमें भी अपने हिमालय के जल पर गर्व है। आज नाना प्रकार के बांधों से, विद्युत् उत्पादन से देश का सुनहरा भविष्य जगमगा उठा है। लोहा और कोयले की भी सम्पदा हमारे पास अपार है। हमारे यान, वाष्पयान और कारखानों के लिये नित्य नये-नये मानदण्ड स्थापित करने पड़े हैं। आज समुद्र भी हमको तेल-दान के लिये विवश हो गया है। जड़ी-बूटियों से नये-नये कीर्तिमान स्थापित करके भैषज्य और रसायन में कार्य प्रगति पर आये हैं। कृषि के लिए नये-नये शोध-संस्थान खुले हैं जहां भारत की कृषि भूमि को उर्वर और सम्पन्न बनाने के लिये गवेषणा कार्य चल रहे हैं।

इन अगणित शोध-संस्थानों, कार्यों, विश्व-विद्यालयों को पूर्ण उत्तरदायित्व के साथ अपना कार्य निभाना है और प्रत्येक क्षण यह मातृभूमि की यह अरुण ज्योति जगमगाती हुई मानों प्रेरणा दे रही है कि अपनी पिछली पीढी की वेदना को मत भूलो, उठो ताकि समाज उठे, देश उठे और देश की हर सन्तान उठे।

देश कहीं ऊपर, नीचे, दायें बांयें नहीं है, हम-तुम मिलकर देश हैं, हमारा और आपका सम्मान और स्वाभिमान ही देश का सम्मान और स्वाभिमान है।

अणु-ऊर्जा के अनुसंस्थान में हमारे देश के वैज्ञानिकों ने विश्व को चकित कर दिया है। रुई, वस्त्र, मसाले, फल, चीनी आदि के उत्पादन में भी हमारे देश को सफलता मिली है। इन सब के पीछे यही मूलमन्त्र काम कर रहा है कि हम अपनी मातृभूमि को वन्दनीय की पंक्ति में ला खड़ा करेंगे। हमारे महान् पूर्वजों ने मन्त्रों की रक्षा से, ब्रह्म की जिज्ञासा से, योग की परिभाषा से, वेदान्त की अभिलाषा से देश को जो गरिमा प्रदान की है उसे बनाये रखना है। विश्व की संस्कृतियां उठीं और धूल में मिल गयीं पर भारत जागरित है क्योंकि मूल में वेद हैं, भगवान् ऋषि और देवता हैं, उन्हीं लोगों की असीम कृपा से ही हम यह जान पाये कि भारत केवल मिट्टी का नाम नहीं है बल्कि इसकी अपनी अछिन्न, अभिन्न संस्कृति है जो अपने को उभारती तथा विश्व को संवारती है। बीच-२ के राजर्षियों ने अपने त्याग, सत्यता एवं निष्ठा से इस परम्परा को सुभूषित एवं सुसज्जित किया है।

सारा भारत आज बड़े गौरव के साथ एक उदीयमान नक्षत्र की भांति अपनी आशा-किरण फेंक रहा है। बन्दे मातरम् का पाथेय सदा अव-लम्बन देगा।

* * *

# मातृका का स्वरूप

डा० विष्णुदत्त 'राकेश'

शब्द शक्ति है और अर्थ, शिव। शब्दार्थ दम्पति से ही पिण्ड-ब्रह्माण्ड का निर्माण हुआ है। पिण्ड अथवा शरीर में जन्म से ही वर्णों की सूक्ष्म संस्थिति रहती है। इन वर्णों का समाहारक नाद भी नित्य होता रहता है। ये वर्ण उसी नाद या प्रणवरूप अव्याकृत वाक् से क्षरित होते रहते हैं। सोम, सूर्य और अग्नि पिण्ड के मूल आधार हैं। सूर्य का प्राण से, सोमका मन से तथा अग्नि का प्राण-संवेदन संवाहक तन्तुमूल सुषुम्ना से सम्बन्ध होता है। सूर्य और सोम अर्थात् प्राण और मन का निरोध होने पर इनकी आहुति सुषुम्ना रूप अग्नि में पड़ती है, तब साधक वयुनावित् अर्थात् सर्वज्ञ हो जाता है।[1] सोम की १६ कलाएं, सूर्य की २४ कलाएं तथा अग्नि की १० कलाएं मिलकर पिण्ड की रक्षा करती हैं। इनका स्वरूप ज्ञात होने पर सिद्धमाता जैसा कार्य करती हैं तथा अज्ञात रहने पर हर्षशोक का अनुभव कराती हैं। ये कलायें प्रकाश रूप होकर चेतना के मल को जला कर नैसर्गिक शक्ति का स्रोत स्फुरित कराती हैं, अतः इन्हें धात्री होने के कारण मातृका कहा गया है। इन्हीं ५० कलाओं में वर्ण सूक्ष्म रूप से अवस्थित हैं, अतः सूर्य, सोम और अग्नि की ५० कलाएं ही मातृका वर्ण हैं।

षोडशेन्दोः कला भानोः द्विर्द्वादश दशानले।
सा पञ्चाशत् कला ज्ञेया मातृका चक्ररूपिणी॥

कला का अर्थ है 'क से लेकर 'ल' पर्यन्त वर्णों का समाहार। ये सब कलाएं एकाक्षर प्रणव में सन्निविष्ट हैं और प्रणव कला रूप होकर सम्पूर्ण पिण्ड अथवा शरीर में व्याप्त है. इसीलिए 'ओम् इत्येतदक्षरमिदं सर्वम्' कहा गया है। नेत्र तन्त्र के १२ वें अधिकरण में भी आया है---

प्रणवः प्राणिनां प्राणो जीवनं सम्प्रतिष्ठितम्।
गृह्णाति प्रणवः सर्वं कलाभिः कलयेच्छिवम्॥

सारे पिण्ड में व्याप्त रहकर भी हृदय में वह विशेष रूप से ध्वनित होता है, अतः हृत्पुंडरीक में शक्तिरूप प्रणव के ध्यान की बात कही गई है। शिवोपाध्याय ने विज्ञान भैरव विवृति में लिखा है।

ओमिति स्फुरदुरस्यनाहतं गर्भगुम्फित–
समस्त वाङ्मयम्।
दन्ध्वनीति हृदि यत्परं पदं तत्सदक्ष–
रमुपास्महे महः॥

अतः प्रणव और उसकी विभिन्न कलाओं के रूप में वर्णप्रपंच का अध्ययन करना चाहिये वर्णमाला को भारतीय आचार्यों ने मातृका कहा है। स्वच्छन्दतन्त्र तो यहां तक कहता है कि 'न विद्या

---

१ यदा चन्द्राकौं तौ स्वसदन निरोधन वशात्, अशक्तौ पीयूषापहरणे सा च भुजगी प्रबुद्धा क्षुत्क्रुद्धा दशति शशिनं बैंदवगतं सुधाधारा सारैः स्नपयसि तनुं बैन्दव कले (सुभगोदय स्तुति ४)

वि होता दधे वयुना विदेक इन्मही देवस्य सवितुः परिष्टुतिः
युञ्जते मन उत युञ्जते धियो विप्रा विप्रस्य बृहतो विपश्चितः। यजुर्वेद ११।४

मातृका परा' (११पटल १९६) अर्थात् मातृका से परे और कोई विद्या नहीं है। मातृका प्रणव से उत्पन्न हुई हैं अतः प्रणव को 'मातृकासूः' भी कहते हैं। मातृका विलास (पृष्ठ ९६) से पता चलता है कि सौभरि ने सर्वप्रथम मातृकानाम–माला ग्रन्थ में अकारादि १६ स्वरों तथा 'क्ष' पर्यन्त व्यंजनों की मातृका रूप में प्रतिष्ठा की।

मालेयं मातृकावर्णैः कृता सौभरिणा पुरा।
विस्तृताङ्गिरसा भूमौ विद्वच्चेतः प्रसादिनी॥

'अ' को आद्य मातृका तथा क्ष को मातृकान्त कहते हैं[२]। लिपि रूप में वह बहिर्मातृका तथा षट्चक्र रूप में अन्तर्मातृका कहलाती है। वर्णमाला का सबिन्दुक उलटा रूप विलोममातृका है। देवो के हाथ में अक्षमाला (रुद्राक्ष) देने का तात्पर्य यही है कि वर्णमातृका का रहस्य जानने वाला शिव की तरह मुक्त रहता है। परात्रिंशिका टीका पृ० १९४ के साक्ष्य से कहा जाता है कि शिव मातृका जपी हैं।

कथयामि वरारोहे यन्मया जप्यते सदा,
अकारादिक्षकारान्ता मातृका वर्णरूपिणी।
कलामंडलमास्थाय शक्ति रूपं महेश्वरि,
ककारादिक्षकारान्ता वर्णस्तु शक्तिरूपिणः।
व्यंजनत्वात् सदानन्दोच्चारणं सहते यतः
उच्चारे स्वरसंभिन्नास्ततो देवि न संशयः।
पंचाशद्वर्णभेदेन शब्दाख्यं वस्तु सुव्रते,
अकारः प्रथमं देवि क्षकारोऽन्त्यस्ततः परम्
अक्षमालेति विख्याता मातृका वर्णरूपिणी।

सम्पूर्ण मंत्रराशि इसी मातृका में सन्निहित है अतः आगमों में इसे मंत्रमाता कहा गया है—

मन्त्राणां मातृभूता च मातृका परमेश्वरी।
यज्ञवैभव० प्र० ४।

समग्र वर्ण राशि को भास्करराय ने वरिवस्या-रहस्य में अ, क, च, ट, त, प, य, श, ल नव वर्ग में विभाजित किया है--

नवभिर्नादैः अ च ट त प य श लाख्य वर्ग नवकवती वैखर्याख्या मातृका जाता।

तन्त्रालोक के छठे अध्याय के २४४ वें श्लोक में 'नववर्गास्तु ये प्राहुः तेषां प्राणशतो रविः' कहकर मालिनी विजयतंत्र के साक्ष्य पर अ, क, च, ट, त, प, य, श, क्ष नववर्ग माने गए हैं।

'ननु क्षकारेण सह नव वर्गाः इति येषां मतमित्यादि'।

श्री प्रपंचसारतन्त्र के प्रथम पटल में मातृकाओं को सप्तवर्गात्मक बताया गया है--

'अ क च ट त प य' आद्यैः सप्तभिर्वर्णवर्गैविरचित सुखवाहा पादमध्याख्य हृत्का।

सकल जगदधीशा शाश्वता विश्वयोनिर्वितरतु परिशुद्धि चेतसः शारदा वः॥

इनमें अ वर्ग के स्वर भैरव हैं, बीज हैं तथा क से य वर्ग तक के व्यंजन योनि हैं, भैरवी हैं, व्यंजनों का प्रत्याहारक क्ष है (क + ष) अतः अ वर्ण से भैरव की पूजा तथा क्ष वर्ण से भैरवी की की पूजा की जाती है। स्वच्छन्दोधोत के प्रथम

---

२ मातृकाद्यः स्वराद्यश्च क्षः कोप. मातृकान्तोऽनलक्षयौ।

पटल में आया है--

'मातृकाधिष्ठातारं भैरवं तत्स्फाररूपतयैव भरणरवणवपनपरमार्थं निष्कत-भट्टारक-स्वरूपं अ वर्गेण व्यार्वाणत स्वरूपेण षोडशकेन प्रपूजयेत् भैरवी अपि निष्कल भट्टारकाभिन्नस्वरूपैव कादिना क्षान्तेनयोनिवर्गग्रामेणाविभक्तेन तदधिष्ठातृ उमा योगीश्वरी रूपा पूज्या ।।"

महेश्वर ही सप्त मातृकाओं से संयुक्त होकर विद्यमान हैं । उन्हीं शिव-शक्ति रूप वर्णमातृकों की अधिष्ठातृ देवियां ब्राह्मी, माहेश्वरी, कौमारी वैष्णवी, वाराही, ऐन्द्री तथा चामुण्डा कही गई हैं । उमा या महालक्ष्मी शिव की मूल शक्ति हैं जो ७ रूपों में विभाजित हैं । स्वच्छन्द तंत्र के दशम पटल में कहा गया है--

उमैव सप्तधा भूत्वा नामरूपविपर्ययैः
एवं स भगवान् देवो मातृभिः परिवारितः
आस्ते परमया लक्ष्म्या तत्रस्थो द्योतयञ्जगत् ।
-- १२९,१३० ।

अ वर्ग की अधिष्ठातृ महालक्ष्मी तथा कवर्ग की ब्राह्मी, च वर्ग की माहेश्वरी, टवर्ग की कौमारी, तवर्ग की वैष्णवी, प वर्ग की वाराही, यवर्ग की ऐन्द्री तथा श वर्ग की चामुण्डा मानी गई हैं । स्वच्छन्द तंत्र के प्रथम पटल में आया है--

अ वर्गे तु महालक्ष्मी : क वर्गे कमलोद्भवा
च वर्गे तु महेशानी ट वर्गे तु कुमारिका
नारायणी त वर्गे तु वाराही तु पवर्गिका ।

* * *

" फूल चुनकर एकत्र करने के लिए मत ठहरो । आगे बढ़े चलो,
तुम्हारे पथ में फूल निरन्तर खिलते रहेंगे ।"

— रविन्द्रनाथ टैगोर

# वेदों का महत्त्व

डा० भारतभूषण विद्यालंकार

प्रारम्भ से ही भारतीय तत्त्वचिन्तक मनीषियों की यह मान्य धारणा रही है कि सृष्टि के प्रारम्भ में मानव की उत्पत्ति के साथ ही उनके कल्याण की कामना से परमपिता परमात्मा ने नित्यज्ञान का उपदेश दिया था। इसके अनेक प्रमाण भारतीय साहित्य में उपलब्ध होते हैं। सभी धार्मिक ग्रन्थों में यह बात स्पष्ट दिखाई देती है कि परमात्मा ने स्वयं या उनके किसी प्रतिनिधि ने मनुष्यों को ज्ञान प्रदान किया। ज्ञान का एक आधार है शब्द। शब्द और अर्थ का साम्य, उनका सम्बन्ध भी ज्ञान की भांति नित्य है। महाकवि कालिदास की उक्ति "वागर्थाविव सम्पृक्तौ..."[1] सर्वथा समीचीन है। शब्द और अर्थ का सहभाव सदैव बना रहता है। उस ज्ञानमय परमयोग में ही सम्पूर्ण देवों की स्थिति है।[2]

यह आदि एवं अन्त रहित ब्रह्म स्वरूपा शाब्दी शक्ति है जो अर्थ के भावानुसार विवर्तित होती है। यह सम्पूर्ण लौकिक प्रक्रिया उसी से प्राप्त हुई है।[3] ऐतरेय ब्राह्मण ने भी "न वै वाक्क्षीयते"[4] कहकर ब्रह्म की नित्यता की पुष्टि की है। यही भाव शतपथ ब्राह्मण[5] में भी प्रतिपादित किया गया है।

महाभारत ने भी "आदि एवं अन्तरहित नित्यज्ञान का प्रतिपादक ब्रह्म को कहा है, जिस दिव्य ज्ञान से सम्पूर्ण प्रवृत्तियां प्रारम्भ हुईं।[6] वाक्यपदीयकार ने अन्यत्र कहा है कि "वेद शास्त्रज्ञ जानते हैं कि यह सम्पूर्ण जगत् शब्द का ही परिणाम है, क्योंकि छन्दोमयी वेदवाणी से ही यह विश्व-विवर्तित हुआ है।[7] भगवद्गीता कहती है कि यह सम्पूर्ण कार्यमय जगत ब्रह्म से प्रादुर्भूत हुआ तथा वह ब्रह्म अक्षर से प्रकट हुआ।[8] स्वयंवेद की इस बारे में उक्ति है कि "उसी यज्ञमय प्रभु से ही ऋक्, यजु, साम तथा छन्द की उत्पत्ति हुई।[9] वह छन्द कौन-कौन से हैं। इसका स्पष्टीकरण करते हुए आगे चलकर अथर्ववेद कहता है कि गायत्री उष्णिक् अनुष्टुप्, बृहती, पंक्ति, त्रिष्टुप्, जगती ही वे छन्द हैं।[10] यह छन्दोमयी वाक् ही वेद है। वह कौन है जिससे ऋचाएं, यजुष और साम छील कर लोम की भांति निकाले गए हैं।

---

१. रघुवंश १.१
२. ऋचो अक्षरे परमेव्योमन्यस्मिन्देवा अधि-
   विश्वेनिषेदुः ।। ऋग्वेद १.१६४.३९
३. अनादि निधनं ब्रह्म शब्दतत्त्वं यदक्षरम् ।
   विवर्ततेऽर्थभावेन प्रक्रिया जगतो यतः ।।
   वाक्यपदीय—आगमकाण्ड—१
४. ऐतरेय ब्रा० ५.१६ ।
५. वाचा हीदं सर्वकृतं तस्माद्वाग्विश्वकर्माऽषि
   प्रजापतिगृहीतया त्वयेति प्रजापतिसृष्टया
   त्वयेत्येतद्वाचं गृह्णामि प्रजाभ्य इति ।।
   शतपथ ब्रा. ८.१.२.९
६. अनादि निधना नित्या वागुत्सृष्टा स्वयं भुवा ।
   आदौ वेदमयी दिव्या यतः सर्वा प्रवृत्तयः।।
   शान्तिपर्व ।
७. वाक्यपदीप १.१२१
८. भगवतगीता ३.१५
९. अथर्ववेद १९.६.१३
१०. अथर्ववेद १९.२१.१

अथर्व ही उसके मुख तुल्य है। वह मुखस्वरूप कौन है?[11] अर्थात् ज्ञान का आदि स्रोत ब्रह्म ही है।

वेदों का महत्त्व--

राजकीय नियमों के आदि प्रवर्तक मनु महाराज ने वेदों को सम्पूर्ण धर्मों का मूल ही कह दिया है।[12] इतना ही नहीं वे उसे परम प्रमाण कहते हैं।[13] मनुस्मृति के प्राचीन एवं प्रामाणिक टीकाकार कुल्लूक भट्ट श्लोक २.१३ की व्याख्या करते हुए कहते हैं "धर्मं च ज्ञातुमिच्छतां प्रकृष्टं प्रमाणं श्रुतिः। प्रकर्षबोधनेन च श्रुति स्मृतिविरोधे स्मृत्यर्थोनादरणीय इति भावः ।।अर्थात् धर्म को जानने की इच्छा रखने वालों के लिए श्रुति ही प्रमाण है। यदि कहीं स्मृति से उसका विरोध हो तो श्रुति ही प्रमाण होगी। यही बात जाबालस्मृति" श्रुतिस्मृति विरोधे तु श्रुतिरेव गरीयसी ।।कहकर भविष्यपुराण "श्रुत्या सह विरोधे तु, बाध्यते विषयं विना" इन शब्दों से प्रतिपादित करते हैं। भारतीय कर्मकाण्ड के मार्तण्ड जैमिनी मुनि अपने मीमांसा शास्त्र में कहते हैं कि वेद विरोधी स्मृति अनपेक्षित होती है।[14] आगे बढ़कर मनु ने "पितरो देवों और मनुष्यों के लिए वेदों को सनातन नेत्र ही बता दिया है।[15]

अर्थशास्त्र के प्रणेता आचार्य चाणक्य तो यह मानते हैं कि "न वेद बाह्यो धर्मः-कौ. अर्थ. ४.१३' अर्थात् वेदेतर धर्म धर्म ही नहीं है।

याज्ञवल्क्य तो वेदों से पृथक् किसी शास्त्र की स्वतन्त्र सत्ता ही नहीं मानते क्योंकि सभी शास्त्र वेदों से निकले हैं तथा वेद का ज्ञान नित्य है।[16] अत्रि ऋषि भी याज्ञवल्क्य मुनि के विचारों से पूर्णतः सहमत हैं, परन्तु उनका ममत्व और भी अधिक है वे कहते हैं कि "वेद से श्रेष्ठ कोई शास्त्र नहीं है तथा माता समान कोई गुरु नहीं है।[17]

ब्राह्मणकार तो स्पष्ट रूप से वेद के रचनात्व को बताते हुए कहते हैं कि उस प्रजापति ने ही इन वेदों की रचना की।[18] तैत्तिरीय ब्राह्मण में कथा है कि "भारद्वाज ने तीन जन्मों में १००-१०० वर्ष की आयु पाकर, निरन्तर ३०० वर्ष तक ब्रह्मचर्य-पूर्वक वेद का अध्ययन किया। तब इन्द्र ने पूछा कि मैं अगला जन्म दूं तो तुम क्या करोगे? भारद्वाज ने उत्तर दिया कि पुनः ब्रह्मचर्य पूर्वक वेदाध्ययन करूंगा। तब इन्द्र ने तीन बड़े बड़े पर्वत दिखाये और उनमें से एक-एक मुट्ठी उठाकर कहा कि तुम वेदों को इतना सा ही समक्ष पाये हो। क्योंकि वेद तो अनन्त हैं।[19] उस अनन्त गुरु का यह ज्ञान भी अनन्त है।

बृहदारण्यकोपनिषद् में तो वेदों को परमात्मा का श्वास ही कह दिया गया है। जैसे सरल एवं

---

११. अथर्ववेद १०.७.२०
१२. वेदोऽखिलोधर्ममूलम् ।।मनु.२.६ ।।
१३. धर्मं जिज्ञासमानानां प्रमाणं परमं श्रुतिः।। मनु.२.१३ ।।
१४. जैमिनीय मीमांसा शास्त्र ।।१.३.३।।
१५. मनु. ६४
१६. न वेदशास्त्रादन्यत्तु, किं चिच्छास्त्रं हि विद्यते निस्सृतं सर्वशास्त्रं तु वेदशास्त्रात् सनातनात्। याज्ञवल्क्यस्मृति ।।
१७. नास्ति वेदात्परं शास्त्रं, नास्ति मातुः समोगुरुः।। अत्रिस्मृति ।।
१८. प्रजापतिर्वा इमान् वेदानसृजत ।। ऐतरेय ब्राह्मण ।।
१९. तैत्तिरीय ब्राह्मण ।।३.१०.११.३ ।।

स्वाभाविक रूप से श्वास-प्रश्वास चलता है इसी प्रकार उस परम ब्रह्म से यह ज्ञान हमें सरल एवं स्वाभाविक रूप से प्रत्येक सृष्टि के आदि में प्राप्त होता रहता है।[२०] मुण्डकोपनिषद् में एक रूपक बांधा है जहां ब्रह्म का मानवीकरण किया गया है। "अग्नि ही उस परमेश्वर का शिरःस्थानीय है। सूर्य एवं चन्द्र दो आंखें हैं दिशाएं ही श्रोत्र हैं वाणी ही साक्षात् वेद है और उससे ही ऋक्, यजु एवं साम की दीक्षा प्राप्त होती है।

छान्दोग्योपनिषद् में कहा है कि "देवों ने मृत्यु से भयभीत होकर ज्ञान कर्म उपासनामय वेदों का आश्रय लिया उन्होंने अपने को छन्द रूप वेदमन्त्रों से आच्छादित कर लिया इसी मृत्यु से बचा लेने, ढक लेने के कारण ही इन्हें छन्द कहा जाता है।[२१]

महाभारतकार का शान्तिपर्व में कथन है कि "नाना रूपं च भूतानां कर्मणां च प्रवर्तनम् वेद शब्देभ्य एवादौ निर्मिमीते स ईश्वरः" ईश्वर ने वस्तुओं के नाम और कर्मवेद के शब्दों से निर्मित किये। निरुक्तकार आचार्य यास्क का कथन है कि "पुरुष का ज्ञान अनित्य है इसलिए वेद में कर्मों का नित्यरूप में प्रतिपादन करते हैं।[२२]

दर्शनों ने भी वेद के इस महत्त्व को स्वीकार किया है। इस प्रकरण में कुछ दार्शनिक मन्तव्यों को उद्धृत करना उचित होगा। वैशेषिक दर्शनकार कणाद मुनि ने "परमेश्वर का वचन होने से वेद की प्रामाणिकता स्वीकार की है।[२३] तार्किक शिरोमणि न्यायदर्शनकार गौतम" परम आप्त परमेश्वर का वचन होने और असत्य, परस्पर विरोध आदि दोष रहित होने से वेद को परम प्रमाण मानते हैं।[२४] महाभारत में सांख्यकार कपिल मुनि के ये वाक्य द्रष्टव्य हैं कि "सभी के लिए वेद वाक्य प्रमाण है। उन्हें बाद में नहीं बनाया गया। ब्रह्म पद वाच्य वेदों का ज्ञान प्राप्त करना ही चाहिए। एक तो शब्द ब्रह्म वेद, दूसरा पर ब्रह्म है। शब्द ब्रह्म में जो निपुण है वही परब्रह्म को प्राप्त कर सकता है।[२५]"

योगदर्शनकार पतंजलि मुनि "परमेश्वर को नित्य वेद का ज्ञान होने के कारण सब पूर्वजों का भी गुरु कहते हैं।[२६] वेदान्त के सूत्र "शास्त्र योनित्वात्" की व्याख्या करते हुए महान् दार्शनिक आचार्य शंकर कहते हैं:—"ऋग्वेदादि शास्त्र अनेक विद्याओं से सम्पन्न हैं। दीपक की भांति सभी अर्थों एव विद्याओं को प्रकाशित करने वाले हैं। अतः

---

२०. बृहदारण्यकोपनिषद् ।।४.५.११।।

२१. यदेभिरच्छादयन् तच्छन्दसां छन्दस्त्वम् ।। १.४.२।।

२२. पुरुषविद्याऽनित्यत्वात् कर्मसम्पत्तिर्मन्त्रोवेदे।। निरुक्त अध्याय १.१

२३. तद्वचनादाम्नायस्य प्रामाण्यम् ।। वैशेषिक १.१.३ ।।

२४. न्याय दर्शन ।। २.१.६७ ।।

२५. वेदाः प्रमाणं लोकानां न वेदाः पृष्ठतः कृताः। द्वये ब्रह्मणि वेदितव्ये शब्दब्रह्म परं च यत्। शब्द ब्रह्मणि निष्णातः परं ब्रह्माधिगच्छति ।। मोक्ष धर्म पर्व ।।

२६. स एष पूर्वेषामपि गुरुः कालेनानवच्छेदात् ।। योगदर्शन, समाधिपाद-२६

सर्वज्ञ ब्रह्म ही उनका कर्ता है क्योंकि सर्वज्ञ ब्रह्म के अतिरिक्त अन्य कोई भी इस प्रकार सर्वगुण युक्त शास्त्रों (वेदों) की रचना कर सके यह संभव नहीं है ।[२७]"

दर्शनों की परम्परा में गीता पर भी विचार करना प्रासंगिक ही है भगवान श्रीकृष्ण कहते हैं कि "धर्म कर्म की उत्पत्ति ब्रह्म अर्थात् वेद से होती है । वह वेद अविनश्वर परमात्मा से उद्भूत होता है । इसलिए सर्वव्यापक परमात्मा को सदा यज्ञ क्रिया में प्रतिष्ठित समझो ।"[२८] इस प्रकार श्रीकृष्ण भी वेदों को परमेश्वर से उत्पन्न मानते हैं । इस श्लोक की व्याख्या करते हुए आचार्य शंकर कहते हैं "कर्म की उत्पत्ति वेद से, वेद की उत्पत्ति अविनाशी परमात्मा से हुई है । वेद साक्षात् परमात्मा से पुरुष के निश्वास की भांति प्रादुर्भूत हुआ अतः सर्वविद्याओं का प्रकाशक होने से उसे सर्वगत कहा है । सर्वगत एवं नित्य वेद यज्ञ विधि की प्रधानता से यज्ञ में प्रतिष्ठित हैं ।"

चारों वेदों के भाष्यकार आचार्य सायण अपने अथर्वभाष्योपोद्घात में वेदों को अपौरुषेय एवं नित्य कहते हैं ।[२९] पुनश्च मंगलाचरण करते हुए कहते हैं "ये वेद जिसके श्वास तुल्य हैं जो वेदों से सम्पूर्ण जगत् का निर्माण करता है उस विद्याओं के तीर्थस्थान भूत महेश्वर को मैं नमन करता हूं ।" महर्षि दयानन्द तो वेद के इतने कट्टर समर्थक हैं कि उन्होंने आर्य समाज का तीसरा नियम यह बनाया है कि "वेद सब सत्य विद्याओं की पुस्तक है वेद का पढ़ना पढ़ाना, सुनना, सुनाना सब आर्यों का परम धर्म है ।"

गुरु ग्रन्थ साहब में नानक जी भी कहते हैं कि "वेद ईश्वर की कृति है[३०]" "चारों वेदों की कीमत कोई नहीं बता सकता क्योंकि वे (ज्ञान की राशि होने से) अनन्त हैं ।[३१]

वेद शब्द की व्युत्पत्ति

हमने अब तक प्राचीन विद्वानों के वेद सम्बन्धी मन्तव्य देखे जो कि भारतीय संस्कृति में वेदों का महत्त्व प्रतिपादित करते हैं । इस प्रकरण में हम वेद शब्द पर विचार करेंगे ।

वैदिक साहित्य में वेद शब्द दो रूपों में हमें प्राप्त होता है---

१--आद्युदात्त--वेद

२- अन्तोदात्त--वेद शब्द ।

आचार्य पाणिनि ने भी (उञ्छादि ६.१.१.६० तथा वृषादि ६.१.२०३) दो गणों में वेद शब्द पढ़ा है । करण अर्थ में वेद अन्तोदात्त है ।

---

२७. वेदान्तदर्शन १.१.३ की व्याख्या में आचार्य शंकर ।

२८. कर्म ब्रह्मोद्भवं विद्धि ब्रह्माक्षर समुद्भवम् ।
तस्मात्सर्वगतं ब्रह्म । नित्यं यज्ञे प्रतिष्ठितम् ।।
भगवद्गीता ३.१५ ।

२९. तस्मादपौरुषेयत्वान्नित्यत्वाच्च कृत्स्नस्यापि वेदराशेः ।।सायण-अथर्वभाष्योपोद्घात ।

३०. ओंकार वेदनिरमए, गुरुग्रन्थसाहब, राग रामकली, महला । ओंकार शब्द ।

३१. सामवेद, ऋग् जजुर अथर्वण । ब्रह्मे मुख माइया है त्रैगुण ।
ताकी कीमत कीत कह न सके को ।
ति उ बोले जिउ बोलाइदा ।।
मारु सोलहे महला । शब्द १७

महर्षि दयानन्द ने भी अपने सौवर नामक ग्रन्थ में "वेगवेदवेष्टबन्धा करणे" सूत्र में "वेत्ति येन स वेदः" कहकर इसे सम्पुष्ट किया है।

शेष सभी अर्थों में वृषादिगण का आद्युदात्त वेद शब्द है। आद्युदात्त (वेद) शब्द वेद अर्थ में ऋग्वेद में एक स्थान पर भी आया है। चौदह स्थानों पर वेदः शब्द प्राप्त होता है, परन्तु वह सर्वत्र धनवाकी वेदस् शब्द है। अथर्ववेद में वेद शब्द धनवाकी वेदस् शब्द है। अथर्ववेद में वेद शब्द दो बार वेद (ज्ञानमय, मन्त्रमय) अर्थ में आया है।

१. ।एष मा तस्मान्मा हिंसीद्वेदः पृष्टः शचीपते ॥ ७.५४.२॥

२. वेद आस्तरणं ब्रह्मोपबर्हणम् ॥१५.३.३७॥
इसी प्रकार यजुर्वेद में भी एक के स्थान पर है।
वेदेन रूपे व्यपिवत् सुतासुतौ प्रजापतिः।१९.७८

वैसे अनेक स्थानों पर वेदवाचक वाक्, गौः, वर्चस् इत्यादि शब्द हमें प्राप्त होते हैं। जैसा कि चतुर्वेद भाष्यकार पंडित जयदेव विद्यालंकार स्वीकार करते हैं।

वेद की व्युत्पत्तियों पर विचार करते समय हमें तैत्तिरीय संहिता में प्राप्त होता है कि "वेदेन वै देवा असुराणां वित्तं वेद्यमविन्दत। तद् वेदस्य वेदत्वम् ॥" १.४.२०॥ इसी प्रकार तैत्तिरीय ब्राह्मण की एक कथा में कहा है कि "वेदिर्देवेभ्यो निलायत तां वेदेनान्वविन्दन्। वेदेन विविदुः वेदिं पृथिवीम् ॥" ३.३.९.६९)॥

ऋग्वेदादिभाष्यभूमिका में ऋषि दयानन्द ने वेद शब्दकी व्युत्पत्ति करते हुए लिखा है "विदन्ति जानन्ति, विद्यन्तेभवन्ति, विन्दन्ति विन्दन्ते लभन्ते विन्दते विचारयन्ति सर्वे मनुष्याः सर्वा सत्यविद्या-यैर्येषु वा तथा विद्वान्सश्च भवन्ति ते वेदाः।" इस प्रकार अनेक धातुओं से वेद शब्द का अर्थ ज्ञापित किया है।

अंग्रेजी में वेदार्थक ज्ञान को Wit to know और लैटिन में Video ( to see ) इन पारिभाषिक शब्दों द्वारा प्रकट किया जाता है। श्री गैरोला जी के अनुसार इस प्रकार वेद न तो कुरान के समान एकमात्र पुस्तक है, न ही बाइबिल की भांति अनेक महापुरुषों की वाणियों का संग्रह मात्र ही। वह तो एक सम्पूर्ण साहित्य है।"

★ ★ ★

विभर्ति सर्व भूतानि वेदशास्त्र सनातनम्।
तस्मातेतत्परं मन्ये यज्जन्तोरस्य साधनम् ॥१२-९९॥

भगवान् मनु का कहना है कि - वेद शास्त्र में ही सामर्थ्य है कि समस्त प्राणियों का धारण - पोषण करे। अतः विज्ञानी व्यक्ति का यह परम कर्त्तव्य है कि वह अपने को वेद साधना से सम्पुष्ट करे।

॥ ओ३म् ॥

# गुरुकुल–पत्रिका


सम्पादक : डा० निगम शर्मा

सह-सम्पादक : डा० भारतभूषण विद्यालंकार

प्रो० वेदप्रकाश शास्त्री

प्रकाशक : श्री धर्मपाल हीरा, कुलसचिव


---

## विषय-सूची


| | |
|---|---|
| श्रुतिसुधा | १ |
| भासस्य एसोपनिषत् | २ |
| सूर्योपासना | ७ |
| बृद्धो की भी सुधि लो | ११ |
| महाकाल-निकेतन | १३ |
| उद्बोधन | २० |
| अप्रस्तुत प्रशंसा मीमांसा | २१ |
| कर्मगति बिचित्र है | २४ |
| अंग्रेजी का चुटकला | २८ |
| विश्वविद्याल शिक्षा के उद्देश्य | २९ |
| डिलीवरी का तार | ३४ |
| वार्षिक विवरण-संस्कृत विभाग (१९८१-८२) | ३५ |

ओ३म्

# गुरुकुल-पत्रिका

[ गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालयस्य मासिक-पत्रिका ]


चैत्र २०३८ | वर्ष : ३४, अंक : ३

मार्च १९८२ | पूर्णांक : ३३३


विभक्तारं हवामहे वसो श्चित्रस्य शधसः ।
सवितारं नृचक्षसम् । ऋ.१.२२.७॥

निवास को सुवासित एवं सुभूषित बना देने वाले तथा आनन्ददायक ऋद्धि-सिद्धियों से घर को यशस्वी बनाने वाले जगत् - प्रेरक सविता देव की हम सभी मिलकर प्रार्थना - उपासना करें, करते हैं वही तो एक देव हैं जो सर्वदृष्टा और सर्व साक्षी हैं ।

सखास आ निबीदत सविता स्तोभ्यो नु नः ।
दाता राधांसि शुम्भति ॥ ८ ॥

हे समान - आख्यान वाले मित्रों ! आओ, मिल कर बैठें और उस प्रभु का गुण - गान करें जो सबका शुभ - चिन्तक और प्रेरक है । वह सभी प्रकार के मनोवांछित सुख - ऐश्वर्यों का दाता तथा उपायों का उपदेशक है ।

# भासस्य रसोपनिषत्

निगम शर्मा

सरस्वती सूक्तिसुधालहरी कौशलहरी ब्रह्मरिक्थहरी यस्य वाक्-किंकरी मायामहोर्मिनिर्मित कल्पना दोलामवलम्ब्य ह्रियं हृदोमण्डनमर्पयति, देवप्रसादमासाद्य उचितरुचितया मन्दाक्षमन्दाक्षरं वाचं चित्ते सञ्चारयति, नवस्तु कोऽपि वस्तुवाद इति चिराय चकास्ति, नाटकमुखानिलैः सुरभीणि स्मितपुष्पाणि वर्षति; तस्य भासकवेः सुधावेणीं वाणीमापीय यशो हृदय-शोधकं चादाय प्रवृत्तोऽस्मि अस्य रसोपानषत्प्रसङ्गे किमपि निवेदितुम्---

प्रज्ञोन्नतानामपि दुर्विभाव्यं अथापि भावमात्रसाराणामपि कृते प्रसादजननं सहृदयानां भासस्य नाटकचक्रम् । तत्र यदा मधुरमधुकरबोधित मधुसमृद्धिपुष्पलतागन्धगहनसमेधिते प्रसादगाम्भीर्यगुणाभिरामे भासवीवधे दृगऽध्वनीननृत्तिमाचरति तदा अनुपमं कमपि गुणगन्धमासाद्य रूपसम्पद चाभिनिरीक्ष्य प्रेममहिम्ना समुच्छलति दृष्टिः। निर्गत निखिलकल्मषतया नितान्तनिर्मलस्वान्ते यथा ब्रह्मरसः साधकहृदये भवने दीपितान्तरत्नप्रभासन्निभे आनन्दमकरन्दबिन्दुभिर्बहिरपि ज्योत्स्नां प्रक्षिपति तद्वद् भासस्य नाटकरसोऽपास्तसमस्ततमस्काण्डतयाऽधिगताखिलनाट्यगुणतया च मनांसि सहृदयानामाल्हादयति ।

काव्ये तावच् चमत्कारसारो रस एव । कवितावनिताया आत्मभूतत्वात् । सर्वे आलंकारिका इत्थं मन्वते आत्मा तु रसः । माधुर्यादयो गुणाः शौर्यादय इव आत्मानं रसमुपकुर्वन्ति । अलंकाराश्च कटककुण्डलादिवत् बाह्यशोभाधायकः रीतयश्च विशिष्टसघटनरूपाः । ये काव्यस्याऽऽत्माध्वनिं व्यञ्जनावृत्तिं स्वीकुर्वन्ति तेऽपि रसस्य प्राधान्यमङ्गीकुर्वन्त्येव ।

भासस्य तु सर्वेषु रसेषु समानोऽधिकारः । यथा वीररसेऽस्य धीरा मदोद्धताऽस्य सगर्वा वाक् तथैव शृङ्गारे पूर्ण कोमलकान्तिमयी वर्तते । शान्ते अद्भुते करुणेभयानके रौद्रे वीभत्से वात्सल्ये सर्वत्रैव कवेरप्रतिहता गतिः । व्युत्पन्नानां सचेतसां बुद्धिरासादित यथातथ्या यथा स्यादिति दिङ्मात्र मुदाहरणमुखेनोच्यते---

मुग्धगोपाङ्गनानां शृङ्गारचेष्टितानि---

एताः प्रफुल्ल कमलोत्पलवक्त्रनेत्रा-गोपाङ्गनाः कनकचम्पकपुष्पगोराः । नाना विराग वसना मधुरप्रलापाः क्रीडन्ति वन्यकुसुमाकुलकेशहस्ताः ।। बा० च० ३ . २ ।

अत्र कवेः कियत्सौकुमार्योल्लास इति कमनीयपदं निवेद्यते । कुसुमादीङकेशानां गोपाङ्गनानां निगर्संसौन्दर्योपनिषच्चावेद्यते । एवमुच्चावचेष्वर्थेषु धीरा अस्य कवे र्वाक् सोज्जृम्भं निपतति ।

अविमारकः पूर्वानुभूतनयनसुखां प्रियां स्मरति--
दृष्टिस्तदा प्रभृति नेच्छति रूपमन्यद् बुद्धिः प्रहृष्यति विषीदति च स्मरन्ती । पाण्डुत्वमेति वदनं तनुतां शरीरं शोकं व्रजामि दिवसेषु निशासु मोहम् ।।२.१ ।

अभिलाषस्य कियत्सुन्दरं चित्रम् ! दृष्टिस्तदाप्रभृति नेच्छति रूपमन्यत् ! शतंजीव रे कविचक्रवर्तिन् ! त्वमेव एवं वेत्सि प्रियादर्शन विधुरान् मधुरान् भावान् ।

# कर्मगति विचित्र है

डा० विजयपाल शास्त्री

मनुष्य जो शुभाशुभ कर्म करता है, उसका फल उसे अवश्य ही भोगना पड़ता है। कर्मफल भोग का यह नियम जितना अटल है उतना कोई दूसरा नियम नहीं। तुलसीदास ने "कर्मगति टारे नाहि टरै" कहकर कर्मफल की इसी अपरिहार्यता की ओर इंगित किया है। जिस दुःख को हम आकस्मिक कहते हैं, अथवा जब हम यह समझते हैं कि हम निर्दोष और निरपराध होकर भी यह दुःख भोग रहे हैं, तब हम सत्य से बहुत दूर होते हैं। कोई भी दुःख आकस्मिक या अकारण नहीं होता। जो दुःख अकस्मात् आ पड़ा है उसका जनक कर्म हम पूर्व जन्मों में कर आये हैं। अवसर पाकर जब वह कर्म फलोन्मुख होगया है तब हम उसे अकारण कह देते हैं। मनुष्य अपने किये कर्मों का ही फल पाता है। यदि आपने पापकर्म नहीं किया तो विश्वास रखिये उसका दुःखरूप फल आप कभी प्राप्त नहीं करेंगे। इसीलिए कबीर ने फकीराना मौज में आकर कहा था--

> कबिरा तेरी झोंपड़ी गलकटियन के पास।
> जैसी करनी वैसी भरनी तू क्यों हो उदास॥

कोई भी कर्म बिना फलभोग के क्षीण नहीं होता। करोड़ों वर्ष व्यतीत हो जाने पर भी कृत कर्म का नाश सम्भव नहीं। वह संस्कार के रूप में चित्त में पड़ा रहता है। व्यासभाष्य के व्याख्याकार राघवानन्द सरस्वती ने पातंजल रहस्य में इसी तथ्य को स्वीकार किया है—

> नाभुक्तं क्षीयते कर्म कल्पकोटि शतैरपि।
> अवश्यमेव भोक्तव्यं कृतं कर्म शुभाशुभम्॥

**शुभाशुभ कर्मों की उत्पत्ति का मूल हेतु—**

काम क्रोध लोभ एवं मोह मनुष्य को शुभाशुभ कर्मों में प्रवृत करते हैं। व्यासदेव ने चित्त नदी को उभयतो वाहिनी कहा है। वह पाप की ओर भी बहती है और पुण्य की ओर भी। चित्त नदी को पुण्यापुण्य की ओर आकृष्ट करने वाले ये ही कामादि हैं।

काम भावना देवलोकस्थ अप्सराओं के भोगेच्छुक मनुष्य को ज्योतिष्टोम आदि शुभ कर्मों में प्रवृत कराती है। वही कामभावना परस्त्री के लोलुप मनुष्य से बलात्कार जैसे पाशविक जघन्य अपराध कराती है। क्रोध भी मानव से पापपुण्यात्मक उभयविध कार्य कराता है। उदाहरणार्थ पिता द्वारा अवमानित ध्रुवकुमार में ऐसी क्रोधाग्नि प्रज्वलित हुई कि उस क्रोध ने उसको पिता को जीतने की इच्छा से तपश्चर्या जैसे कष्ट साध्य शुभ कर्म की ओर प्रवृत्त कराया। क्रोध के वश में होकर मनुष्य दूसरों का सिर भी काट लेता है। लोभ के कारण व्यक्ति परद्रव्य का अपहरण करता है तथा स्वर्गादि के प्रापक यज्ञादि अनुष्ठान के लिये नीतिपूर्वक द्रव्य का संग्रह करता है। मोह भी मनुष्य को अच्छे बुरे कार्य में प्रवृत्त कराता है। भगवान् श्रीकृष्ण के सौन्दर्य पर मुग्ध होकर व्रजांगनाएं सर्वव्यापी भगवान् में सर्वात्मना अनुरक्त हुई। यह अनुरक्ति भगवान् की प्राप्त्यर्थ होने से श्रेयस्करी थी, प्रेयस्करी नहीं। इसी मोह के कारण व्यक्ति पशुहिंसा जैसे अशुभ कर्मों में धर्मबुद्धि करके प्रवृत्त होता है। इस प्रकार मनुष्य

की प्रत्येक क्रिया के मूल में कामादि में से कोई न कोई भावना काम करती है ।

**कर्म के भेद—**

कर्म चार प्रकार के होते हैं – कृष्ण कर्म, शुक्ल कर्म, शुक्ल कृष्ण कर्म और अशुक्लाकृष्ण कर्म । कर्मों का यह चातुर्विध्य सत्त्व रज तम इन तीन गुणों के न्यूनाधिक भाव के कारण निष्पन्न होता है । कृष्णकर्म राशि अत्यन्त निकृष्ट कोटि के पापी दुरात्माओं की होती है, क्योंकि उनका तमोगुण अन्य दोनों गुणों को दबाकर सर्वोपरि रहता है । सामान्य श्रेणी के अज्ञ और कामी व्यक्तियों की कम राशि शुक्लकृष्ण होती है । वे अच्छे और बुरे दोनों प्रकार के कर्म करते हैं । चित्त में रजोगुण की अधिकता से व्यक्ति अनुचित ढंग से धनोपार्जन करता है तथा अन्नोत्पादन के लिये जीवहत्या करता है तथा बैल आदि को कष्ट देता है । दूसरी ओर सत्त्वगुण के उद्रेककाल में वह परोपकारक कर्म भी करता है ।

सामान्य पुरुषों से ऊपर उठे हुए तपस्वी स्वाध्यायी और ध्यानशील सत्पुरुषों की कर्मराशि शुक्ल होती है । शुक्लकर्म केवल मन से साध्य होते हैं । इनके सम्पादनार्थ बाह्य साधनों की आवश्यकता नहीं होती । अतः इसमें परपीडा के लिये अवकाश नहीं है । तप स्वाध्याय और ध्यान से किसी का अहित नहीं होता । तपस्वी पुरुषों का सत्त्व गुण पराकाष्ठा को प्राप्त होता है ।

जीवन्मुक्त योगी पुरुषों की कर्मराशि अशुक्लाकृष्ण होती है । जीवन्मुक्त योगी ध्यान आदि शुभ क्रियाओं को किसी विशेष फल की प्राप्ति के उद्देश्य से नहीं करता है । उसके ध्यानादि कर्म प्रयत्न निरपेक्ष होते हैं । अतः ज्ञानी और निष्कामी योगी के कर्म न शुक्ल होते हैं और न कृष्ण होते हैं । गीता में योगियों के उपर्युक्त प्रकार के कर्म ही प्रतिपादित हुए हैं—

> त्यक्त्वा कर्म फलासंगं नित्य तृप्तो निराश्रयः ।
> कर्मण्यभिप्रवृत्तोऽपि नैव किंचित् करोतिसः ।।

**कर्म जन्य कर्माशय—**

कर्म नष्ट होने से पूर्व अपने फल को उत्पन्न नहीं करता । कर्म में साक्षात फलदातृता नहीं होती । शुभाशुभ कर्म और उनसे मिलने वाले फल के मध्य अल्प या बहुत समय का अन्तर रहता है । प्रत्येक क्रिया तृतीय क्षण में नष्ट हो जाती है । अतः योगशास्त्र में कर्मों से कर्माशय अथवा कर्मसंस्कार की उत्पत्ति मानी गयी है । ये संस्कार फलोत्पत्ति पर्यन्त चित्त में बीजरूप में स्थित रहते हैं । योग साधन जन्य प्रसंख्यान अग्नि के अतिरिक्त ये संस्कार किसी भी साधन से विनष्ट नहीं होते हैं । ये कर्माशय तीन प्रकार के हैं—कृष्ण कर्माशय, शुक्लकर्माशय तथा शुक्लकृष्णकर्माशय । योगियों के कर्मों का कर्माशय नहीं होता ।

यह आवश्यक नहीं कि अतीत जन्म में किये गये कर्मों से जन्य कर्माशय इस वर्तमान जन्म में ही फलोन्मुख हों । वर्तमान जन्म के कर्माशयों का वर्तमान जन्म में फलोन्मुख होना भी अनिवार्य नहीं । इस स्थिति में योगशास्त्र में कर्माशयों के दो भेद किये गये हैं—दृष्ट जन्म वेदनीय कर्माशय और अदृष्ट जन्म वेदनीय कर्माशय ।

जो कर्माशय वर्तमान में ही—फल देने में समर्थ होता है, वह कर्माशय दृष्ट जन्म वेदनीय कहलाता है । वर्तमान जन्म में जिनका विपाक

नहीं होता वह अपक्व और अभुक्त कर्माशय अदृष्ट जन्म वेदनीय कहलाता है । कर्माशयों की यह दृष्ट अदृष्ट जन्म वेदनीयता शुभाशुभ कर्मों को पूर्ण मनोयोग अथवा सामान्य मनोयोग के साथ करने के कारण होती है ।

जब उपासक शारीरिक मानसिक एवं आर्थिक सभी शक्तियों से परमेश्वर, अभीष्ट देवता अथवा ऋषियों की आराधना या सेवा शुश्रूषा करता है तब उससे उत्पन्न हुआ पुण्य-कर्माशय वर्तमान जन्म में ही उत्कृष्ट फल देने में समर्थ होता है । इसी प्रकार पूजनीय तपस्वियों का अपमान करने से , दुःखियों को सताने से अथवा विश्वस्त मित्र के साथ विश्वासघात करने से जो अत्युग्र पाप कर्माशय उदित होता है वह भी उसी जन्म में कष्टकारक फल देने में समर्थ होता है । शिलाप के पुत्र नन्दीश्वर कुमार को केवल आठ वर्ष की निर्धारित आयु प्राप्त हुई थी, परन्तु उसने महादेव की अत्युग्र भक्ति करके जो पुण्य-कर्माशय संचित किया उसका विपाक दीर्घायुष्य रूप में हुआ । वह कर्माशय दृष्ट जन्मवेदनीय था । [इ]सी प्रकार इन्द्रपद की प्राप्ति के अभिमान में चूर [र]ाजा नहुष ने अगस्त्य ऋषि पर पादप्रहार जैसा घृणित कर्म किया । वह पाप कर्माशय सर्पयोनि के रूप में वर्तमान जन्म में ही परिपक्व हुआ । मनुष्य जीवन में सामान्य मनोयोग से किये गये अच्छे बुरे कर्म अग्रिम जीवन में फल प्रदान करते हैं । उन कर्मों का कर्माशय अदृष्ट जन्म वेदनीय होता है ।

**कर्म फल के भेद—**

पातंजल योग दर्शन में कर्मविपाक के तीन भेद किये गये हैं--जाति आयु तथा भोग । देव मनुष्य, पशु, तिर्यक् आदि योनियों में जन्म लेना जाति कहलाता है । देवादि शरीरों के साथ जीवात्मा की निश्चितकालपर्यन्त स्थिति को आयु कहते हैं । सुख दुःखात्मक शब्दादि वृत्तियां भोग कहलाती हैं । ये तीनों जाति आयु भोग रूप विपाक ल्हाद को परिताप को जन्म देते हैं ।

**कर्माशयों के विपाक में नियमितता तथा अनियमितता—**

कर्माशयों के विपाक का समय भिन्न भिन्न होने के कारण उनके दो भेद किये गये थे–दृष्ट जन्म वेदनीय और अदृष्ट जन्म वेदनीय । नियमित रूप से समस्त कर्माशय अवश्य ही फल प्रदान करते हैं ऐसा नियम नहीं है । दृष्ट जन्म वेदनीय कर्माशय तो अवश्य ही नियत विपाकारम्भी हैं । अर्थात् जिन कर्माशयों का फल हम वर्तमान जन्म में भोग रहे हैं वह तो निरन्तर चलता ही रहेगा । उसका फल भोग तो अवश्यम्भावी है, परन्तु जो कर्माशय अदृष्ट जन्म वेदनीय हैं उनका विपाकारम्भ नियत नहीं है । अदृष्ट जन्म वेदनीय कर्माशय नियत और अनियत दोनों प्रकार से विपाकारम्भी होते हैं । कुछ कर्माशयों की फलोन्मुखता में अनेक बाधाएं उपस्थित हो जाती हैं । अतः जो अदृष्ट जन्मवेदनीय कर्माशय अनियत विपाक वाले होते हैं उनकी तीन गतियां योगदर्शन में बतलायी गयी हैं--

फल देने के बिना ही कृत कर्म का नाश--

"बलवता दुर्बलो बाध्यते" इस नियम के अनुसार तीव्र संवेग के साथ तपस् स्वाध्याय और ईश्वर प्रणिधान का निरन्तर अभ्यास करने से जो

प्रबल पुण्य कर्माशय उत्पन्न होता है वह पूर्व जन्म में किये गये अपक्व कर्माशयों को फलोत्पादन के सामर्थ्य से रहित कर देता है। इसीलिए शास्त्रों में पुण्य कर्म करने का बार-बार उपदेश दिया गया है। व्यासभाष्य में कहा गया है--

द्वे द्वे ह वै कर्मणी वेदितव्ये पाप कृतस्यैको राशिः पुण्यकृतोऽपहन्ति, तदिच्छस्व कर्माणि सुकृतानि कर्तुमिहैव ते कर्म कवयो वेदयन्ते ॥

स्वतन्त्र रूप से फलोन्मुख न होना--

एक प्रधान कर्म की कुछ अप्रधान क्रियायें होती हैं। वे अप्रधान कर्म स्वतन्त्ररूप से अपना फल न देकर प्रधान कर्म के साथ ही फल देते हैं। जैसे स्वर्ग का साधनभूत ज्योतिष्टोम एक प्रधान कर्म है।

"अग्निषोमीयं पशुमालभेत" इस वेदवाक्य के अनुसार यजमान पशुहिंसा रूप अंग कर्म के द्वारा ही ज्योतिष्टोम याग सम्पन्न करता है। पशुहिंसा ज्योतिष्टोम प्रधान कर्म का अंग है। ज्योतिष्टोम यदि सुख का हेतु है तो पशुहिंसा अनर्थ का कारण है, परन्तु यह पशुहिंसा स्वतन्त्र रूप से अपना अनर्थरूप फल नहीं देती है बल्कि ज्योतिष्टोम के मुख्य फल स्वर्गादि के साथ ही फलोन्मुख होती है। इसीलिए यज्ञादि का सुख दुःख मिश्रित माना जाता है।

जिन परस्पर निरपेक्ष कर्मों को फलदान का अवसर प्राप्त हो चुका है वे कर्म प्रधानशब्द वाच्य हैं। जिनको फलदान का अवसर नहीं मिला है वे कर्माशय प्रधान कहलाते हैं। जब तक प्रधान कर्माशय फलदान में लगा हुआ है तब तक उससे अभिभूत होकर अदृष्ट जन्म वेदनीय अप्रधान कर्माशय दो तीन, चार, पांच अथवा अनेक जन्मों तक प्रसुप्त अवस्था में पड़ा रहता है। उसकी यह प्रसुप्तावस्था ही अनियमित विपाकारम्भित है। उदाहरण के लिये किसी व्यक्ति ने बचपन में कुछ पुण्य कर्म किये और यौवन तथा बार्द्धक्य में अनेक पाशविक कर्म किये तो ऐसे व्यक्ति की प्रधान पाप कर्मराशि ही मरणान्तर पशुजन्म का कारण होती है। बाल्यावस्था में किये गये उसके पुण्य कर्म प्रसुप्त रहते हैं क्योंकि वे मानवयोनि द्वारा भोग्य हैं। वे चिरकाल तक बीजरूप में चित्त में पड़े रहते हैं।

कौन सा कर्म कब फलदान के लिये उन्मुख हो जाये इसे योगी से इतर मनुष्य नहीं जान सकते। कर्मों की इस अनियमित विपाकारम्भिता के कारण ही व्यासदेव ने कहा है--कर्मगतिश्चित्रा। अर्थात कर्मों की यह फलोन्मुखता की गति नितान्त दुर्जेय है।

मनुष्य को निरन्तर सत्कर्म ही करने चाहियें। पापकर्म चाहे भूलकर किया गया हो अथवा जानकर किया गया हो उसका फल अवश्य ही भोगना पड़ेगा। कल्याण कृत् कभी दुर्गति को प्राप्त नहीं होता और पापकर्मा कभी दुःखभोग से मुक्त नहीं होता। शास्त्रों का यही निष्कर्ष है।

नान्तरिक्षे न समुद्रमध्ये न पर्वतानां विवरं प्रविश्य।
नास्ति प्रदेशो भुवि कोऽपि नूनं यत्र स्थितो
मुच्यते पाप कर्मा ॥

★★

# अंग्रेजी का चुटकला

त्रिलोक राही

पुत्र : पिता जी अंग्रेजी में 'काका' को क्या कहते हैं ?

पिता : "अंकल' कहते हैं।

पुत्र : और 'ताऊ' को ?

पिता : बेटा। ताऊ को भी 'अंकल' कहते हैं।

पुत्र : और 'मामा' को ?

पिता : 'अंकल'।

पुत्र : तब फूफा को क्या कहते हैं ?

पिता : उसे भी 'अंकल'।

पुत्र : 'मौसा' को ?

पिता : इन सबको 'अंकल' ही कहते हैं।

पुत्र : तब पिता जी अंग्रेजी में काकी, ताई, मामी, मौसी, और फूपी को क्या कहते हैं ?

पिया : बेटा। इन सब को 'आण्ट' कहते हैं।

पुत्र : तब पिता जी। दादाजी, दादीजी, और नानाजी, नानीजी को अंग्रेजी में क्या कहते हैं ?

पिता : बेटा। दादाजी और नानाजी को ग्राण्ड फादर' और दादीजी और नानीजी को 'ग्राण्ड मदर' कहते हैं।

पुत्र : पिताजी। ऐसा क्यों ? क्या अंग्रेजों को विभिन्न संबन्धियों के लिए भिन्न-भिन्न नाम नहीं मिले ?

पिता : नहीं बेटा। इंगलैण्ड में नामों का अभाव था।

पुत्र : तो क्या पिताजी। ये नये नाम गढ़ नहीं सकते थे ?

पिता : नहीं बेटा। उन्हें गढ़ना भी नहीं आता था तभी तो उन्होंने अपने शब्दकोष में अन्य भाषाओं के शब्द बटोरने प्रारम्भ कर दिये।

पुत्र : तब तो पिताजी। अंग्रेजों ने 'कहीं का ईंट कहीं का रोड़ा, भानुमति ने कुनवा जोड़ा' की लोकोक्ति को चरितार्थ किया।

पिता : सही है बेटा।

***

# विश्वविद्यालय शिक्षा के उद्देश्य

डा० प्रतापचन्द्र चन्द्र

अन्ततोगत्वा विश्वविद्यालयों को सहायता भारत के लाखों गरीब तथा अशिक्षित लोगों द्वारा मिलती है। वे ऐसा अत्यधिक कीमत तथा त्याग से करते हैं क्योंकि विश्वविद्यालयों को कुछ स्तुत्य राष्ट्रीय उद्देश्य पूरे करने होते हैं। जैसे कि--

--सभी उपलब्ध प्रतिभा का विकास, युवकों की क्षमता का पूर्ण विकास और जीवन के सभी क्षेत्रों में अत्यन्त कुशल कार्मिकों का प्रशिक्षण;

--ज्ञान का परिरक्षण, उन्नति तथा प्रसार;

--समानता तथा सामाजिक न्याय की उन्नति और शिक्षा के प्रसार द्वारा सामाजिक तथा सांस्कृतिक अंतरों को कम करना;

--सचाई तथा उत्कृष्टता का पालन करना;

--शिक्षकों तथा छात्रों में सही मूल्यों और दृष्टिकोणों को पैदा करना और उनके माध्यम से पूरे समाज में वे मूल्य तथा दृष्टिकोण पैदा करना।

इसलिए हम सब का और विशेषकर विश्वविद्यालय के शिक्षकों तथा छात्रों का यह कर्तव्य है कि हम इस बात का ध्यान रखें कि ये उद्देश्य यथासंभव दक्षता से तथा किफायत से प्राप्त हो जाए। इस दृष्टि से मुझे प्रतीत होता है कि उच्च शिक्षा की हमारी पद्धति में कुछ बड़े परिवर्तन करने की जरूरत है।

उच्च शिक्षा की पद्धति खर्चीली होती ही है। इसलिए केवल अमरीका जैसे धनाढ्य देश में ही जहां कि माध्यमिक शिक्षा पहले ही व्यापक कर दी गई है, उच्च शिक्षा की सुविधा युवकों की आबादी के एक-तिहाई से आधे भाग तक को दी जाती है और जिसका विस्तार और भी तेजी से किया जा रहा है। लेकिन भारत जैसे गरीब तथा विकासशील देश में, जहां हम अभी तक निरक्षरता को भी मिटा नहीं पाए हैं अथवा जहां हम प्रारम्भिक शिक्षा को व्यापक नहीं बना पाए हैं, उच्च शिक्षा केवल कुछ अल्प-संख्यक लोगों तक ही सीमित रह सकती है। इस समय १८ से २३ वर्ष की आयु के लगभग केवल चार प्रतिशत युवकों तथा युवतियों को ही उच्च शिक्षा मिलती है। चाहे शिक्षा आयोग द्वारा प्रस्तावित लक्ष्य को प्राप्त भी कर लिया जाए--और बहुत-से लोगों का कहना है कि यह लक्ष्य बहुत बड़ा है और अवास्तविक है--तो भी सन् १९८६ तक यह संख्या अधिक-से-अधिक बढ़कर छः प्रतिशत हो जाएगी। वृद्धि की इस दर को और अधिक बढ़ाने की कोशिश से केवल प्राथमिकताओं में गड़बड़ होगी और शिक्षित बेरोजगारी की ऐसी समस्यायें पैदा हो जाएंगी जिनको हल नहीं किया जा सकेगा। इसलिए हमको यह मानकर चलना होगा कि आगामी वर्षों में नियमित संस्थाओं में दी जाने वाली औपचारिक पूर्णकालिक उच्च शिक्षा हमारे समाज के कुछ अल्पसंख्यक युवकों को ही दी जाएगी जिनकी संख्या चार से १० प्रतिशत तक होगी।

इस संदर्भ में दो महत्त्वपूर्ण प्रश्न उठते हैं। पहला प्रश्न है उच्च शिक्षा में छात्रों की सामा-ज

आर्थिक भूमिका का । इस समय स्थिति यह है कि उच्च शिक्षा के लिए लगभग ६० प्रतिशत (या इससे भी अधिक) छात्र शहरी इलाकों से आते हैं जिनकी आबादी केवल लगभग २० प्रतिशत है । उच्च शिक्षा के लिए लगभग ८० प्रतिशत छात्र धनी वर्ग से आते हैं जो आय वर्ग के ऊपरी २० प्रतिशत में से होते हैं, जबकि गरीब जनता को, जो कि जन-संख्या की ८० प्रतिशत है, कुल उपलब्ध सीटों की लगभग २० प्रतिशत सीटें ही मिलती हैं । महिलाएं संख्या में पुरुषों के लगभग बराबर हैं उनको उच्च शिक्षा में पांच में से केवल एक सीट ही मिलती है । अनुसूचित जाति तथा अनुसूचित जनजाति के लोग जनसंख्या -के २१ प्रतिशत हैं । उनको दी जाने वाली छात्रवृत्तियों के एक अत्यन्त उदार कार्यक्रम के होते हुए भी उनको केवल लगभग पांच प्रतिशत सीटें ही मिलती हैं । गुण की दृष्टि से स्थिति और भी विकट है । उच्च शिक्षा की उत्तम संस्थाओं में अथवा उन पाठ्यक्रमों में जिनसे लाभकारी रोजगार मिलते हैं अधिकतर स्थान शहरी वर्ग के धनी लोगों के पास होते हैं । ये वर्ग जन-संख्या के ऊपरी एक से पांच प्रतिशत तक होते हैं । इस खराब स्थिति का बहुत कम औचित्य है और सामाजिक न्याय की दृष्टि से [ह]मारे लिये इस बात का ध्यान रखना जरूरी है [कि] समाज में सभी वर्ग के प्रतिभावान छात्र यथेष्ठ संख्या में उच्च शिक्षा में प्रवेश पाएं । इसके लिये अनेक सुधारों की जरूरत होगी । प्रारम्भिक शिक्षा को व्यापक बनाना होगा ताकि हम कुल उपलब्ध प्रतिभा का उपयोग कर सकें । आर्थिक रूप से पिछड़े वर्ग के सभी प्रतिभावान छात्रों की सहायता करनी होगी । यह सहायता अच्छे स्कूलों को स्थापित करके और होस्टलों तथा छात्रवृत्तियों की व्यवस्था करके की जानी होगी ताकि वे छात्र माध्यमिक शिक्षा प्राप्त कर सकें और विश्वविद्यालय के लिए अपने को योग्य बना सकें । उच्च शिक्षा में प्रवेश की नीतियों में उपयुक्त रूप से संशोधन करना होगा ताकि इस बात का ध्यान रखा जा सके कि समाज के दुर्बल वर्ग के योग्य छात्रों को उनकी संख्या के अनुसार प्रवेश अवश्य मिल जाए, विशेषकर अच्छी संस्थाओं तथा प्रतिष्ठित पाठ्यक्रमों में और व्यक्तिगत मार्गदर्शन तथा विशेष प्रशिक्षण के द्वारा वे अन्य छात्रों के बराबर हो जाएं । उच्च शिक्षा में छात्रवृत्तियों की व्यवस्था में पर्याप्त वृद्धि करनी होगी ताकि प्रतिभावान किन्तु आर्थिक रूप से दुर्बल वे छात्र जिनके घरों के पास कालेज नहीं है वे आवासी छात्र के रूप में उच्च शिक्षा की संस्था मे प्रवेश कर सकें । मैं समझता हूं कि इस प्रकार एक सशक्त कार्यक्रम अपनाने से लगभग दस वर्षो में उच्च शिक्षा के प्राप्तकर्त्ताओं में एक अधिक समानता का रूप पैदा हो जाएगा और इससे समाज के उस दुर्बल वर्ग को लाभ मिलेगा जिसके लिये अभी भी उच्च शिक्षा उसके विस्तार का सबसे महत्वपूर्ण साधन है ।

दूसरा प्रश्न है कामगारों, गृहणियों और उन अन्य सामाजिक वर्गों के लिए गैर-औपचारिक शिक्षा की उदार व्यवस्था करना जो कि पूर्णकालिक उच्च शिक्षा की औपचारिक संस्थाओं में आर्थिक दृष्टि से नहीं जा सकते हैं । इस दृष्टि से यह जरूरी है कि स्वयं अध्ययन और अंशकालिक शिक्षा के कार्यक्रमों को प्रोत्साहित किया जाए इसके लिये विश्वविद्यालय की सभी परीक्षाओं में प्राइवेट छात्रों को बैठने की अनुमति देनी होगी और पत्राचार पाठ्यक्रम शुरू करने होंगे । जहां संभव हो रेडियो तथा टी० वी० पर पाठ शुरू

करने होंगे। आज लगभग १० प्रतिशत छात्र इस सुविधा से लाभ प्राप्त करते हैं। विकसित देशों में भी ऐसे छात्रों की संख्या बहुत अधिक है और इसका कोई कारण नहीं है कि हम शिक्षा आयोग के सुझाव के अनुसार लगभग १० वर्षों में ३३ प्रतिशत का लक्ष्य क्यों न प्राप्त करें। सामाजिक तथा सांस्कृतिक असमानता को कम करने के लिए और उच्च शिक्षा से वंचित लोगों में इस शिक्षा का प्रसार करने के लिये यह एक बड़ा कदम होगा।

औपचारिक अथवा गैर-औपचारिक दोनों ही प्रकार की उच्च शिक्षा को सभी सामाजिक वर्गों, विशेषकर दुर्बल वर्ग के छात्रों को उपलब्ध कराने का यह कार्यक्रम एक ऐसा रास्ता है जिससे विश्वविद्यालय की व्यवस्था के द्वारा उस जनता की सेवा की जा सकती है जो उसकी अन्ततः सहायता करती है। लेकिन इसकी सहायता के लिए दो और कार्यक्रम भी होंगे।

पहला है उच्च गुण का विकास तथा जनता की समस्याओं का प्रभावी अनुसंधान ताकि उन समस्याओं को शीघ्रता से हल किया जा सके और जनता के रहाइश के स्तर को पर्याप्त रूप में उठाया जा सके। ये समस्यायें जितनी जटिल हैं उतनी ही विविध भी। उदाहरण के लिए, उत्पादन को बढ़ाने की समस्या है, विशेषकर भोजन और सामान्य लोगों के जीवन की अन्य मूलभूत आवश्यक वस्तुओं के उत्पादन को बढ़ाने की समस्या है। उतनी ही विकट तथा कठिन समस्या है कम-रोजगार तथा बेरोजगारी की। उपयुक्त प्रौद्योगिकी की समस्या भी महत्त्वपूर्ण है क्योंकि इसके न होने के कारण या तो हम ऐसी निचली प्रौद्योगिकी को अपनाते हैं जिससे पर्याप्त मजदूरी नहीं मिलती है या फिर एक ऐसी उच्च सोफियाना प्रौद्योगिकी अपनाते हैं जिसमें धन बहुत लगता है और रोजगार कम मिलता है। हमारे सामने पोषण, भोजन सम्बन्धी आदतों और खराब स्वास्थ्य, आवास तथा परिवहन की बड़ी-बड़ी समस्यायें हैं। अभी तक आगे लिखी समस्याओं को सुलझाया नहीं जा सका है—जनसंख्या नियंत्रण, शिक्षा का विस्तार, बच्चों के लालन-पालन के सुधरे हुए तरीके, पुरुषों तथा महिलाओं में समानता पैदा करना अथवा सामाजिक रूप से एक अधिक संयुक्त समाज को पैदा करना। यह जरूरी है कि हमारे अत्यधिक बुद्धिमान लोग इन सामाजिक, आर्थिक, शैक्षिक तथा सांस्कृतिक समस्याओं को सुलझाने में व्यापक रूप से जुटें और ऐसे विचार प्रस्तुत करें तथा ऐसे कार्यक्रम बनायें जिनसे उनको सुलझाने में मदद मिल सके। दरिद्रनारायण की यह अप्रत्यक्ष सेवा एक ऐसा रास्ता है जिसके द्वारा उच्च शिक्षा में लगाये जाने वाले अधिक धन को युक्ति संगत ठहराया जा सकता है।

अनुसन्धान जहाँ जरूरी है वहां यह पर्याप्त भी नहीं है। विश्वविद्यालय से सम्बद्ध लोगों शिक्षकों तथा छात्रों को उस शैक्षिक दीवार को गिरा देना चाहिये जिससे वे आस-पास के समाज से आमतौर पर अलग-थलग हो जाते हैं। प्रत्येक विश्वविद्यालय को अपने आसपास के समाज के अध्ययन का तथा उसकी सेवा का एक सघन कार्यक्रम बनाना होगा जिसमें प्रत्येक छात्र तथा शिक्षक को अपने समय का कम-सेकम १० से १५ प्रतिशत भाग लगाना होगा। इन कार्यक्रमों के उद्देश्य अनेक हो सकते हैं, जैसे——

—वे समाज में अपनी परिस्थिति को समझने के प्रति जागरूकता पैदा कर सकते हैं और विकास-कार्य के आयोजन में उसकी मदद कर सकते हैं;

—वे समाज की समस्याओं में अद्यतन उपलब्ध जानकारी का उपयोग कर सकते हैं और उनको सुलझाने में मदद कर सकते हैं;

—वे ऐसी विस्तार तथा मार्गदर्शन की सेवायें कर सकते हैं जो अन्यथा उपलब्ध नहीं होतीं हैं;

—वे गरीब जनता के जीवन की रक्षा कर सकते हैं तथा उनके शोषण और जहां तक हो सके उनके दुःख का निवारण कर सकते हैं, और,

—वे उपयुक्त तथा अर्थपूर्ण शिक्षा के द्वारा उच्च शिक्षा के स्तर को उन्नत कर सकते हैं तथा गरीब और दलित जनता के साथ सहानुभूति बढ़ाने तथा उनके साथ तादात्म्य स्थापित करने के लिये छात्रों को योग्य बना सकते हैं।

जब से शिक्षा आयोग की रिपोर्ट प्रकाशित हुई है तब से इस क्षेत्र में जो कुछ हुआ है उसे मैं भली-भांति समझता हूं, फिर भी इस कार्यक्रम के विस्तार तथा इसके गुण में सुधार करने की स्पष्टतः बड़ी ही आवश्यकता है। विशेषतः, हमें इस कार्यक्रम का एक बहुत विशाल पैमाने पर विस्तार करने के लिये जहां तक भी हो तुरन्त कोशिश करनी चाहिये—यहां तक कि सबके लिये इसको अनिवार्य बनाना चाहिये—ताकि जनता तथा युवकों में उस जागृति का उपयोग किया जा सके जो अभी हाल ही में पैदा हुई थी और जिसको विगत लोक सभा के चुनाव में देखा गया था जबकि महान् राष्ट्रीय क्रान्ति देखने में आई थी।

विश्वविद्यालयों की स्वायत्तता महत्वपूर्ण है तथा समाज को चाहिएकि वह इसका सम्मान करे सरकार इन मूलभूत तथा महत्वपूर्ण संस्थाओं की स्वायत्तता की रक्षा करने को वचनबद्ध है। उदाहरण के लिए, प्रेस, जन संचार माध्यम अथवा न्यायपालिका तथा विशेषतया विश्वविद्यालयों की स्वायत्तता और इसके अध्यापकों की शैक्षिक स्वतन्त्रता की रक्षा करने के लिये यह वचनबद्ध है। हमारा विश्वास है कि विश्वविद्यालयों को सच्चाई तथा उत्कृष्टता को निर्भयता से पाने के लिये तथा शिक्षण, अनुसन्धान और समाज की सेवा करने के उनके कार्यक्रम को सृजनात्मक रूप में करने के लिए उनको स्वायत्तता की आवश्यकता है। हमारा विश्वास है कि शिक्षकों को अपने अध्ययन तथा अनुसंधान को करने तथा उनको प्रकाशित करने के लिये स्वतन्त्र होना चाहिये तथा उन्हें महत्वपूर्ण राष्ट्रीय विषयों के बारे में होनेवाली बहसों में सक्रिय रूप से भाग लेना चाहिये तथा जब उनके वरिष्ठ कर्मचारी अथवा सरकार की नीतियां उनके विचारों का विरोध करती हों उस समय भी उन्हें साहस तथा निष्ठा के साथ बोलना चाहिये। केवल ऐसी स्वायत्तता तथा शैक्षिक स्वतन्त्रता के वातावरण में ही विश्वविद्यालय समाज के एक उद्देश्यपरक, अग्रदर्शी तथा सक्षम आलोचक के रूप में अपनी भूमिका संतोषप्रद रूप से निभा सकते हैं। जैसा कि बरट्रन्ड रसल ने कहा है : "जहां पर स्वतन्त्र विचार की समाप्ति हो जाती है, चाहे वह साहस अथवा अनुशासन की कमी के कारण से ही हो, वहां यह बुराई प्रचार तथा सत्तावादिता निर्बाध रूप में फैलाती है।

इस प्रकार आलोचना को सीमित करना इतनी गम्भीर बात है कि लोग उसकी कल्पना भी नहीं कर सकते हैं। समाज में उद्देश्य की एक सजीव समानता लाना तो दूर रहा, इससे समाज पर एक प्रकार की फीकी और कठोर एकरूपता थोप दी जाती है।"

परन्तु विश्वविद्यालयों को यह स्वायत्तता एक मुफ्त उपहार के रूप में नहीं मिल सकती। इसे कुशल तथा किफायती कार्यों तथा शिक्षण, अनुसंधान और विस्तार के संगत तथा महत्त्वपूर्ण कार्यक्रमों में विकास के जरिए निरन्तर अर्जित करना होगा तथा इसके योग्य होना होगा। स्वायत्तता विश्वविद्यालय की पद्धति को समाज की मूल समस्याओं से अलग रखने के लिए एक आवरण नहीं हो सकती है। स्वायत्तता की तुलना अनुत्तरदायित्व अथवा मनमर्जी करने की स्वतन्त्रता से भी, बिना उसके सामाजिक अथवा अन्य परिणामों पर ध्यान दिए, नहीं की जा सकती। अधिक-से-अधिक स्वायत्तता का उपयोग अकुशलता अथवा अपव्यय अथवा भेदभाव अथवा विभिन्न निहित स्वार्थी लोगों के स्वार्थपूर्ण संघर्षों को छिपाने के लिये किया जा सकता है। शिक्षा आयोग ने बताया था कि वास्तविक स्वायत्तता तथा शैक्षिक स्वतन्त्रता का विश्वविद्यालय उतना उपयोग नहीं करते हैं जितना उनको करना चाहिए बल्कि स्वायत्तता के रूप में ये अवांछनीय बातें प्रायः देखने को मिलती हैं। आपातकालीन स्थिति के दौरान विश्वविद्यालय स्वायत्तता तथा शैक्षिक स्वतन्त्रता को दबा दिया गया था। यह एक बड़ी हानि थी, यद्यपि अनेक शिक्षाविदों ने छात्र तथा अन्य आन्दोलनों की समाप्ति का उच्च शिक्षा के लिए एक लाभ के रूप में स्वागत किया था। मैं आंदोलनों की खातिर आंदोलनों का समर्थन नहीं करता और न ही हिंसा का समर्थन करता हूं जिनका जीवन में और विशेष रूप से शैक्षिक जीवन में कोई स्थान नहीं है। लेकिन मैं यह कहना चाहता हूं कि आपात-स्थिति ने उच्च शिक्षा की भावना को अर्थात् सच बोलने की स्वतन्त्रता तथा निर्भीकता को समाप्त कर दिया था। इससे कैम्पस में शान्ति तो स्थापित हुई पर वह शान्ति श्मशान की शान्ति की तरह थी। उच्च शिक्षा की समस्या अनुशासन तथा स्वतन्त्रता दो विरोधी बातों के बीच सन्तुलन कायम करने की जटिल तथा महत्वपूर्ण समस्या है। बिना स्वतन्त्रता के अनुशासन निर्जीव है और बिना अनुशासन के स्वतन्त्रता का अर्थ अराजकता है जिससे अन्त में विनाश हो जाता है। विश्वविद्यालयों को अपने को विकसित करके और समर्थ बनाकर तथा गुटबन्दी अथवा बलनीति अथवा अनुचित व्यवहार जैसी अशैक्षिक बातों से दूर रहकर इस सन्तुलन के महत्त्व को समझना होगा। आपातस्थिति जैसा बाहरी तथा राजनीतिक उपाय इस समस्या का हल नहीं है बल्कि वास्तव में इससे स्थिति और भी खराब हो सकती है।

★★

# डिलीवरी का तार

( एक सच्ची घटना के आधार पर )

प्रेम शङ्कर चौबे अधीक्षक, केन्द्रीय उत्पादन शुल्क; इलाहाबाद।

सेठ जी के एक ही लड़का था। एक कस्बे में उनका अच्छा खासा व्यापार भी था। पतोहू भी बड़े घर की लाडली लाये, सुन्दर तथा नाजुक। भगवान की कृपा से बहुत पूजा अनुष्ठान के बाद पतोहू गर्भवती हुई। संयोग की बात प्रजनन का सम्भावित काल अष्ट ग्रहों के दौरान पड़ने आशङ्का हुई। अस्तु, सेठ, सेठानी, अर्थात सास ससुर का आशंकित तथा चिन्तित होना स्वाभाविक था। कस्बे में अधुनिक प्रजनन की व्यवस्था न होने के कारण बहू को दूर के एक नगर के मेडिकल कालेज जच्चा-खाने में प्रसव के करीब एक माह पहले भरती होने के लिये भेज दिया गया। साथ में सेठ जी का पुत्र भी गया।

सेठ जी के सुपुत्र ने लाड़ प्यार के कारण पढ़ाई-लिखाई माकूल ही की थी।। सेठ जी ने बहुत समझा बुझा कर भेजा। सेठानी कहा करती थी जैसी सरसों की बिनाई वैसी अंग्रेजी की पढ़ाई। अतएव सुपुत्र का अंग्रेजी का अङ्क पहचान लेना तथा ए से जेड तक छापे के अक्षर पढ़ लेना ही पर्याप्त समझा गया।

बेटा बहू को लेकर जब शहर जाने लगा तो बृद्ध सेठ ने बहुत ताकीद तथा आग्रह किया था कि प्रजनन के तुरन्त बाद जो भी समाचार हो उसे घर पर तार द्वारा सूचित किया जाए।

शुभ मुहूर्त आया और कस्बे के तार बाबू ने बृद्ध सेठ के पास तार भेजा जिस में सूचित गया था ( Came for iable delivery )। ( कम फार टेबल डिलीवरी )। सेठ जी तार पाकर उत्तेजित हुए और तुरन्त डाकखाने जाकर तार बाबू से बंचवाया। यह जान कर बहुत आतंकित और व्याकुल हुए कि आपरेशन टेबल पर डिलीवरी करवाने की आवश्यकता आ पड़ी है।

जार बेजार रोती हुई सेठानी ने आवश्यक सामान बांधा और दोनों प्राणी बिना अन्न पानी ग्रहण किये शहर को तुरन्त चल पड़े।

भूखे-प्यासे मलिन मुख लिए सेठ-सेठानी अस्पताल के वार्ड में पहुंचे तो सुपुत्र ने लपक मुस्कराते हुए माता-पिता के चरण छू लिए। जब पुत्र को माता-पिता की व्यग्रता तथा माता-पिता को पुत्र के हर्ष का समाचार ज्ञात हुआ तो उनके जीवन का सब से अधिक दुखान्त दृश्य सुखान्त हो गया और उन्हें स्वर्गीय सुख की अनुभूति होने लगी।

तार के समाचार का मजबून था (Comfortable delivery ) कमफर टेबल डिलीवरी।

—o—

# वार्षिक विवरण - संस्कृत विभाग (१९८१-८२)

प्रो० वेदप्रकाश शर्मा

३१ जोलाई १९८१ को संस्कृत विभागाध्यक्ष डा० निगम शर्मा के निर्देशन में संस्कृत विभाग को उन्नत करने के लिए विभिन्न प्रकार की योजनायें तैयार की गयीं तथा उन योजनाओं को मूर्तरूप देने के लिए स्व-कार्यालय के माध्यम से विश्वविद्यालय अनुदान आयोग से प्रार्थना की गई। ८ अगस्त १९८१ को विभाग के अन्तर्गत श्री देवकेतु को पीएच०डी० उपाधि हेतु मौखिक परीक्षा करायी गई।

१४ अक्टूबर १९८१ को संस्कृत बिभाग के अन्तर्गत संस्कृत-दिवस समारोह मनाया गया, जिसमें पंचपुरी के सभी प्रतिष्ठित विद्वानों को आमन्त्रित किया गया।

२ सितम्बर १९८१ को पं० सत्यव्रत सिद्धान्तालंकार 'विजिटर' गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालय का बिभाग की ओर से स्वागत किया गया, उन्होंने छात्रों को सस्कृत के प्रचार एव प्रसार के विषय में उद्बोधन किया।

५ सितम्बर १९८१ को विश्वविद्यालय में शिक्षा-दिवस मनाया गया, जिसमें विभाग ने पूर्ण सहयोग दिया।

१८ सितम्बर को गुरुकुल कण्वाश्रम संस्कृत पाठ्यक्रम का निरीक्षण करने के लिए डा० निगम शर्मा ने विश्वविद्यालय की ओर से भाग लिया।

१६ अक्टूबर को संस्कृत के छात्र सरस्वती यात्रा में उदयपुर गये।

१८ अक्टूबर १९८१ को ऋषि संस्कृत महाविद्यालय, खड़खड़ी हरिद्वार में डा० निगम शर्मा ने संस्कृत विभाग की ओर से भाषण दिया।

१० अक्टूबर को वाराणसी में सम्पन्न षष्ठ विश्व संस्कृत सम्मेलन में संस्कृत विभाग की ओर से डा० निगम शर्मा ने भाग लिया तथा मल्लिनाथ पर अपने शोध-पत्र का वाचन किया।

नवम्बर १९८१ में दिल्ली विश्वविद्यालय में आयोजित इन्द्र विद्यावाचस्पति आशु संस्कृत भाषण प्रतियोगिता में संस्कृत विभाग के छात्र श्री बसन्त कुमार तथा श्री सुरेन्द्र कुमार भाग लिया तथा १००) रुपये का पुरस्कार प्राप्त किया।

११ दिसम्बर १९८१ को डा० निगम शर्मा ने गढ़वाल वि० वि० की संस्कृत गोष्ठी में भाषण दिया।

१४ जनवरी १९८२ को संस्कृत संरक्षण दिवस हरकी पौड़ी सुभाषघाट, हरिद्वार पर मनाया गया। जिसमें समस्त पंचपुरी के संस्कृत विद्यालयों के छात्र एवं अध्यापकों ने भारी संख्या में भाग लिया। जिसके विशाल जनसमूह को अध्यक्ष रूप में प्रो० वेदप्रकाश जी शास्त्री ने सम्बोधित किया एवं संस्कृतोत्थान एवं रक्षण के उपायों पर प्रकाश डाला।

१६ जनवरी १९८२ को डा० निगम शर्मा ने मेरठ कालेज में संस्कृत विभाग के अन्तर्गत भाषण किया तथा १० जून १९८२ को विभागीय प्राध्यापकों के साथ हस्तिनापुर की सरस्वती यात्रा में भाग लिया।

२३ जनवरी १९८२ को कुरुक्षेत्र वि० वि० में आयोजित संस्कृत वाद-विवाद प्रतियोगिता में में विभाग के दो छात्र (श्री बसन्त कुमार तथा श्री सुरेन्द्र कुमार) ने भाग लिया। जिसमें इन्होंने प्रथम और द्वितीय स्थान प्राप्त किया एवं सभी भाग लेने वाले वक्ताओं में दोनों को सर्वश्रेष्ठ घोषित करते हुए चलविजयोपहार से सम्मानित किया गया।

२६ जनवरी १९८२ को संस्कृत विभाग में डा० राकेश शास्त्री को अस्थायी रूप में प्रवक्ता पद पर नियुक्त किया गया।

इसी सन्दर्भ में २८ जनवरी १९८२ को उक्त विजयी छात्रों के अभिनन्दन हेतु संस्कृत विभाग में एक समारोह डा० धर्मेन्द्रनाथ शास्त्री की अध्यक्षता में सोल्लास मनाया गया।

११ फरवरी १९८२ को संस्कृत विभाग की अनुसंधान समिति की बैठक सम्पन्न हुई, जिसमें जम्मू वि०वि० के संस्कृत विभाग की प्रोफेसर एवं अध्यक्षा डा० वेद कुमारी जी को विशेषज्ञ के रूप में आमन्त्रित किया गया, जिसमें वि० वि० को पी-एच०डी० उपाधि के लिए-प्रो० वेदप्रकाश जी शास्त्री के निर्देशन में वैदिक परम्परा में बाण-भट्ट शोधार्थी कु० कृष्णा, डा० भारतभूषण के निर्देशन में स्वामी दयानन्द जी के शास्त्रार्थों का समीक्षात्मक अध्ययन, शोधकर्त्ता श्री रामदत्त भारद्वाज शास्त्री तथा डा० रामप्रकाश शर्मा के निर्देशन में यजुर्वेद के प्रथम दस अध्यायों का पाणिनीय अष्टाध्यायी के आधार पर समीक्षात्मक अध्ययन–श्री केशवप्रसाद उपाध्याय के विषय स्वीकृत किये गये।

१२ फरवरी १९८२ को संस्कृत विभाग की ओर से दो छात्रों (श्री बसन्त कुमार तथा श्री सुरेन्द्र कुमार) नें सनातन धर्म कालेज अम्बाला छावनी में आयोजित संस्कृत भाषण एवं श्लोकोच्चारण प्रतियोगता में भाग लेकर द्वितीय एवं तृतीय स्थान प्राप्त किया।

दोषं गुणं वा पुरुषः परस्थं
यथा विधाय स्वगतं विधत्ते।
कामं प्रकाश्यापि परस्थितं तं
प्रकाशयत्यात्मगतं तथैव ॥१-२१

महाकवि जयानक कहते हैं—दूसरे व्यक्ति में स्थित दोष या गुण को जो व्यक्ति आत्मसात् कर लेते हैं और अवसर पर प्रकाशित कर देते हैं इससे उनके ही दोषों या गुणों की निन्दा या प्रशंसा होती है।

॥ ओ३म् ॥

# गुरुकुल-पत्रिका

सम्पादक : रामप्रसाद वेदालंकार
आचार्य एवं उपकुलपति

सह-सम्पादक : डा० सत्यव्रत राजेश
प्रवक्ता वेद विभाग, संस्कृत

प्रो० वेदप्रकाश शास्त्री
प्रवक्ता संस्कृत विभाग

प्रकाशक : डा० जबरसिंह सैंगर (कुलसचिव)

## विषय-सूची

| विषय | लेखक | संख्या |
|---|---|---|
| १. श्रुति सुधा | रामप्रसाद वेदालंकार | २ |
| २. महापुरुषों के वचन | | ३ |
| ३. महापुरुष चरितम् | | ४ |
| ४. महर्षि दयानन्द सरस्वती प्रतिपादितं वैदिक दर्शन | डा० गोपाल शास्त्री दर्शन केशरी (वाराणसी) | ६ |
| ५. राष्ट्रकवि रवीन्द्रनाथ ठाकुर | रामप्रसाद वेदालंकार | ८ |
| ६. दयानन्द और वेद | प्रो० मनुदेव बन्धु | ११ |
| ७. ब्रह्म सत्यं जगन्मिथ्या | डा० सत्यव्रत राजेश | १४ |
| ८. अनेव्रतः पितुः पुत्रः | | १६ |
| ९. वैदिक रश्मियां | | १९ |
| १०. सृष्टि और उसकी उत्पत्ति | डा० रामेश्वर दयाल गुप्त | २२ |
| ११. प्रभु का गुणगान करो | रामप्रसाद वेदालंकार | २६ |
| १२. गुरुकुल समाचार | | ३२ |

—o—

ओ३म्


# गुरुकुल-पत्रिका

[ गुरुकुल कांगड़ी विश्वविद्यालयस्य मासिक-पत्रिका ]

भाद्रपद २०३९ | वर्ष : ३४, अंक : ५
अगस्त १९८२ | पूर्णांक : ३३५


## श्रुति सुधा

**स्वस्ति न इन्द्रो वृद्धश्रवाः स्वस्ति नः पूषा विश्ववेदाः ।**

**स्वस्ति नस्तार्क्ष्यो अरिष्टनेमिः स्वस्ति नो बृहस्पतिर्दधातु ॥** साम० १८७५ ॥

अन्वयः-वृद्धश्रवाः इन्द्रः नः स्वस्ति दधातु । विश्ववेदाः पूषा नः स्वस्ति [दधातु] । अरिष्टनेमिः तार्क्ष्यः नः स्वस्ति [दधातु] । बृहस्पतिः नः स्वस्ति [दधातु] ।

सं० अन्वयार्थः—वृद्धश्रवा इन्द्र हमारे लिये कल्याण धारण करे । विश्ववेदा पूषा हमारे लिए कल्याण धारण करे । अरिष्टनेमि तार्क्ष्य हमारे लिए कल्याण धारण करे । बृहस्पति हमारे लिए कल्याण धारण करे ।

अन्वयार्थः—( [1]वृद्धश्रवाः इन्द्रः नः स्वस्ति दधातु ) बढ़े हुए यश वाला, परमैश्वर्यवान् परमेश्वर हमारा कल्याण करे ( विश्ववेदाः पूषा नः स्वस्ति दधातु ) सर्वज्ञ, सर्वविध पदार्थों का स्वामी सबका पालन पोषण करने वाला परमेश्वर हमारा कल्याण करे । ( [2]अरिष्टनेमिः तार्क्ष्यः नः स्वस्ति दधातु)

---

१. वृद्धश्रवाः— वृद्धः-प्रवृद्धः श्रवाः यशो-कीर्तिर्वा यस्य सः ।

जिसके नियमों को कोई तोड़ न सके, जिसकी गति को कोई रोक न सके ऐसा अप्रतिहत नियमों वाला ऐसी अप्रतिहत गति वाला, सर्वशक्तिमान्, सर्वत्रव्यापक, सद्य कल्याण करने वाला प्रभु हमारा कल्याण करे। ([3]बृहस्पतिः नः स्वस्ति दधातु) वेदज्ञान का अधिपति वा ब्रह्माण्ड का अधिपति परमेश्वर हमारा कल्याण करे।

जो जन उस महान् प्रभु की आज्ञाओं का पालन करता हैं उसका प्रभु वह महान् कीर्ति वाला, सब जगत् का सम्राट्, सर्व पदार्थों का स्वामी, सर्वज्ञ, सर्वपोषक, सर्वव्यापक, अबाधगति वाला, ज्ञान और ब्रह्माण्ड का अधिपति प्रभु सब प्रकार से कल्याण करता है, अर्थात् वह हमें शारीरिक सुख मानसिक शान्ति और आत्मिक तृप्ति प्रदान करता है।

---

२. अरिष्टनेमिः — [ नेमिः वज्रनाम'' निघ० ३.२० ], तार्क्ष्यः — तूर्णमर्थं रक्षति अश्नोतेर्वा (निरु० १०.२६)

३. वाग्वै बृहती तस्या एषः पतिः तस्माद् उ बृहस्पतिः। शतपथ १४.४.१२२॥
ब्रह्म वै बृहस्पतिः ( ऐ० ब्रा० १.१३ )

# महापुरुषों के वचन—

यद्यपि आजकल बहुत से विद्वान् प्रत्येक मतों में है वे पक्षपात छोड़ सर्वतन्त्र सिद्धान्त अर्थात् जो-जो बातें सब के अनुकूल सब में सत्य हैं उनका ग्रहण और जो एक दूसरे से विरुद्ध बातें, उनका त्यागकर परस्पर प्रीति से बर्तें-बर्तावें तो जगत् का पूर्णहित होवे। क्योंकि विद्वानों के विरोध से अविद्वानों में विरोध बढ़कर अनेक विध दुःख की वृष्टि और सुख की हानि होती है।

(महर्षि दयानन्द सत्यार्थ प्रकाश भूमिका)

स्तुति, प्रार्थना, उपासना श्रेष्ठकी की जाती है। श्रेष्ठ उसको कहते हैं जो गुण, कर्म, स्वभाव और सत्य-सत्य व्यवहारी में सब से अधिक हो। उन सब श्रेष्ठों में भी जो अत्यन्त श्रेष्ठ उसको परमेश्वर कहते हैं। जिसके तुल्य कोई न हुआ, न है और न होगा जब तुल्य नहीं तो उससे अधिक क्योंकर हो सकता है? जैसे परमेश्वर के सत्य, न्याय, दया, सर्वसामर्थ्य और सर्वज्ञत्वादि अनन्त गुण है वैसे अन्य किसी जड़ पदार्थ वा जीव के नहीं है। जो पदार्थ सत्य है उसके गुण, कर्म स्वभाव भी सत्य होते हैं। इसलिए मनुष्यों को योग्य है कि परमेश्वर ही की स्तुति-प्रार्थना और उपासना करें, उससे भिन्न की कभी न करें।

(महर्षि दयानन्द) सत्यार्थ प्रकाश द्वि० स०

सुलभाः पुरुषा राजन्सततं प्रियवादिनः।
अप्रियस्य तु पथ्यस्य वक्ता श्रोता च दुर्लभः॥

विदुर नीति ५.१५

हे राजन्! निरन्तर प्रिय अर्थात् मधुर बोलने वाले पुरुष तो संसार में बहुत मिल जाते हैं; किन्तु अप्रिय अर्थात् कड़वे, हितकारी वचनों का कहने वाले और सुनने वाले तो दुर्लभ ही होते हैं।

वासांसि जीर्णानि यथा विहाय
नवानि गृह्णाति नरोऽपराणि।
यथा शरीराणि विहाय
जीर्णान्यन्यानि संयाति नवानि देही॥

गीता २.२२॥

जैसे एक मनुष्य अपने पुराने वस्त्रों को उतार कर दूसरे नए वस्त्रों को धारण करता है, वैसे ही जीवात्मा पुराने शरीरों को छोड़ कर दूसरे नए शरीरों को प्राप्त होता है।

Sives of great men,all remind us.
we can make our lines sublime.

(Long Fellow)

महात्माओं के जीवन हमको स्मरण दिलाते हैं कि हम भी अपने जीवनों को उत्कृष्ट बना सकते हैं।

★★★

# महापुरुष चरितम्

**महर्षि दयानन्द**

प्रयाग में गंगा के तट पर एक महात्मा जी रहते थे। वे बड़े वृद्ध थे, जब कभी महर्षि दयानंद जी उन्हें मिलते, तो महर्षि जी को वे 'बच्चा' कहकर सम्बोधित करते। एक दिन उस वृद्ध महात्मा ने महर्षि जी को कहा — 'बच्चा, अगर तू पहले से ही निवृत्ति-मार्ग में स्थिर रहता और इस परोपकार के झगड़े में न पड़ता तो तू इसी जन्म में ही मुक्त हो जाता। अब तो तुम्हें एक और जन्म धारण करना पड़ेगा।'

महर्षि ने कहा — 'महात्मन्! मुझे अपनी मुक्ति का कुछ भी ध्यान नहीं है। जिन लाखों जनों को मुक्ति की चिन्ता मुझे चलायमान कर रही है उनकी मुक्ति हो जाए, मुझे भले ही क्यों न कई जन्म धारण करने पड़ें। दुःखों से, कष्टों से, आपत्तियों से, दीन-हीन अवस्था से, परमपिता के इन पुत्रों की मुक्ति दिलाते-दिलाते मैं स्वयं ही मुक्त हो जाऊंगा।

**स्वामी श्रद्धानन्द**

१४ श्रावण सम्वत् १९३६ को क्रांति के अग्रदूत महर्षि दयानन्द बरेली पधारे। मुन्शीराम के पिता श्री नानकचन्द जी को आदेश मिला कि पण्डित दयानन्द सरस्वती के व्याख्यानों में कोई उपद्रव न हो ऐसा प्रबन्ध करें। प्रबन्ध के लिए वे स्वयं सभा में गए और महर्षि के व्याख्यान से बड़े प्रभावित हुए, साथ ही उन्हें यह भी विश्वास हो गया कि उनके नास्तिक पुत्र की संशय-निवृत्ति उनके सत्संग में हो जायेगी। घर आकर उन्होंने मुन्शीराम से कहा—'बेटा मुन्शीराम! एक दण्डी संन्यासी आए हुए हैं। वे बड़े ही विद्वान् महापुरुष हैं। उनका व्याख्यान सुनने पर मुझे विश्वास है तुम्हारे सब संशय दूर हो जायेंगे। कल तुम उनका व्याख्यान सुनने के लिए मेरे साथ चलना'।

दूसरे दिन जब मुन्शीराम जी अपने पिता जी के साथ वहां व्याख्यान सुनने गए तो ज्यों ज्यों वे महर्षि दयानन्द सरस्वती का व्याख्यान सुनते गए त्यों त्यों उनका हृदय महर्षि की ओर आकर्षित होता गया। उस दिन मुन्शीराम जी को ऐसा लगा कि जैसे किसी भटके हुए मानव को कोई राह मिल गई हो और वह उस राह पर आगे बढ़ने के लिए निरन्तर उत्सुक होता जा रहा हो। महर्षि का उस दिन का व्याख्यान परमात्मा के निज नाम 'ओ३म्' पर था। व्याख्यान के सम्बन्ध में मुन्शीराम (जो बाद में स्वामी श्रद्धानन्द जी के नाम से अत्यन्त विख्यात हुए) ने स्वयं लिखा

है—'वह पहले दिन का आत्मिक आह्लाद मैं कभी भूल नहीं सकता। नास्तिक रहते हुए भी आत्मिक आह्लाद में निमग्न कर देना उस ऋषि आत्मा का ही काम था'।

**सन्त अब्दुल्ला**

एक बार एक सन्त अब्दुल्ला बाजार से कपड़ा खरीदने के लिए अपने बेटे के साथ बाजार गए। दुकानदार ने उन्हें कपड़ा दिखाया। सन्त अब्दुल्ला ने मूल्य में कुछ कमी के लिए कहा, पर वह वस्त्र विक्रेता नहीं माना। उस दुकानदार का पड़ोसी सन्त अब्दुल्ला को जानता था, अतः वह अपने पड़ोसी उस दुकानदार से बोला, 'भाई सहाब तुम जानते हो ये कौन हैं ? अब्दुल्ला सन्त है, अब्दुल्ला सन्त है।"

अब्दुल्ला सन्त यह शब्द सुनते ही वहां से उठ खड़े हुए व अपने बेटे का हाथ पकड़कर उससे कहने लगे- 'बेटा, चलो ! हम यहां कपड़ा पैसो से खरीदने आये हैं अपने दीन से नहीं।" और वे कपड़ा लिए बिना चल दिये। दुकानदार उस महान सन्त अब्दुल्ला की बात सुनकर उसकी महानता पर स्तब्ध हुआ देखता ही रह गया।

☆★★

गतांक से आगे:—

# महर्षि दयानन्द-सरस्वती-प्रतिपादितं-वैदिक-दर्शनम्

डा० गोपाल शास्त्री दर्शन केसरी ( वाराणसी )

[ महर्षिदयानन्द प्रतिपादित वैदिक दर्शनम् से साभार गृहीत ]

बौद्धोऽन्वधावत्तदनु कथमपि स्वात्मलाभः कणादादित्यादि।

### पाठ्यग्रन्थनिर्देशः

महर्षिदयानन्दसरस्वतीमहोदयेनार्षग्रन्थाध्ययनाय कियता ग्रन्थानां नामान्यपि निर्दिष्टानि तत्तु सत्यार्थप्रकाशपुस्तके तृतीयसमुल्लासे द्रष्टव्यम्। इहापि कतिपयानां नामनिर्देशः क्रियते। तथाहि पाणिनेरष्टाध्यायी पतञ्जलेर्महाभाष्यमिति ग्रन्थद्वयमेवार्षव्याकरणेऽध्येयम्। ततो हि षण्णां दर्शनानां सूत्राणि तेषामार्षभाष्याणि चाध्येयानि। वेदानामध्ययनं सर्वैरेव पुरुषैः स्त्रीभिर्वा सर्वथा श्रद्धया विश्वासेन विधेयम्। तथैव वेदाज्ञा विद्यते—

**यथेमां वाचं कल्याणीमावदानि जनेभ्यः। ब्रह्मराजन्याभ्यां शूद्राय चार्याय च स्वाय चारणाय च।** यजु० २६।२

**'ब्रह्मचर्येण कन्या युवानं विन्दते पतिम्।'** ( अथर्व० ११।५।१८ )

श्रौतसूत्रादिषु **'इमं मन्त्रं पत्नी पठेत्'** इत्यादिलिङ्गनिर्देशात् स्फुटं स्त्रीणां वेदाध्ययनं प्रतीयते। पुराकाले गार्गी मैत्रेयी आत्रेयी प्रभृतयो बह्व्य स्त्रियो वेदविदुष्यो बभूवुः। उत्तररामचरितनाटके भवभूतिरपि स्त्रीणां वेदाध्ययनं वक्ति—

**अस्मिन्नगस्त्यप्रमुखाः प्रदेशे**
**भूयांस उद्गीथविदो वसन्ति।**
**तेभ्योऽधिगन्तुं निगमान्त-विद्यां**
**बाल्मीकि-पार्श्वादिह पर्य्यटामि॥**

बौद्धकालीनायाः विज्जकायाः गर्वोक्तिः प्रसिद्धैव— **"नीलोत्पलदलश्यामां विज्जकां मामजानता। वृथैव दण्डिना प्रोक्ता सर्वशुक्ला सरस्वती"** इति स्त्रीणां वेदाध्ययने बहूनि प्रमाणानि सन्तीत्यलम्।

महर्षिदयानन्दसरस्वती-सिद्धान्ते चतुर्णां वेदानां संहिताभागस्यैव वेदसंज्ञा, स्वतः प्रमाण्यं च। ईश्वरप्रेरणया ऋषियो मन्त्रद्रष्टारः शाखाविभागेन ११२७ सप्तविंशत्युत्तरैकादशशतानि शाखा विभजन्ति। ततो ब्राह्मणग्रन्था आरण्यकानि उपनिषदश्च ऋषिप्रोक्तानि परतः प्रामण्यं च तेषां स मनुते। तेषु ब्राह्मणगन्थानां पारिभाषिकी वेदसंज्ञा तथैवारण्यकानि उपनिषदश्च वेदानुकूलतयैव प्रामाण्यमञ्चति। वेदे सर्वेऽपि यौगिकाः शब्दाः सन्ति।

न तत्र रूढिशब्दो नापि कोऽपीतिहासस्तत्र तन्नये विद्यते ।

नाम च धातुजमाह निरुक्ते
व्याकणे शकटस्य च तोकम् ।
यत्र पदार्थ–विशेषसमुत्थं
प्रत्ययतः प्रकृतेश्च तदूह्यम् ।
( म० भा० ३।३।१ )

इत्यादि प्रमाणतो निरुक्तदिशैव स वेदार्थं तनोति । सर्वेषामेव मन्त्राणामाध्यात्मिकमाधिदैविकमाधिभौतिकं त्रिविधमर्थं मनुते सः । वेदे महीधरादीनामश्लीलार्थं तथेतिहासादिकं नाङ्गीकरोति । स हि वैदिकयज्ञेषु पशुहिंसां न मनुते । 'मा हिंस्यात् सर्वा भूतानि' इति हि प्रमाण-वाक्यं तस्य ।

स हि वेदे एकस्येश्वरस्यैव पूजामर्चा मनुते, न विविधानां नापि मूर्तिपूजां समर्थयति । नाप्यवतारवादं नैव जन्मना वर्णव्यवस्थां स्वीकरोति । मृतकश्राद्धादिबाह्याडम्बरस्य अनौचित्यं प्रतिपादयन् "पञ्चैतान् यो महायज्ञान् न हापयति शक्तितः" इति मनूक्तान् एव पञ्च महायज्ञान् समर्थयति तथाहि—

अध्यापनं ब्रह्मयज्ञः पितृयज्ञस्तु तर्पणम् ।
होमो दैवो बलिर्भौतो नृयज्ञोऽतिथिपूजनम् ।।
(मनु० ३।७०)

इत्यादि सर्वं मनूक्तविधिं ते समर्थयन्ति । किं बहुना—

वेदो नित्यमधीयतां तदुदितं कर्म स्वनुष्ठीयतां ।
तेनेशस्य विधीयतामपचितिर्वर्णाश्रमः सेव्यताम् ।।

राष्ट्रं चाद्रियतां प्रसू-जनकयोराज्ञा समायतां ।
सम्मानेन सुशिक्षया च सततं कन्याकुलं सिच्यताम् ।।

वेदः सर्वविद्यानामाश्रयः । वेदस्य पठनं पाठनं श्रवणं श्रावणं च आर्याणां परमो धर्म इति महर्षिस्वामिदयानन्दसरस्वतीवर्यस्य स्वरचितमेकं पद्यमिति तद्विलिख्य विरम्यते—

ब्रह्मानन्तमनादि विश्वकृदजं सत्यं परं शाश्वतम् ।
विद्या यस्य सनातनी निगमभृद्वैधर्म्यविध्वंसिनी ।।
वेदाख्या विमला हिता हि जगते नृभ्यः सुभाग्यप्रदा
तन्नत्वा निगमार्थभाष्यमतिना भाष्यं तु तन्तन्यते
।। १ ।।

एकमस्माकमपि स्रग्धराछन्दसा पद्यम् स्वामि-सम्बन्धे—

स्वामी ब्रह्मर्षिरेव प्रहित इह
भुवि ध्वस्त-सन्मार्ग-लोकान् ।
उद्धर्तुं वेदवाक्यैः सुविवृति
विततैर्वेदवित् त्रैतवादी ।।
सर्वान् पुंसः स्त्रियो वा
निरुपधि विमले वेदभागे प्रवेष्टुं ।
ब्रूते सत्यार्थ-शास्त्रं
व्यवहृतिनिपुणोऽद्वैतवादो न हेयः
।। १ ।।

इति श्रीमहर्षिस्वामिदयानन्दसरस्वती-विषये डिण्डिमघोषः ।

वैदिकदर्शनं समाप्तम् । शुभं भूयात् ।।

# राष्ट्रकवि श्री रवीन्द्रनाथ ठाकुर

ले० रामप्रसाद वेदालंकार आचार्य
उप-कुलपति, गुरुकुल कांगड़ी हरिद्वार

गुरुदेव रवीन्द्र नाथ ठाकुर का जन्म ७ मई १८६१ को हुआ। इनके पूर्वजों के सम्बन्ध में बताया जाता है कि कन्नोज नरेश ने भट्ट नारायण को बंगाल के नरेश आदिसुर के निवेदन पर यज्ञ कर्म में सहायता करने के लिये सन् १०७२ में बंगाल भेजा था। इस वंश को मुगल दरबार से 'ठाकुर' की उपाधि प्रदान की गई थी।

गुरुदेव रवीन्द्र के पितामह श्री द्वारकानाथ ठाकुर बंगाल प्रान्त के इने-गिने धनी-मानी जनोंमें समझे जाते थे। वे १८४२ में यूरोप गए थे और वहां के राजवंशों से मिले थे। गुरु श्री रवीन्द्रनाथ के पिता देवेन्द्रनाथ को 'महर्षि के नाम से सम्बोधित किया जाता था। प्रसिद्ध समाज सुधारक और ब्रह्मसमाज के संस्थापक राजा राममोहनराय के सत्कार्यों में उन्होंने अपने जीवन में यथेष्ट योगदान दिया था। ठाकुर परिवार ब्रह्मसमाज का एक दृढ़ स्तम्भ था।

बाल्यावस्था में श्री रवीन्द्रनाथ की माता स्वर्ग सिधार गई। अतः घर के सेवकों के द्वारा ही प्रायः उनका लालन-पालन हुआ। इनका प्रायः पर्याप्त समय पर्यटन और आराधना में ही व्यतीत होता था। यद्यपि उनको स्कूल में भर्ती किया गया पर उनकी स्वतन्त्र प्रकृति स्कूल की चार दीवारी में बन्ध न रह सकी। अतः उनका सारा शिक्षण प्राय घर पर ही हुआ। उनके जीवन पर ब्रह्म समाज के सुसंस्कृत वातावरण का भी यथेष्ट प्रभाव पड़ा। अपने पूज्य पिता जी के प्रभाव से रहने के कारण उनमें भारतीय संस्कृति के प्रति गहरी आस्था जम गई। उपनिषों, काव्य ग्रन्थों और वैष्णव कवियों के कविताओं के अध्ययन का उनके विचारों पर गहरा प्रभाव पड़ा। २० सितम्बर १८७० को वे अपने बड़े भाई के साथ उच्चशिक्षा प्राप्त करने के लिए हालेंड गए, पर एक ही वर्ष वहाँ रहकर स्वदेश लौट आए। बंगाल का वातावरण साहित्य और राजनीति से पूर्णतया आच्छादित था। इन में प्रारम्भ से कविता लिखने की तीव्र प्रवृत्ति थी। 'भारती'' में इनकी रचनाएं प्रकाशित होने लगी 'संध्या संगीत' के प्रकाशन से इनका स्थान काव्य जगत् निश्चित हो गया। इसके अनन्तर अनेक गद्य और पद्य रचनाएं इनकी प्रकाशित हुई। शनैः-शनैः इनकी रचनाओं में अद्वितीय प्रौढ़ता, विचारों का गम्भीर्य और कला के दर्शन होने लगे। इन के गीत, रूपक व्यंग्य, गल्प, उपन्यास, नाटक और अलोचना आदि सभी क्षेत्रों में इनकी सर्वतोमुखी प्रतिभा का परिचय देने लगे।

१६०१ में बोलपुर में शान्ति निकेतन विद्यालय की इन्होंने स्थापना की। २२ दिसम्बर १६२१ को यह संस्था 'विश्व भारती' बन गई। यहां भारतीय प्रणाली पर छात्र को उच्चशिक्षा दी जाती है, और छात्र के व्यक्तित्व के विकास पर अत्यधिक ध्यान दिया जाता है। पं० जवाहर लाल जी के शब्दों में "जिसने शान्ति निकेतन नहीं देखा उसने भारत नहीं देखा" यह विद्यालय आज महाविद्यालय ही नहीं वरन् विश्वविद्यालय बन गया है। आज संसार के विभिन्न देशों के विद्यार्थी यहां आकर शिक्षा ग्रहण कर रहे हैं। और प्रौढ़ विद्वान् भी यहाँ रहकर अपनी साधना को सफल बना सकते हैं।

सन् १६०६ में इन्हों ने 'गीताञ्जलि' लिखी और बाद में सन् १६१२ में इसका अंग्रेजी में अनुवाद किया। इग्लैण्ड के प्रसिद्ध साहित्यकारों और कला मर्मज्ञों की दृष्टि ज्यों ही इस अनुपम ग्रन्थ पड़ी वे, मन्त्र मुग्ध हो गए। 'इण्डिया सोसायटी' ने इस ग्रन्थ का प्रकाशन किया और आयरिश कवि इट्स ने इसकी भूमिका लिखी। पश्चिमी कलाकार 'गीताञ्जलि' के गूढ़ आध्यात्मिक भावों से इतने अधिक प्रभावित हुए कि उन्होंने इसे अपने काल का सर्वोत्कृष्ट काव्य स्वीकार किया। सन् १६१३ में गुरुदेव को 'नोबल प्राईज' प्राप्त हुआ। इसके उपरान्त तो फिर इनको संसार के कोने-कोने से सन्मान प्राप्त हुआ। कलकत्ता विश्वविद्यालय ने उनको डाक्टरेट की उपाधि प्रदान की। सन् १६१८ में भारत सरकार ने उन्हें 'सर' की की पदवी प्रदान की। आक्फोर्ड विश्वविद्यालय ने शान्तिनिकेतन में कन्वोकेशन कर उन्हें 'डाक्टर आफ लिटरेचर' का सम्मान दिया।

प्रथम महायुद्ध के उपरान्त जब जलिया वाला बाग का हत्याकाण्ड हुआ तो इन्होंने 'सर' की उपाधि का परित्याग करते हुए १६१६ में लार्ड चेम्सफोर्ड को बड़ा रोषपूर्ण पत्र लिखा। सरकार ने इसे नामंजूर कर दिया। किन्तु आगे चल कर इन्होंने फिर 'सर' की उपाधि का कभी प्रयोग नहीं किया। इनकी आत्मा सदैव भारत के गौरव की रक्षा के लिये कटिबद्ध रहती है महात्मा गांधी जी एवं इन के कार्यों पर उनकी बहुत श्रद्धा थी। अतः राष्ट्रीय आन्दोलन के साथ उनकी गहरी सहानुभूति थी।

१६३१ में आप ने रूस की यात्रा की वहाँ से उन्होंने जो पत्र लिखे थे उससे उस समय की उन्नति का स्पष्ट चित्र सामने आ जाता है। ये पत्र लोक जीवन के विकास के सम्बन्ध में कवि की उन्नतिशील प्रवृत्तियों को प्रस्तुत करते हैं।

अन्त में ७ अगस्त १६४१ को अपनी आयु के ८१ में आप स्वर्ग सिधार गए। आप के संसार से उठ जाने पर संसार में एक महान् व्यक्ति उठ गया यह सर्वत्र अनुभव किया गया। तो भी आपकी अमूल्य निधि आप द्वारा रचित रचनाओं को जब साहित्य और कला प्रेमी पढ़ते हैं तो सब

का मस्तक आप के चरणों में सहज ही झुक जाता है ।

गुरुदेव ने अपने जीवन में ३०० काव्य ग्रन्थ ३० नाटक, १६ कथासंग्रह. २०कलात्मक वाङ्मय और १६ राजनीतिक पुस्तकों की रचना कर के बंगला साहित्य को अत्यन्त समृद्ध रचनाएं निम्न-लिखित है—

गीताञ्जलि, गार्डनर,क्रिसेंट मून, नेशनलिज्म गोरा, घर बाहिरे, सोनारतरी, बलाका, कालिका जीवनस्मृति, चित्रागंढ़ा, मालिनी, मुक्तधारा, पोस्ट आफिस, फाल्गुनी, रिलिजन आफमेन, क्रियेटिव यूनिटी, संयमिता, चयनिका इत्यादि ।

ऐसे महान् कविवर के प्रति अपनी हार्दिक श्रद्धाञ्जलि अर्पित करते हुए प्रभु से प्रार्थना करते हैं कि वह हमें भी शक्ति दे कि हम भी ऐसे महा-पुरुषों की नाई जग में आकर कुछ ऐसा कार्य कर सकें जहां हमारा नाम उज्वल हो वहां राष्ट्र का भी नाम उज्वल हो ।

❀ ❀ ✲

# दयानन्द और वेद

प्रो० मनुदेव बन्धु, एम. ए.
प्राध्यापक--वेद विभाग गु० का० वि० वि० हरिद्वार

सर्वप्रथम महर्षि दयानन्द ने वेद को सर्वोपरि मानते हुए घोषणा की थी कि वेद सब सत्य विद्याओं का पुस्तक है। वेद का पढ़ना-पढ़ाना और सुनना-सुनाना सब आर्यों का परम धर्म है। इस घोषणा से देश और विदेश में एक क्रान्तिकारी परिवर्तन हुआ, दयानन्द ने अपना समग्र जीवन वेद के प्रचार व प्रसार में बिताया। वेद सार्वकालिक और सार्वभौम है। वेद शाश्वत और सनातन है। वेद ज्ञान तो उस सरिता की तरह है जो निरन्तर प्रवाहित हो रही है। अनादिकाल से अनन्तकाल तक। जिसमें जितनी क्षमता है जिसमें जितनी ग्राहक शक्ति है वह उतना ही वेद ज्ञान रूपी सरिता से जल ग्रहण कर सकता है। तो आईये हम वेद विषयक दयानन्द की मान्यताओं का अध्ययन करें।

(१) महर्षि दयानन्द ने अत्यन्त प्रबलयुक्तियों से और प्रमाणों से मानव सृष्टि के प्रारम्भ में ईश्वरीय ज्ञान की आवश्यकता को सिद्ध करते हुए अनेक कसौटियों से प्रमाणित किया कि ईश्वरीय ज्ञान वेद ही है, जिसकी शिक्षायें सर्वथा पवित्र, सार्वभौम, युक्ति तथा तत्त्वज्ञान सम्मत हैं।

(२) वेद ईश्वरीय ज्ञान है और मानवसृष्टि के प्रारम्भ में प्रकाशित होने के कारण नित्य है। अतः उनमें अनित्य इतिहास नहीं हो सकता। वेदों में पाये जाने वाले वसिष्ठ, जमदग्नि, विश्वामित्र, अग्नि, कवि इत्यादि शब्द व्यक्तिवाचक नहीं, प्रत्युत गुण विशिष्ट व्यक्ति तथा पदार्थ वाचक हैं। जैसे कि प्राणो वै वसिष्ठ ऋषिः (शतपथ ८।१।१।६) प्रजापतिर्वै वसिष्ठः (कौषीतकी ब्रा० २५।२२६।१६) प्रजापतिर्वै जमदग्निः (शत० १३।२।२।१४) श्रोत्रं वै विश्वामित्र ऋषिः (शत० ८।१०।२।६) मनोवैंभारद्वाज ऋषिः (शत० ८।१।१।६) प्राणो वै अङ्गिराः (शत०-६।१।२।८) कण्व इति मेधाविनाम (निघाटु ३।५) इत्यादि वैदिक वचनों से सिद्ध होता है।

(३) वेदों के शब्द योगिक वा योगरुढ़ हैं, केवल रूढ़ नहीं, जैसे—"सर्वाणि नामान्याख्यातजानोति नैरुक्त समयश्च शाकटायनः नि. १।४।१२ नाम च धातुजमाह निरुक्ते, व्याकरणे शकटस्य च तोकम्" (महाभाष्य ३।३।१) वेद के शब्दों को लौकिक संस्कृत के अनुसार रूढ़ मानकर उनकी व्याख्या करना उचित नहीं। यौगिक होने के कारण अग्नि, इन्द्र, मित्र, वरुण, यम मातरिश्वा, रुद्र, देव आदि शब्द आध्यात्मिक, अधिदैविक, अधिभौतिक दृष्टि से अनेकार्थक हैं।

(४) वेद विशुद्ध रूप से एकेश्वरवाद का प्रतिपादक है। अग्नि, मित्र, इन्द्र, वरुण आदि शब्द प्रधानतया परमेश्वर वाचक हैं। यथा—

**इन्द्रं मित्रं वरुणमग्निमाहुरथो दिव्यस्स सुपर्णो गरुत्मान्।**
**एकं सद्विप्रा बहुधा वदन्त्यग्निं यमं मातरिश्वानमाहुः॥**

(ऋ. १।१६४।४६)

